**आविर्भाव-कथा**

नित्यगोलोकधाम्नि प्रकाशात्मिका
रासलीलोत्सवे चानुरागात्मिका।
कृष्णराधाङ्गसंस्पर्शसत्त्वस्रुती
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला[१]।।३।।
मञ्जिमानौ प्रियौ कुञ्जमध्ये स्थितौ
श्यामगौरच्छवी मेलयन्तावुभौ।
भावमावर्धयन्तावभिन्नौ यदा
प्रेमगङ्गा स्रुता दिव्यरूपा तदा ।।४।।
सर्वदाऽन्योऽन्ययोर्भावभूमौ यदा
रूपमाधुर्यपानेन चित्तद्रवः ।
दिव्यनीरं भवल्लक्ष्यमाणस्तदा
प्रेमगङ्गोच्छलत्यूर्मिभिर्मञ्जुला ।।५।।

श्रीगङ्गा नित्य गोलोक धाम में प्रकाशस्वरूपा हैं और रास लीला के अवसर पर अनुराग रूपा होकर सर्वत्र व्याप्त हैं। श्रीकृष्ण और श्रीराधा के अंगों के परस्पर संस्पर्श से जो सात्त्विक स्वेद होता है वही गङ्गा की शुभ्र शीतल धारा के रूप से सुशोभित होता है। अतिमञ्जुल प्रिया प्रीतम कुञ्ज में बैठकर श्याम और गौर कान्ति को परस्पर मिलाते हुए जब अनुराग के भाव को बढ़ाते हैं तब प्रेमगङ्गा का प्रस्रवण होता है। सर्वदा एक दूसरे की भावभूमि में विराजमान होते हुए जब वे रूप और माधुर्य का पान करते हैं तब उनका हृदय द्रवित होता है। उस समय वह चित्तद्रव

For this reason alone the event of Her descent is recounted, sung and commemorated by humanity.[1-2]

*Gaṅgā* expresses Herself in the form of Supreme Light in the immortal *Go Loka Dhām*. She is the embodiment of love in the moments of *Rās Līlā*. *Gaṅgā* is the outcome of that purest form of sweat, which is generated at the time of the eternal union of the divine couple-*Rādhā* and *Kṛṣṇa*. *Gaṅgā* streams down as the incarnation of love of *Rādhā* and *Kṛṣṇa*, illuminating the moment of the unified paradox of black and white colours, when the divine couple grace the seat of their beautiful bower. They remain absorbed in each other's reality; while the elements of *Rūpa*

राधिका माधवं माधवो राधिकां
　　नित्यमध्यात्मयोगेन　सम्पश्यतः।
अद्वयत्वं भजन्तौ मिथः प्रीतिदौ
　　प्रेमसौन्दर्यभेदेन　संशोभितौ।।६।।
गोपगोपीसमाकीर्ण-राधोत्सवे,
　　शम्भुसङ्गीत-माधुर्य-सुस्वादिते[२]।
अप्रकेतद्रवः सन् तरङ्गायितः
　　प्रेमरूपोऽच्युतोऽभूच्च गङ्गापयः।।७।।
वेदवाक्ये 'रसो वै स'[३] इत्युक्तिभिर्
　　वर्णितश्चिन्मयो रस्यमानो रसः।
सैष रासेश्वरः सैव रासेश्वरी
　　दिव्यनीरस्वरूपावभूतामहो ! ।।८।।

दिव्य नीर के रूप में दिखाई देता है और प्रेमगङ्गा के रूप में उछलता है ।।३-५।।

श्रीराधा माधव को और श्रीमाधव राधा को सर्वदा अध्यात्मयोग द्वारा देखते रहते हैं अर्थात् दोनों एक दूसरे के ध्यान में समाधिस्थ रहते हुए अभेदावस्था को प्राप्त हो जाते हैं, वे ही अपनी द्वैतावस्था में प्रेम और सौन्दर्य के भेद से सुशोभित होते हैं। ।।५-६।।

गोप-गोपियों से भरे हुए राधा महोत्सव में जब शम्भु ने अत्यन्त मधुर गान गाया तो उस गान के आस्वाद से श्रीकृष्ण अप्रकेत सलिल हो गये और उनका प्रेममय द्रवीभाव ही गङ्गा जल हो गया ।।७।।

वेद वाक्य में जिसे 'रसो वै सः' कहा गया है, जो चिन्मय है, रस्यमान रसस्वरूप है,

and *Mādhurya* saturate them, their essence dissolves into the form of the divine water- *Gaṅgā*.[3-5]

*Rādhā* and *Mādhava's* meditative vision unites them; it is an inward unison, and when they asume an outward expression, it acquires the form of eternal love and beauty. When *Śambhu* played his mellifluous music during the great celebration of *Rādhāmahotsava*, the chants overwhelmed *Kṛṣṇa* so deeply that His entire entity of love got transformed into the self of *Gaṅgā*.[6-7]

The Supreme Reality, whom the *Vedās* infer as "*Raso vai saḥ*", who is *Chinmay Rasa* and *Rasyamān*, as revealed in the form of

राधाभूदनुरागभूरिभरिता धारा कृपासागरी
कृष्णप्रेमपरिद्रुता रसमयी गोलोकरासेश्वरी।
गङ्गेति श्रुतिगोचरा सितरुचिर्माधुर्यरत्नाकरी
द्यावाभूमिविगाहिनी विलसिता कल्लोलमालाधरी ।।९।।

* * * * *

वामनोरुक्रमे वा त्रिलोक्यां मिते
पादविक्षेपणादन्तरिक्षे स्फुटे।
तस्य चाङ्गुष्ठदेशात् स्रवन्ती शुभा
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला।।१०।।
सैव विष्णोः पदाद् ब्रह्मलोके, ततः
प्राप्य लोकं ध्रुवं पुण्यतोया शुभा।

वही रासेश्वर और रासेश्वरी दिव्यनीर के रूप में परिणत हो गये और गङ्गा कहलाये। अत्यधिक अनुराग से भरी हुई कृपा की सागर, गो लोक की रासेश्वरी राधा जब कृष्ण के दिव्य प्रेम में डूबी तो स्वयं भी धारा बन गई। अति श्वेत कान्ति वाली, माधुर्य की खनि वही धारा गङ्गा नाम से स्वर्ग से पृथ्वी तक लहरों की माला धारण करके बह रही है।।८-९।।

विशाल पादप्रक्षेप वाले वामन ने जब अपने तीन पैरों से त्रिलोकी को नाप लिया था, तब अन्तरिक्ष लोक में उनके बायें पैर के अंगूठे से जो छिद्र हुआ था, उससे निकलती हुई गङ्गा की शीतल धारा सुशोभित हुई। वही विष्णु चरण से ब्रह्मलोक,

*Raseśwar* and *Raseśwarī* has melted to become the divine water - *Gaṅgā.* The elements of *Rādhā*, the *Raseśwarī* of *Go loka*, an ocean of grace, when immersed in the divine love of *Kṛṣṇa*, also got transformed into a stream. That same white stream due to its intense purity, a reservoir of sweetness, became the celebrated *Gaṅgā*, who took in her fold the earth and the eternal void.[8-9]

When *Vāman* with long strides had measured the *Trilokī* by taking three steps, then from the very crevice created by the pressure of His left toe in the Void the cool.white stream *Gaṅgā* ensued. The same *Gaṅgā* went to *Brahmaloka* from *Viṣṇu-charaṇa* and then to

भिद्यमाना चतुर्धा चतुर्दिक्षु च
स्वोच्चशृङ्गेषु सम्यग्धृता पर्वतैः।।११।।
तासु सीता सतीचारुचारित्र्यवद्
निर्मला गन्धमाद्यद्रिशृङ्गं गता।
प्राच्यभागे तु भद्राश्ववर्षं जलैः
प्लावयन्ती वरा क्षारमब्धिं गता।।१२।।
माल्यवच्छृङ्गतोऽभिप्रतीचीं गता
सिञ्चती केतुमालं सुचक्षुः सदा।
किञ्च, भद्रा सुमेरोश्च्युता शोभते
क्लेदयन्ती कुरूनुत्तरानम्भसा ।।१३।।
हेमकूटाद् गिरेः प्लावनायावनीं
भारतीयामवाचीं गता नन्दिता।

फिर ध्रुवलोक में गई। वहां से चार धाराओं में विभक्त होकर चार दिशाओं में बह चली, जिसे पर्वतों ने अपने ऊंचे शिखर पर धारण किया। उनमें सती के चरित्र के समान निर्मल सीता नाम की धारा गन्धमादन पर्वत में गिरी और पूर्व में भद्राश्ववर्ष को सींचती हुई समुद्र में मिल गई।।१०-१२।।

सुचक्षुः माल्यवान् पर्वत से निकलकर पश्चिम की ओर केतुमालवर्ष को सींचने लगीं और सुमेरु से गिरी हुई भद्रा ने उत्तर कुरुवर्ष को जल से भिगोया। हेमकूट से जो धारा पृथ्वी को सींचने के लिए दक्षिण की ओर बही उसी को विद्वानों ने

*Dhruvaloka*. From there She flowed to four different directions dividing into four separate streams, which were held by the peaks of the high mountains. Out of these, there was one stream named *Sītā* (with the purity of character like that of *Sati*) who fell upon *Gandhamādan Parvat*, watered the entire *Bhadraśwavarṣa* in the end, and merged into the brackish ocean (*Kṣār Samudra*).[10-12]

On the western side the stream *Suchakṣu* descended on *Mālyanvān Parvat* and started watering *Ketumālvarṣa* and *Bhadrā* the stream descending down from *Sumeru*, drenched *Uttar-kuru-varṣa*. The stream which flowed southward springing from

साऽलकापूर्वनन्दा बुधैरीरिता
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला[५]।।१४।।

*    *    *    *    *

खर्वरूपोऽप्यखर्वो बलेः बन्धने
सत्यलोकं पदेनाऽक्रमील्लीलया।
तत्पदं येन धाताऽनसाऽक्षालयत्
पावनं तज्जलं गाङ्गधाराऽभवत्[६]।।१५।।

*अवतरणकथा*

स्वर्धुनी-गिः-श्रियः स्वर्गलोकाच्च्युता
एकदाऽन्योऽन्यशापाभिभूताः स्मृताः।
भूमिभागेऽवतीर्णाः पयोविग्रहाः
सुप्रवाहा लहर्यान्विताः शोभिताः[७] ।।१६।।

अलकनन्दा नाम से जाना ।।१३-१४।।

एक बार वामन होते हुए भी विराट ने बलि को बांधने के लिए लीला से सत्य लोक को नाप लिया। उस समय उनके उस चरण को ब्रह्मा ने जिस जल से धोया वही गङ्गा जल कहलाया।।१५।।

स्वर्ग लोक में एक बार गङ्गा, सरस्वती और लक्ष्मी में परस्पर विवाद हो गया। उन्होंने एक दूसरे को परस्पर शाप दे डाला। फल स्वरूप वे तीनों पृथ्वी तल पर उतर कर नदी रूप में बहने लगीं।।१६।।

*Hemakūta* to nourish the earth was known by the sages as *Alaknandā*. [ 13-14]

Once despite being *Vāman*,the *Virāt* in order to restrict *Bali* had measured the *Satyaloka* by *līlā*. At that time the water by which *Brahmā* had washed his feet came to be known as the water of *Gaṅgā*.[15]

Once a debate raged among *Gaṅgā*, *Saraswatī* and *Lakṣmī*. They hurled curses at each other and as a result they came down upon the earth and flowed there in the form of rivers. [16]

ब्रह्मगोष्ठ्यां सुराणां समक्षं पुरा
वायुवेगात् समुद्धूयमानेंऽशुके।
देवनद्या उरोजौ स्फुटौ, निर्जरा
जातलज्जा बभूवुस्तदाऽवाङ्मुखा:[८] ।।१७।।
देवलोके सभायां समामन्त्रितो
भूपतिर्निर्निमेषोऽभवत् तत्क्षणम् ।
ऐक्षत स्वर्धुनीं सस्पृहं निस्त्रपो
हन्यते कामवृत्या विवेक: सदा।।१८।।
लोककर्त्राऽनयो: सङ्गमायाद्भुतं
शापरूपं विधानं समुद्घोषितम् ।
साऽभिलाषा शुभाङ्गी सिता स्वर्णदी
भूतले प्रेषिता काममास्वादितुम् ।।१९।।

ब्रह्मगोष्ठी में सभी देवताओं के समक्ष एक बार वायु के झोंके से गङ्गा का आँचल उड़ गया और उसके उरोज स्फुट हो गये, उस समय सभी देवताओं ने लज्जा के कारण अपना मुख नीचा कर लिया। किन्तु देवलोक की उस सभा में आमन्त्रित इक्ष्वाकुवंशीय राजा महाभिष गङ्गा को निर्निमेष देखने लगे और लज्जा त्यागकर स्वर्ग की नदी के प्रति अभिलाषामय हो गये । वास्तव में कामवृत्ति के कारण विवेक नष्ट हो जाता है ।।१७-१८।।

लोक निर्माता ब्रह्मा ने इन दोनों को मिलाने के लिये शापरूप विधान की घोषणा की और अभिलाषा से युक्त सुन्दर अंगों वाली गङ्गा को काम के आस्वाद के लिए

Once in a gathering of deities (*Brahmagoṣṭhī*), infront of all the gods *Gaṅgā*'s shawl was airlifted and Her breasts became exposed. At that time all the Gods drooped their faces down in shame, but the king *Mahābhiṣa* of the *Ikṣwāku* dynasty, an invitee to that gathering gazed at *Gaṅgā* without batting an eyelid and became unashamedly desirous of the divine river. It's true that lust annihilates conscience. [17-18]

To unite both of them the creator of the universe (*Loka kartā Brahmā*), declared a curse-like dictate.He sent *Gaṅgā*, the one

शापितानां वसूनामपि प्रार्थनां
श्रृण्वती स्वर्गलोकादथ प्रस्थिता।
कर्मणो यत्फलं तच्छुभं वाऽशुभं
कुत्र सम्भुज्यते कर्मभूमिं विना।।२०।।
पुत्रशोकस्य शापाभिशप्तो नृपो
जन्मनाऽलञ्चकार प्रतीपालयम्।
राजपुत्रो युवा शन्तनुः सैकदा
क्रीडमानो मृगैः प्राविशत् काननम् ।।२१।।
श्रीरिवद्योतमानामपश्यत्तदा-
ऽमानवीं मानवीविग्रहां सुन्दरीम्।

पृथ्वी पर भेज दिया। उसी समय वहां गङ्गा ने वसुओं की प्रार्थना को भी सुना, जिन्हें भूमि पर जाने का ऋषि द्वारा शाप मिला था। तत्पश्चात् वह स्वर्गलोक से पृथ्वी पर आई; क्योंकि कर्म का फल चाहे शुभ हो या अशुभ कर्मभूमि में ही भोगा जाता है।।१९-२०।।

राजा महाभिष को पुत्र शोक का शाप मिला था। उन्होंने राजा प्रतीप के घर में शान्तनु के रूप में जन्म लिया। वे राजपुत्र (शान्तनु) अपनी युवावस्था में शिकार खेलते हुए एकबार जंगल में प्रविष्ट हुए। वहां उन्होंने ऐसी सुन्दरी को देखा, जिसके अधर पके बिम्ब के समान लाल थे और मुख पूर्ण चन्द्र के समान था, जो मन्द हासवाली और कमल के समान आंखों वाली थी। राजा उसके मुख कमल के प्रति

with beautiful limbs, brimming with desire, down to earth to have a taste of craving. In the meanwhile *Gaṅgā* also had heard the prayer of the *Vasus*, who had been accursed by the *Ṛṣis* to go to the earth. After that She came down to the earth from the *Swargaloka*, because the consequence of any action whether good or evil has to be undergone on the *Karmabhūmi* i.e. in the very world of action.[19-20]

The king *Mahābhiṣa* was cursed to be aggrieved by the death of his sons. He took birth in the house of king *Pratīpa*. Once he, the prince *Śāntanu*, in his youth, while hunting, had entered the forest. There he saw (*Gaṅgā*) a beauty with *Lakṣmī* like luminescence. She held human form despite being non-human.

पक्वबिम्बाधरां पूर्णचन्द्राननां
मन्दहासां विलोलां सरोजेक्षणाम्।।२२।।
तन्मुखाम्भोजभृङ्गायमाणश्चिरं
दिव्यसौन्दर्यसारं निपीयाऽनिशम् ।
आददे तत्करं रूपसम्मोहितः
पूर्वजन्माऽनुरागेण सम्प्रेरितः ।।२३।।
प्राप्य कान्तां रसज्ञां मनोहारिणीम्
अन्वभूत् सर्वश्रेष्ठं रसं तद्रतौ।
यौवनेन प्रवृद्धो रतीशस्तदा
सन्ननङ्गोऽपि केलिं वितेने मुहुः।।२४।।
अङ्कुरीभूततेजो दधानामथ
प्रापितां दोहदं पश्यतो भूभुजः।

भ्रमर के समान आसक्त हो गया और उसके दिव्य सौन्दर्य का पान करने लगा।पूर्व जन्म के अनुराग से प्रेरित हुआ वह उसके रूप सौन्दर्य से सम्मोहित होते हुए उसके साथ विवाहसूत्र में बंध गया।।२१-२३।।

श्रृंगार रस के मर्म को समझने वाली मनोहारिणी कान्ता को पाकर उसने उत्तम रति सुख का अनुभव किया। यौवन से बढ़ा हुआ कामदेव उस समय अङ्गहीन होते हुए भी अनेक प्रकार की काम क्रीडायें करने लगा। गङ्गा के गर्भ में राजा का तेज अङ्कुरित हुआ । जब राजा ने प्रिया को दोहद लक्षणों से युक्त देखा, तब उसके मन

Her lips were as red as the ripe *Bimb* fruit and her face was like the full moon. She wore a soft smile and had eyes like lotus. The king got enthralled like a bee by the lotus-like face and he started to drink deep into her ethereal beauty. Spurred by the love of his previous birth and enamoured by the charm of her beauty, he got bound by the tie of marriage with her.[21-23]

On attaining an enchanting consort who understood the essence of *Śṛingāra*, he experienced the exalted heights of love. *Kāmadeva*, despite being at that time an existence without a physique started playing numerous pranks of love. The virility of the king seminated in the womb of *Gaṅgā*. When the king found the

मानसे लालसाऽजायत प्रेक्षितुं
पुत्ररत्नाननेन्दुं हृदाऽऽह्लादकम् ।।२५।।
किन्तु सद्यः प्रसूतं शिशुं तत्क्षणं
जायया वारिणि प्रक्षिपन्त्या तया।
'अङ्गनाः कोमलाः' लोकसूक्तिर्न किं
निष्ठुरत्वेऽनले भस्मतां प्रापिता ? ।।२६।।
चञ्चलापाङ्गि! मैवं विधेहि प्रिये !
नैव वक्तुं शशाक क्षितीशः खलु।
स प्रतिज्ञापराधीनवृत्तिः पति -
मौंनमेवाललम्बे व्यथाकर्षितः ।।२७।।
सप्तपुत्रान् जले न्यक्षिपद् भामिनी
पुत्रशोकेन राजा भृशं मूर्च्छितः ।

में हृदय को आनन्द देने वाले पुत्ररत्न के मुख को देखने की लालसा जगी। किन्तु सद्यः प्रसूत शिशु को तत्क्षण जननी ने जब पानी में फेंक दिया तो 'स्त्रियां कोमल होती हैं' यह लोक प्रचलित धारणा क्या निष्ठुरता की अग्नि में जल कर राख नहीं हो गई?।।२४-२६।।

हे चञ्चल अपाङ्गों वाली प्रिये! ऐसा मत करो-यह राजा नहीं कह पाया; क्योंकि वह तो प्रतिज्ञा के पराधीन पति था; अतएव अन्दर ही अन्दर व्यथा से व्याकुल होकर वह मौन रहा। क्रमशः गङ्गा ने सात पुत्रों को जल में बहा दिया और बार-बार

symptoms of pregnancy in his beloved, he started desiring to see the joy inducing face of a son. But when the mother abandoned the new-born in the water of river, at that point of time, the prevailing idea, 'women are soft-hearted by nature', got burnt down to ashes in the fire of ruthless cruelty.[24-26]

"O, you beloved with playful glances, do not do this".! The king could not forbid her thus, because he was a husband bound by his word of honour. He, therefore, remained silent, turmoiled by grief to the core of his heart. *Gaṅgā* kept on floating Her sons one after the other down the river and the king swooned

अष्टमं दिव्यतेजस्विनं सा सुतं
सस्मितं पार्थिवायाऽऽकुलायार्पिपत् ।।२८।।
सप्तसंख्यायुतानां वसूनां कृते
मुक्तिमार्गः प्रशस्तः कृतः सत्वरम्।
दीयते देव! देवव्रतस्तेऽष्टमो
वंशकीर्तिप्रसाराय पुत्रः प्रियः ।।२९।।
एतदुक्त्वा परित्यज्य पृथ्वीपतिं
पूरयित्वा विधातुश्च शापावधिम्।
तर्पयित्वा सुधाधारया भूतलं
स्वस्वरूपेण सा ब्रह्मलोकं गता ।।३०।।
श्रीगङ्गा तनयं ददावनुपमं सत्यव्रतं सुन्दरं
त्यागस्याचरणेन शिक्षयति योऽपूर्वं चरित्रं जगत् ।

राजा पुत्रशोक से मूर्च्छित होता रहा। आठवें पुत्र को फेंकने से मना करने पर उस (गङ्गा)ने मुस्काते हुए अष्टम पुत्र राजा को अर्पित किया। 'सात वसुओं की मुक्ति का मार्ग मैंने प्रशस्त किया और यह आठवां देवव्रत हे राजन्! तुम्हारे वंश की कीर्ति की बढ़ाने के लिये तुम्हें सोंपती हूँ'- यह कहकर प्रतिज्ञानुसार राजा को छोड़कर , विधाता के शाप की अवधि पूर्णकर तथा सुधा की धारा से पृथ्वी को सींच कर वह अपने स्वरूप से पुनः ब्रह्मलोक में चली गई।।२७-३०।।

श्रीगङ्गा ने जगत् को अप्रतिम, सत्यव्रत वाला, सुन्दर पुत्र दिया, जिसने अपने

repeatedly shocked at the terrible loss of his sons every time. On being stopped from throwing the eighth one into the water, She surrendered the child to the king smilingly and said, "I have paved the way to emancipation for the seven *Vasus* and this is *Devabrata*, the eighth one. O king, I proffer him unto you to enhance the fame of your dynasty." Saying this according to Her promise She abandoned the king, completed the term of the curse of *Vidhātā* and nourishing the earth with Her nectar, She returned again to *Brahmaloka* in Her own identity.[ 27-30 ]

*Śrī Gaṅgā* offerd to the world a peerless, truthful and handsome son who for his outstanding calibre of selflessness held

गाङ्गेयो गरिमामयो गुणनिधिर्देदीप्यते भारते
गङ्गा गौरवशालिनी त्रिभुवने भीष्मप्रसूःख्यापिता ।।३१।।

बाहुपुत्रः[१] पुराऽभूत् परं धार्मिकः
षष्टिसाहस्रपुत्रैर्युतोऽधीश्वरः ।
अश्वमेधाख्यसत्रं समारब्धवान्
एकदा चक्रवर्तित्वसम्प्राप्तये ।।३२।।
छद्मवेषेण यज्ञाऽन्तरायो भवन्
देवराजो महेन्द्रोऽहरद् वाजिनम् ।
पार्थिवोऽन्वेष्टुकामो हयं पावनं
प्रैरिरत् पुत्रजातं बलोद्दीपितम् ।।३३।।
अश्वमन्वेषयन्तस्तदा सागरा
यौगपद्येन सम्प्रस्थिता गर्विताः।

त्याग के आचरण से उत्तम उदाहरण प्रस्तुत किया। गरिमा से मण्डित हुए भीष्म गङ्गा पुत्र होने के कारण और भीष्म जैसे पुत्र की माता होने के कारण गङ्गा ने गौरव को प्राप्त किया। राजा बाहु के पुत्र सगर धार्मिक राजा थे, जिनके साठ हजार पुत्र थे। एक बार उन्होंने चक्रवर्तित्व की प्राप्ति के लिए अश्वमेध यज्ञ आरम्भ किया। इन्द्र ने छद्मवेष धारण किया और यज्ञ में विघ्न डालने के लिए यज्ञ के घोड़े को चुरा लिया। राजा ने उस घोड़े को खोजने की आज्ञा अपने साठ हजार पुत्रों को दी ;जो बलशाली होने के कारण सदा उत्तेजित रहते थे। वे सभी सगर पुत्र गर्व से भरे हुए एक साथ अश्व को ढूढ़ने के लिये चल पड़े । उस समय वे साठ हजार

out an excellent example of moral conduct to the world. *Sagar* the son of king *Bāhu* was a religious soul. He had sixty thousand sons. Once to be the sovereign of the entire world, he began *Aśvamedha yajña. Indra*, disguised himself and stole away the sacrificial horse. The king commanded his sixty thousand sons, who happened to be excessively energetic. For this reason they remained in perpetual excitement. All those sons of *Sagar* filled with pride set off in search of the horse. These sixty thousand sons

ते नृणां सागरेवोत्थिता दर्पिताः
क्षोभितुं क्ष्मामशेषां समारेभिरे ।।३४।।
उत्खनन्तो महीं राजपुत्राश्चिरं
प्राकृतीं शान्तिमुद्वेजयन्तो भृशम् ।
प्राप्य पाताललोकं परं विस्मिताः
सांख्यशास्त्रप्रणेतुः[१०] कुटीमागताः ।।३५।।

वक्ति तत्त्वानि विज्ञश्चतुर्विंशतिं
स प्रकृत्या विलासं जडं मन्यते ।
पूरुषश्चेतनो निष्क्रियः केवलो
लिप्यते नैव दोषैः क्वचित् तन्मते ।।३६।।
अत्र संयोगिनावन्धपङ्गू यथा
पूरुषोऽपि प्रधानेन युक्तस्तथा ।

राजकुमार विशाल जन समुद्र की भांति उमड़ पड़े और सम्पूर्ण पृथ्वी को क्षुब्ध करने लगे। पृथ्वी को खोदते हुए वे राजपुत्र प्रकृति की शान्ति को नष्ट करने लगे और इसी क्रम में पाताल लोक पहुंचे, आश्चर्य से भरे हुए वे सभी सांख्यशास्त्र के प्रणेता महर्षि कपिल की कुटी के पास पहुंच गये।।३१-३५।।

परम दार्शनिक कपिल मुनि ने सांख्य शास्त्र में चौबीस तत्त्वों को माना । उनके मत में प्रकृति के समस्त कार्यकलाप जड़ हैं; पुरुष चेतन, निष्क्रिय और केवल है। वह दोषों में लिप्त नहीं होता। प्रकृति और पुरुष का संयोग अंध और पङ्गु की भांति है। प्रकृति द्वारा रचित इस जगत् में चेतन पुरुष का चित्तत्त्व प्रतिबिम्बित होता है ।

surged up like human waves and kept on turmoiling the earth. Those princes delved down the earth, destroyed her peace and subsequently reached the hut of *Maharṣi Kapil*, the author of *Sāṅkhya Śāstra*. [31-35]

In *Śānkhya Śāstra*, *Kapil* the great sage has acknowledged the existence of twenty- five elements. He holds all the actions of *Prakṛti* as non-conscious.The *Puruṣa* is pure consciousness, non-active and liberated. *Puruṣa* is free from all attachments. The

चेतनच्छायया‌ऽऽश्लिष्टयेदं जगत्
सृज्यमानं प्रकृत्या दरीदृश्यते ।।३७।।
स्वीकृतं दृष्टमेव प्रमाणं पुरा
चारुवाक्यैर्बहिर्दृष्टवादे रतैः।
साध्यते चानुमित्या प्रवृत्तिःपुनः
बौद्धजैनैर्विचारप्रवीणैरथ ।।३८।।
स्वीकृतं शाब्दमानञ्च वैशेषिकैः
सन्निवेश्याऽनुमायां कणादादिभिः।
आप्तवाक्यं प्रमाणं तृतीयं वदन्
वेदयाथार्थ्यमङ्गीचकारैषकः ।।३९।।
तस्य कैवल्यभावं गतस्याश्रमे
लक्षयाञ्चक्रिरे वाजिनं तं यदा ।

चार्वाकों ने केवल प्रत्यक्ष प्रमाण को स्वीकार किया, विचार कुशल जैनों और बौद्धों ने प्रवृत्ति अनुमान से भी होती है – ऐसा माना।।३६–३८।।

कणाद आदि वैशेषिकों ने शब्द प्रमाण का अन्तर्भाव अनुमान में कर दिया किन्तु उन (कपिल मुनि) ने आप्त वाक्यरूप शब्द को प्रमाण कह कर वेद की प्रामाणिकता को स्वीकार किया ।ऐसे कैवल्यभाव में प्रतिष्ठित मुनि के आश्रम में जब सगर-पुत्रों ने उस अश्व को देखा तो वे मूर्ख राजकुमार पूजनीय योगी एवं

conjunction of these two principles is like the inter-action of a blind person and a lame man. The principle of Self (*Puruṣa*) gets reflected in the entire creation of the Primal Nature (*Prakṛti*).The *Chārvākas* have accepted perception to be the only source of valid knowledge. The deft *Jain* and *Buddhist* thinkers have concluded that inference too motivates to act.[36-38]

The *Vaiśeṣikas* like *Kaṇād* and others accept inference as a valid source of knowledge but they include verbal testimony (*Śabda pramāṇa*) also along with it. *Kapil* has recognised the verbal testimony of the *Vedas* in addition to the above mentioned sources of knowledge.When the sons of *Sagar* saw the horse in the hermitage of such an elevated *Muni*, then the foolish princes

उद्यता हन्तुमेते विमूढास्तदा
चौरमाशंक्य पूज्यं हरिं योगिनम् ।।४०।।
हन्यतां छिद्यतां भिद्यतां दीर्यतां
गृह्यतां तस्करो ध्यानलग्नो बकः।
एवमूचुः विवेकेन भ्रष्टाः समे
सर्वनाशं समामन्त्रयन्तः स्वकम् ।।४१।।
भावयामास योगी प्रलापे रतान्
सद्विवेकच्युतान् तान् मनोरोगिणः।
षोडशेमे विकारा अहंसम्भवा
मूर्तिमन्तो ध्रुवं चित्प्रभावञ्चिताः ।।४२।।
कारणेऽहंकृतौ लीनतां प्राप्नुयुः
कालसम्प्रेरिताः पापपुञ्जा अमी।

विष्णु के अवतार कपिल मुनि को चोर समझ कर मारने को उद्यत हो गये । विवेक से भ्रष्ट वे सभी अपने सर्वनाश को आमन्त्रित करते हुए बोले—इस चोर , ध्यान का ढोंग करने वाले को मारो , काटो, फाड़ दो, टुकड़े-टुकड़े कर दो । ऐसे प्रलाप में लगे सद् विवेक से रहित उन मनोरोगियों को देख योगी ने समझा—कि अहंकार से उत्पन्न ये सोलह विकार निश्चय की चैतन्य की प्रभा से वञ्चित हैं।।३९-४२।।

अतएव ये अपने कारण अहंकार में पुनः लीन हो जांय; क्यों कि इन पापपुंजों का समय आगया है । देवहूति के पुत्र श्रीहरि कपिल ने तत्त्व को जानकर मन में

were about to hit the former surmising him to be the thief whithout knowing that the *Muni* was a great yogi and the incarnation of *Viṣṇu*. Without the slightest compunction they paved their way to inviting their damnation and said," Hit this thief, pretending to meditate! Kill him, tear him into pieces!" The *yogi* assumed them to be bereft of conscience and mentally sick. He felt that those sixteen *vikāras* were definitely deprived of the light of consciousness.[39-42]

Therefore they should dessolve again in *Ahaṅkāra* i.e. their cause because the doom of those sinners was quite close by. Thus

मानसे कल्पयामास तत्त्वार्थविद्
देवहूतेः तनूजः स्वयं श्रीहरिः ।।४३।।
दुर्वचोभिस्तिरस्कर्तुमग्रेसराः
ते दुराचारिणः कुप्यमाना यदा।
तस्य धीरं गभीरं मनश्चञ्चलं
जातमम्भोनिधिःक्षुब्धवीचिर्यथा।।४४।।
स त्रयाणां गुणानां तमोवर्धनाद्
हन्त ! मेने महत्तत्वमत्यार्दितम् ।
सागराणां विनाशं समीपागतं
निश्चिकायाऽऽत्मवित् कालसंचोदितम् ।।४५।।

धू धू धू कपिलप्रकोपजनिता लेलिह्यमाना भुवं
हा-हाकारमजीजनन् कवलने दक्षा दवाग्नेः शिखाः।

यह सोचा।दुर्वचनों से तिरस्कृत करने के लिये वे दुराचारी क्रोधित होकर जब आगे बढ़े तो मुनि का धीर गम्भीर मन उसी प्रकार चञ्चल हो उठा जैसे क्षुब्ध तरङ्गों वाला समुद्र । उन्होंने यह माना कि सगर पुत्रों में तीनों गुणों में से तमोगुण की वृद्धि हो गई है। आत्मतत्त्ववेत्ता मुनि को निश्चय हो गया कि अब काल से प्रेरित हुआ इनका विनाश समीप आ गया है।।४३-४५।।

कपिल के प्रकोप से उत्पन्न अग्नि की लपटें सब कुछ निगल जाने में दक्ष हो धू धू करके ज़लने लगीं और पूरे वातावरण में हाहाकार को उत्पन्न करने लगीं ।

thought *Devahuti's* son *Śrī Kapil* who was aware of the *tattva.* When the evil doers advanced forward in anger to insult him then the calm and serious mind of the *Muni* became as agitated as the sea tossing with restless waves. He felt that in the sons of *Sagar* the *Tamoguṇa* had exceeded its limits and their sanity was overpowered by it. The enlightened *Muni* who had attained self-knowledge was sanguine that driven by time their ruin was at hand.[43-45]

The flames born out of the anger of *Kapil,* proficient in swallowing everything, started burning ferociously and

तड्-तड्-तड्-तडिति प्रचण्डचपला व्यक्षोभयन् खं भृशं
चट्-चट्-चट्-चटितिस्फुलिङ्गनिचयैर्भस्मायिताः स्थावराः ।।४६।।

यावत्प्रार्थयितुं मुनिं सुरगणाः वाञ्छन्ति नाके स्थिताः
क्रोधः संह्वियतां प्रभो! विजयतां तेजस्त्वदीयं महत् ।
तावत् तन्नयनद्वयात् प्रकटितो ज्वालाकरालोऽनलः
चक्रे तानघविग्रहान् नृपसुतान् भस्मावशेषं खलु ।।४७।।

भीता भूर्जडवत्स्थिताः शिखरिणो हीनं वनं पादपै-
र्विक्षुब्धाः सरितो दिशश्च मलिनाः शून्यं नभोऽजायत ।
भस्मीकृत्य चराऽचरं तृणमिवाङ्गारायमाणाश्चिरं
पर्यावृत्य जगत् श्मशानमिव ते धूमायिता वह्नयः।।४८।।

प्रचण्ड बिजलियां तड् – तड् शब्द करती हुई आकाश को उद्वेलित करने लगीं और चिनगारियों की चट्चटाहट से सभी वृक्ष जल कर खाक हो गये।जब तक आकाश में स्थित देवता और मुनि गण यह प्रार्थना करने आंये कि 'हे प्रभो आप अपना क्रोध समेट लें, आप का यह अप्रतिम तेज विजयी होवे '; तब तक उनके दो नेत्रों से निकला हुआ ज्वालाओं से भयङ्कर अग्नि उन पाप विग्रह सगर पुत्रों को राख के रूप में परिणत कर चुका था। पृथ्वी भयभीत हो गयी, पर्वत जड़ हो गये, वन वृक्षों से विहीन हो गये, नदियां क्षुब्ध हो गई; दिशायें मलिन और आकाश शब्दहीन हो

generated a terrible mourning in the environment. The fearsome lightning started to stir up the sky with booming sound and the trees all around were licked down to ashes by the sparks. By the time the *gods* and the *munis* seated in the Heaven could start to chant this prayer, "O you lord ! control your rage, let your peerless power be victorious", the fire dire for its flames, had emanated out of his eyes and turned the sons of *Sagar* into ashes. The earth cowered, the mountains got petrified, the forests became empty of trees, the rivers remained shocked, the directions (*diśaḥ*) became tarnished and the skies became silent.

पाताले घटितो विनाशबहुलोऽयं वज्रपातोपमः
विद्युज्ज्योतिरिव क्षणात् त्रिभुवने व्याप्तोऽभवद् विप्लवः।
तेनाऽमङ्गलशङ्कया विचलितो भीतो वितर्के रतः
पुत्रासक्तमना बभूव सगरः पर्याकुलो भूयशः।।४९।।

अशुमन्तं स्वपौत्रं त्वनुप्रैषयद्
दीर्घकालं प्रतीक्षन् पिता चिन्तितः।
सोऽपि गच्छन् समासादितः तत्स्थलं
यत्र भस्मावेषाः स्थिताः सागराः ।।५०।।
हन्त! भस्मावशेषत्वमालोकयन्
पूर्वजानां महानर्थसंसूचकम् ।

गया। एकक्षण में सम्पूर्ण चराचर को भस्म करके अंगारों के रूप में सम्पूर्ण जगत् को श्मशान बना कर वे वह्नि शिखायें धूमायित हो गयीं ।पाताल लोक में घटित हुए विनाश बहुल, व्रजपात के समान इस विप्लव का समाचार बिजली की भांति शीघ्रता से तीनों लोकों में पहुँच गया। तब अमङ्गल की आशंका से विचलित,भयभीत और वितर्क में रत राजा सगर अपने पुत्रों की चिन्ता करते हुए अत्यन्त व्याकुल हो गये।।४६-४९।।

दीर्घकाल तक प्रतीक्षा करने वाले चिन्तित पिता ने अपने पौत्र अंशुमान् को उनका पता लगाने के लिये भेजा; वह उस स्थान पर पहुँचा जहाँ सभी सगरपुत्र राख के ढेर बने थे। पूर्वजों के इस महाविनाश को देखकर वह शोकाकुल बालक

Within a split moment, the fire spread burning down the entire lifescape and transforming the world into a region of death.The news of this commotion in the *pātāl*, which was overwhelmingly disastrous and as terrible as a blow from the thunder spread as swiftly as lightning across the three worlds (*Tribhuvanas*). Then the king *Sagar*, agitated and frightened in anticipation of the portent, engrossed in the thought of his sons, became extremely anxious.[46-49]

The worried father, who had been awaiting for a long time, sent his grandson, *Anśumān* to find them out. He reached that point where all the sons of *Sagar* had become the mounds of ash.

क्रन्दनेनातितारस्वरेणाऽर्भको
रोदसीं कम्पयामास शोकाकुलः।।५१।।
तत्समालोक्य दौर्भाग्यपूर्णं परं
सोऽथ विक्षिप्तचित्तो विलापे रतः।
तादृशीं दुर्गतिं पूर्वजानां बत
प्रेक्ष्वतः कस्य चेतो न दूयेत हा ! ।।५२।।
अश्रुधाराभिराप्लावितं दुःखितं
शोकसन्तप्तचित्तं तमेकाकिनम् ।
वैनतेयो गरुत्मान् समाश्वासयन्
नीतवानाश्रमं कापिलं शान्तिदम् ।।५३।।
अंशुमन्तं नमन्तं परं भावुकं
वीक्षमाणः कृपापूर्णदृष्ट्या तदा।
यज्ञसम्पादनायेममश्वं नये-
त्यादिशत् सांख्यतत्त्वोपदेष्टा मुनिः ।।५४।।

अपने उच्चक्रन्दन से आकाश और पृथ्वी को कंपाने लगा। इस परम दुर्भाग्यपूर्ण घटना को देख वह विक्षिप्त हृदय वाला बालक बहुत रोया । अपने पूर्वजों की ऐसी दुर्गति देख किसका चित्त दुःखी न होगा ।वहां पर अकेले, आंसुओं से भींगे, शोक से सन्तप्त मन वाले बालक को ढाढ़स बंधाते हुए गरुड़जी उसे कपिल के पास ले गये। नमस्कार करते हुए परम भावुक अंशुमान् को महर्षि कपिल ने कृपापूर्ण दृष्टि से देखा तथा सांख्यतत्त्व का उपदेश देकर यज्ञसम्पादन के लिये अश्व को ले जाने की आज्ञा दी ।।५०-५४।।

On witnessing the horrific end of his ancestors the grief stricken boy started to stir the sky and the earth by his heart-rending cries. Witnessing this terribly unfortunate event that crazed boy wailed much. Who will not be aggrieved to see such a plight of his forefathers? While consoling him *Garuḍajī*, the son of *Vinatā* escorted that lonely, tearful, distress-laden boy to *Kapil. Maharṣi Kapil* glanced kindly at the agitated boy *Anśumān*, and after preaching *Saṅkhya* philosophy, let him take away the horse for the *yajña*.[50-54]

प्राप्य बालो गृहं सूचयामास हा !
दारुणं द्रावकं सर्वनाशं यदा।
लुप्तसंज्ञो जडः कातरः सन् तदा
पार्थिवः पुत्रशोकार्णवे मज्जितः ।।५५।।
पौत्रमेवावशिष्टं तमेकं प्रियं
वंशजं वीक्ष्य चीत्कारशब्दाऽऽकुलः।
बालकं गाढमालिङ्ग्य राजा चिरं
पुत्रहीनो रुरोद व्यथाकर्शितः।।५६।।
पौत्रमेवाऽधुना भूप ! पुत्रीयतु[११]
प्रोक्तवन्तो द्विजा यज्ञसम्पूर्तये।
अश्वमेधं सुसम्पाद्य तस्मै ददन्
राज्यभारं नृपः स्वर्गलोकं गतः।।५७।।

जब उसने घर पहुँच कर इस दारुण हृदय द्रावक वृत्त की सूचना दी तो राजा सगर जड़ हो गये और अत्यन्त कातर हो पुत्रशोक के सागर में डूब गये।उन्होंने अपने को पुत्र हीन जाना और अपने एकमात्र वंशधर पौत्र को सामने देख छाती से लगा कर बड़ा करुण रुदन् किया ।।५५-५६।।

उस करुण परिस्थित में ऋत्विजों ने राजा को सलाह दी कि वे पौत्र को ही पुत्र मान कर यज्ञ को पूरा करें (क्यों कि पुत्रहीन राजा को अश्वमेध यज्ञ का अधिकार नहीं है)। तब राजा ने उसी प्रकार यज्ञ को पूरा किया। राज्यभार अंशुमान् को सोंप कर वे कुछ समय बाद स्वर्गलोक चले गये।।५७।।

On reaching home, when he narrated the harrowing event, king *Sagar* turned dazed and was swallowed up by a sea of mourning. He realized that his life had become barren and so embracing the only successor, the grandson present there, he cried bitterly.[55-56]

In that awful situation the *Ṛtvijas* advised the king that he should conduct the *yajña* deeming his grandchild to be his son. (The scriptures ordain that a king without a son is forbidden to perform the *Aśwamedh Yajña.*) Then the king completed the *yajña* following this instruction. After sometime he entrusted the responsibilities of his kingdom to *Anśumān* and died. [57]

गाङ्गनीरं परब्रह्मरूपो द्रवः
पूर्वजानां समुत्तारणाय क्षमः ।
वैनतेयं वचः संस्मरन्नंशुमान्
कामयामास गङ्गावतारं क्षितौ।।५८।।

एतदर्थं प्रयत्नं प्रकुर्वन् नृपो
जीवनान्तेऽग्रिमं कार्यजातं महत् ।
सन्निवेश्यात्मजस्योपरि स्वर्गतः
श्रद्धया स्वर्धुनीं संस्मरन् पुण्यदाम् ।।५९।।

सोऽपि भूपो दिलीपः सदाऽतन्द्रितः
स्त्रावितुं तां दिवः प्रायसद् भूतले।
नाऽत्यजत् श्रेयसां सिद्धये दुष्करं
कार्यमारब्धपूर्वं नृपैः पूर्वजैः ।।६०।।

अंशुमान् को गरुड़ ने बताया कि गङ्गा का जल ब्रह्मद्रव है, अतएव उसी जल से उसके पूर्वजों का उद्धार संभव है। इस वचन को स्मरण करते हुए उन्होंने पृथ्वी पर गङ्गा के अवतरण की कामना की।राजा ने इस कार्य के लिये सतत प्रयत्न किया और जीवन के अन्त में इस महान् लक्ष्य को अपने पुत्र दिलीप को सौंपा और स्वयं स्वर्धुनी का स्मरण करते हुए स्वर्ग चले गये।।५८-५९।।

राजा दिलीप ने भी सदैव विना थके उनको स्वर्ग से पृथ्वी में लाने का प्रयास किया और अपने पूर्वजों के द्वारा आरब्ध दुष्कर कल्याणकारी प्रयास को नहीं

The son of *Vinatā* i.e. *Garuḍa* told *Anśumān* that the water of *Gaṅgā* was *brahmadrava*. Therefore it was possible to redeem his forefathers by the same water alone. Accepting the counsel of *Garuḍa* he desired for the descent of *Gaṅgā* on the earth. The king made every effort to make his task fruitful and at the end of his life he intrusted this magnificient work to his son *Dilīp* and himself went to *swarga* meditating upon *swardhuni Gaṅgā* .[58-59]

King *Dilīp* too tried to bring *Gaṅgā* on the earth from the *swarga* incessantly and did not leave the formidable and beneficial task initiated by his ancestors. His son *Bhagīratha* who was

तस्य पुत्रः प्रकृष्टोद्यमः सत्कृती
गाङ्गधारां पृथिव्यामनैषीदतः[१२]।
तस्य नाम्नैव भागीरथी संज्ञिता
सागराणामघक्षालिका तारिका।।६१।।
दीर्घकालं चचारातिकृच्छ्रं तपः
प्राप्य गोकर्णतीर्थं परं भक्तिमान्[१३] ।
द्वादशाष्टाक्षरं विष्णुमन्त्रं जपन्
सोऽधिशिश्राय शृङ्गं हिमाद्रेस्ततः ।।६२।।

भगीरथो जटाधरः सवल्कलः सुसंयतः ।
त्यजन् समस्तसौख्यमाचचार दुःसहं तपः।।६३।।
स कन्दमूलसेवने रतः शुचिः समीरभुक् ।
अनेकवर्षमास्थितोऽचलेन्द्रवज्जितेन्द्रियः ।।६४।।

छोड़ा। उनके पुत्र भगीरथ, जो प्रकृष्ट उद्यमी और सत्कार्य करने वाले थे, गङ्गा को पृथ्वी पर लाये अतएव सगर पुत्रों के पापों का प्रक्षालन कर उन्हें तारने वाली भगवती गङ्गा का नाम भागीरथी पड़ा । गोकर्ण तीर्थ में परम भक्तिमान् भगीरथ ने दीर्घकाल तक कठोर तपस्या की । उसके बाद उन्होंने हिमालय के उच्चशिखर पर द्वादश अक्षर का विष्णु मन्त्र (ऊँ नमो भगवते वासुदेवाय ) का जप किया।।६०-६२।।

जटाधारी, वल्कल पहने हुए, संयमवान् भगीरथ ने समस्त सुखों का त्याग करके अत्यन्त कठिन तप किया। कन्दमूल फल खा कर, हवा पीकर और जितेन्द्रिय

industrious and dedicated to perform virtuous deeds brought *Gaṅgā* down upon earth. Therefore, the redeemer of the sons of *Sagar*, the one who washed away there sins, has been celebrated as *Bhāgirathī*.At *Gokaraṇa tīrtha*, the devout *Bhagīratha* did a very unrelenting penance (*tapas*); later he chanted *Viśṇumantra* of twelve syllables (*Dwādaśakṣar*) on the peak of *Himalayas*.[60-62]

*Bhagīrath*, an ascetic, the one wearing long matted hairs and bark of tree, who had renounced every happiness, underwent a gruelling penance. He ate wild fruits, drank air and practised total

शिलासने समास्थितः स्वपूर्वजप्रियङ्करः।
निरन्तरं कृपाकरं प्रभुं जजाप सुव्रतः ।।६५।।
सुराऽऽपगाऽभिलाषिणं विरागिणं तपस्विनम् ।
उपागमद् वरप्रदः प्रजापतिः शुचिस्मितः ।।६६।।

दीप्तिमन्तं तपोभिः परं सात्त्विकं
ध्यानयोगे सदाऽऽनन्दितं पार्थिवम् ।
दर्शयामास धाता स्वरूपं शुचि-
र्निमलं भासमानं चतुर्भिर्मुखैः ।।६७।।
ब्रह्मलोके लसन्तीं सुधाभास्वराम्
अञ्जलौ याचमानं परं भावुकम् ।

रह कर वे अनेक वर्षों तक अचल खड़े रहे। शिला के आसन में बैठकर अपने पूर्वजों का प्रिय करने वाले भगीरथ ने निरन्तर परम कृपालु प्रभु का जप किया। तब स्वर्ग की नदी गङ्गा के अभिलाषी उस विरागी तपस्वी के पास पवित्र मुसकान वाले प्रजापति ब्रह्मा वरप्रदान करने के लिये आये।।६३-६६।।

तप से देदीप्यमान, परं सात्त्विक, ध्यान योग में आनन्द का साक्षात्कार करने वाले राजा भगीरथ के समक्ष विधाता ने अपना पवित्र, निर्मल और चारमुखों से सुशोभित स्वरूप को प्रकट किया। ब्रह्मलोक में शोभायमान अमृत के समान भास्वर देवनदी को अञ्जलि में मांगते हुए उस परम भावुक, तपस्या से क्षीण काय

restraint of the senses and thus he stood motionless for numerous years. He sat on a stone and chanted the name of the benevolent Almighty ceaselessly. *Prajāpati Brahmā* -- the Creator with his sacred smile came to bless that detached ascetic desiring the celestial river *Gaṅgā*.[63-66]

The Almighty *Vidhātā* revealed himself in his true form, adorned with the four pious faces infront of king *Bhagiratha*, who glowed with the resplendence of penance, extremely devout, experienced the highest bliss in *dhyānyoga*. Lord *Brahmā* spoke out sagacious and encouraging words to the king, who was highly

तं तपःक्षीणकायं महीपं विधि-
व्याजहारानुकूलां गभीरां गिरम् ।।६८।।
स्वर्गलोकान्महोच्चैः पतेच्चेदियं
मर्त्यलोके भवेद् विप्लवो भीतिदः ।
स्वर्धुनी घोरघोषा धरां दुर्धरा
तीव्रवेगेन पातालगर्तं नयेत् ।।६९।।
सन्नियन्तुं मुदा रंहसौजस्विनीं
कः क्षमः शङ्कराद् देवदेवादृते।
यः समाराधनेन प्रसन्नो भवन्
भक्तयाच्ञामवन्ध्यां करोति ध्रुवम् ।।७०।।
एतदाकर्ण्य धीरोऽवनीशोऽनिशं
तुष्टुवे सर्वलोकेश्वरं शङ्करम् ।

राजा से ब्रह्मा जी अनुकूल एवं गम्भीर वाणी बोले।।६७-६८।।

यदि यह अत्यधिक ऊंचे स्वर्गलोक से एकाएक नीचे गिरेगी तो मर्त्यलोक में भय को उत्पन्न करने वाला महान् विप्लव हो जायेगा। यह भयङ्कर शब्द करती हुई, धारण की जाने में कठिन,स्वर्ग की नदी पृथ्वी को अपने तीव्र वेग से पाताल में ले जायेगी। इस ओजस्विनी के वेग को नियन्त्रित करने में समर्थ एक मात्र देवाधिदेव महादेव हैं। वे आराधना से जब प्रसन्न होते है तो भक्त की प्रार्थना को अवश्य सफल बनाते हैं । यह सुनकर धीर राजा भगीरथ ने निरन्तर सर्वलोकेश्वर

emotional, emaciated from penance and who begged for the effulgent river which graced the *Brahmaloka* like the sparkle of nectar, within the folds of his palms. [67-68]

If She fell all of a sudden from the heights of the *Swarga* down on earth, this would generate an appalling commotion. This astral river which is difficult to be retained, should sweep away the earth down to the *Pātāla*. The lord of the lords (*Devādhideva-Śankara*) was competent alone to contain the speed of this incarnation of vigour. When he became pleased by the propitiation of the devotees, he consummated their entreaty.On hearing this the persevering king *Bhagīratha* started to appease *Śaṅkara*, the

स्वीचकाराशुतोषः प्रपन्नार्तिहा
दुर्धरां तीव्रधारां निरोद्धुं तदा ।।७१।।

उत्तुङ्गे शिखरे हि पादयुगलं धीरो विधाय स्थिरं
मध्ये न्यस्तभुजो बभावविचलो विद्योतितस्तेजसा।
व्यूढोरस्क उदारधीः परिकरं बद्ध्वा पुनः पन्नगैः
सन्नद्धः स्वजटावितानविपिने रोद्धुं धुनीं धूर्जटिः।।७२।।
मोचयित्वा कपर्दी जटाबन्धनान्
संयतो स्वर्गधारां नियन्तुं यदा।
दिव्यलोकाद् ददावब्जभूर्भूभृतः
सत्तपस्याफलां तां महादुर्लभाम् ।।७३।।

शङ्कर को सन्तुष्ट करना प्रारम्भ किया। उन आशुतोष शिव ने जो शरणागतों के कष्ट को दूर करते हैं, तीव्रधारा को रोकना स्वीकार कर लिया।।६९-७१।।

भगवान् शङ्कर ने हिमालय के ऊंचे शिखर पर अपने दोनों पैरों को अच्छी प्रकार टिका लिया और कमर में दोनों हाथों को रखकर अविचल खड़े हो गये। अपने तेज से प्रकाशित होते हुए, विशाल वक्षःस्थल वाले, उदार बुद्धि वाले धूर्जटि पुनः अपनी कमर को सांपों से भली-भाँति कस कर अपने जटाओं के विस्तार रूपी विपिन में श्रीगङ्गा को रोकने के लिये तैयार हो गये।।७२।।

ज्यों ही कपर्दी शिव अपनी जटाओं को खोल कर स्वर्ग की धारा के नियन्त्रण के लिये संयत हुए त्यों ही दिव्यलोक से कमल से उत्पन्न ब्रह्मा ने राजा की सत्

*Sarvalokeśwar* unflaggingly. *Śiva*, who is appeased easily, who mitigates the afflictions of those who seek His shelter, consented to hold the fierce stream.[69-71]

Lord *Śaṅkara* placed both of His feet on the high peaks of the *Himalayas* and placing His hands on His loin stood motionless. Revealed by His own lustre, with stately bosom and generous mind, the *Dhūrjaṭi* braced Himself up by refastening the snakes round His loin firmly, to hold *Śrī Gaṅgā* in the expanse of the wilderness of His matted hair.[72]

The moment *Kapardī* (one who bears a pile of matted tresses)

विधेरनुज्ञामनुमन्यमाना कमण्डलोर्वेगयुता च्युता सा।
स्ववाहिनी शुभ्रतरङ्गदेहा व्यभान्निनादैर्विपुलैर्गभीरैः ।।७४।।
वेगावलेपादथ कर्तुकामा
पालाललोके विलयं पृथिव्याः ।
द्यावाभुवौ कम्पयितुं प्रवृत्ता
रवेण घोरेण भयङ्करेण।।७५।।

घन-गर्जन-घोर-निनादमयी
प्रलयङ्कर - घर्घर - शब्दमयी ।
रवपूरित-दुर्धर-धारमयी
वसुधामभियाति तरङ्गमयी।।७६।।

तपस्या की फलभूत उस महादुर्लभ धारा को छोड़ दिया।विधि की आज्ञा को शिरोधार्य करती हुई, कमण्डलु से गिरी, बड़ी वेगवती स्वर्धुनी, जाने की इच्छा न रखती हुई भी भयङ्कर नाद के साथ द्युलोक से चल पड़ी।उन्हें अपने वेग का बड़ा अभिमान था, अतः वे पृथ्वी को पाताल के गड्ढे में विलीन कर देना चाहती थीं। वे अपने भयङ्कर रव से पृथ्वी और आकाश को कंपा रहीं थीं।।७३-७५।।

बादलों के घोर गर्जन के समान नाद करती हुई , प्रलयङ्कारी घर्घर शब्द करने वाली, रव से भरे हुए दुर्धर धार वाली तरङ्गमयी श्रीगङ्गा पृथ्वी की ओर आ रही हैं।

got poised to retain the divine stream by unloosening His matted locks, then *Brahmā*, born out of lotus, bringing fruition to the virtuous penance of the king unleashed that extremely rare stream from the celestial land. Fallen from (His) *Kamandalu* (water-pot) that extremely speedy *Swardhūnī* despite reluctance gushed towards the earth making fearsome sound upholding the command of *Brahmā*. She prided on Her velocity, so She wanted to merge the earth into *Pātāl loka*. She made the earth and the skies tremble by Her awesome tumult.[73-75]

Making a commotion of the roaring clouds, creating catastrophic reverberation, full of noisy currents and strewn with waves *Śrī Gaṅgā* headed towards the earth. As if due to intense anger

अतिरोष-विलोलित-नीरमयी
भुवनत्रय - कम्पित - घोषमयी ।
अतिविस्मय-भीति-विधानमयी
वसुधामभियाति तरङ्गमयी।।७७।।
शुचि-कूल-दुकूल-वितानमयी
शशि-शुभ्र-पयः - परिधानमयी।
सित-सीकर-मौक्तिक-मालमयी
वसुधामभियाति तरङ्गमयी ।।७८।।
अधिदैवतदिव्यशरीरमयी
मकरासन - संस्थित - मूर्तिमयी।
चपलेव विभासित-दीप्तिमयी
वसुधामभियाति तरङ्गमयी ।।७९।।
शरदिन्दु इवाऽमित-कान्तिमयी
मद-मोह - विभञ्जन-क्रान्तिमयी।

अत्यन्त क्रोध से मानो उनका जल चञ्चल हो गया है और उनके घोष से तीनों लोक कांप रहे हैं वे विस्मय और भय दोनों को उत्पन्न कर रही हैं।पवित्र कूल (तट) रूपी दुकूल (दुपट्टा) को ओढ़े हुए, चन्द्रमा के समान शुभ्र जल के वस्त्रों को पहने हुए, सफेद सीकरों (जल कणों ) रूपी मोतियों की माला पहने हुए वे पृथ्वी की ओर आ रही हैं। वे अपने आधिदैविक स्वरूप में दिव्य चतुर्भुज रूप धारण किये हैं और मकर के ऊपर बैठी मूर्तिमयी हैं, बिजली के समान श्वेत कान्ति वाली हैं।वे शरद कालीन चन्द्रमा के समान कान्तिवाली और मदमोह को नष्ट करने की क्रान्ति

Her water had become volatile and the *Triloka* trembled to hear Her uproar. She generated both wonder and fear. Wearing the fabric of the holy banks, donning the garb of water, which was as luminous as the moon, putting on the garland of the beads of spray,She came towards the earth.She in Her supernatural form was adorned with four divine arms and was seated upon the *Makara*.

She was as brilliant as the lightning is.She was bright like the luminous moon of *Śarada ṛtu* and She was an aggressive destroyer

जल-जीव-समूह-निकेतमयी
वसुधामभियाति तरङ्गमयी ।।८०।।
सगरात्मज-तारण-लक्ष्यमयी
भवताप - निवारण - मन्त्रमयी ।
जनकारण-धारण-शक्तिमयी
वसुधामभियाति तरङ्गमयी ।।८१।।
लहरी सुभटी रणभूमितटी
दुरितारि - निवारण - केलिघटी।
नटराज-जटाङ्गण-लास्य-नटी
वसुधामभियाति तरङ्गपटी ।।८२।।

जातगर्वा धुनी ब्रह्मभाण्डाच्च्युता
पूरयन्ती त्रिलोकीं महानिःस्वनैः।

वाली हैं, वे जल जीवों की आवास स्थली हैं । सगर पुत्रों का उद्धार करना उनका लक्ष्य है, भव की भीति को दूर करने के लिये वे मन्त्र स्वरूपा हैं। जन्म लेने वाले प्राणियों की कारण और उनके जीवन के धारण की शक्ति भी उनके ही जल में है। वे अपने लहर रूपी सेनाओं के साथ तटरूपी रणाङ्गण में आ रही हैं, पाप रूपी शत्रुओं का संहार करने में वे निपुण हैं। नटराज की जटाओं में नृत्य करने वाली नटी, तरङ्ग रूपी पट को धारण कर पृथ्वी की ओर आ रही हैं।।७६-८२।।

इस प्रकार गर्व से भरी हुई धुनी ब्रह्म कमण्डलु से गिर कर, महान् शब्दों से

of the darkness of ignorance. She was the abode of the aquatic beings. Her goal was to redeem the sons of *Sagar*. She was the *mantra* -incarnate to dispel the fears of this mortal life. She was the first cause of the creation and embodied the source of the power that sustains it.With Her army of waves, She came to the battle fields of the banks as She was adept to ravage the enemies in the form of sins. She, who danced in the matted locks of *Naṭarāja*, like a danseuse, holding the veil of Her waves, came down towards the earth.[76-82]

Swollen with vanity *Dhunī* (*Gaṅgā*) after falling from *Brahma*'s

उत्तमाङ्गे जवेन त्रिलोकीपतेः
सावलेपापतत् सर्वपापापहा ।।८३।।
दिग्गजाल्ँल्लोकपालान् नरान् किन्नरान्
यक्ष-गन्धर्व-नागान् नगान् भूरुहान् ।
कम्पयन्ती भृशं स्थावरं जङ्गमं
भञ्जितुं तीव्रधाराप्रवाहेण गाम् ।।८४।।
यावदेषा महाराविणी धूर्जटे-
र्मस्तकेऽवातरत् तावदेव स्वतः ।
तज्जटाजूटचक्रभ्रमं भ्राम्यती
सम्प्रपेदे विवर्ताऽऽकृतिं विह्वला।।८५।।
मुक्तये सप्रयासा बभूवाऽऽत्मनः
सा बहिर्गन्तुकामाऽऽकुला भूयशः।
नष्टगर्वां वराकीं प्रपश्यन् हरो
लोकनाथः स्मितं मन्द-मन्दं दधे ।।८६।।

तीनों लोकों को कंपाती हुई त्रिलोकी पति शिव के मस्तक पर बड़े अभिमान के साथ गिरीं। दिग्गजों, लोकपालों, मनुष्यों , किन्नरों , यक्ष, गन्धर्व और नागों , पर्वतों , वृक्षों तथा सम्पूर्ण स्थावर और जङ्गमों को कंपाती हुई वह अपनी तीव्रधारा के प्रभाव से पृथ्वी को नष्ट करना चाहती थीं । परन्तु ज्यों ही वे धूर्जटि के मस्तक पर उतरीं त्यों ही उनके जटा समूहों के चक्र में घूमती हुई भंवर के समान दिखाई देने लगीं; उन्होंने अपनी मुक्ति का बहुत प्रयास किया और वे बाहर निकलने के लिए व्याकुल होने लगीं। उनका गर्व चूर-चूर हो गया, ऐसी बेचारी स्वर्धुनी को देख

pot of holy water, shaking the *Triloka* with tumultuous roar, fell on the head of *Trilokīpati Śiva* with pride. Making *Diggaja, Lokapāls, Yakṣas, Gandharva, Nāga, Kinnara,* human beings, mountains, trees i.e. the entire phenomena of immovable and movable objects, She wanted to devastate the earth under the impact of Her intense currents. But as soon as She descended on the head of *Dhurjaṭi Śiva,* She looked like a moving whirlpool entangled in the maze of His locks. She tried much and longed

मानिनीमानभङ्गे पटुः शङ्करः
सान्त्वयामास भीतां भ्रमन्तीं प्रियाम् ।
ईक्षमाणा पिनाकीप्रभावं तदा
विस्मिता वीतशोका विनीताऽभवत् ।।८७।।
वामभागस्तनोर्दक्ष्यपुत्र्या हृतो-
ऽतः शिरस्याऽऽदृता प्रेमसारा धुनी ।
अप्यतिक्रम्य तर्कं सदा राजते
चेतसः शुद्धदाक्षिण्यभावो यथा।।८८।।

लोकनाथ हर मन्द-मन्द मुसकाने लगे।।८३-८६।।

मानिनी के मान भङ्ग में निपुण भगवान् शङ्कर ने तब भय से घूमती हुई प्रिया को सान्त्वना दी। पिनाकी के अमित प्रभाव को देख वह विस्मित हुई और विगत शोक होकर विनम्र बन गई। भगवान् शिव ने उस प्रेम रूपी सार वाली नदी को सिर पर आदर पूर्वक ग्रहण किया; क्यों कि उनका वामाङ्ग तो पहले से ही दक्ष (तर्क) की पुत्री पार्वती ने ले लिया था। तर्क की अपेक्षा हृदय का शुद्ध औदार्यभाव श्रेष्ठ होता ही है। (श्रीगङ्गा प्रेम सारा है अर्थात् श्रीराधा कृष्ण का प्रेम ही गङ्गा के रूप में द्रव रूप हो गया है,अतएव शङ्कर उन्हें शिरोधार्य कर आदर दे रहे हैं। तर्क की अपेक्षा प्रेम, जो हृदय की उदारता की प्रसूति है, श्रेष्ठ है। श्रेष्ठ को ऊंचा स्थान और तर्क

for release. Her pride was shattered to pieces. Looking at the plight of poor *Swardhunī, Lokanātha Hara* smiled softly.[83-86]

*Śankara,* the skilled one in the art of conciliating a capriciously haughty female, then consoled the beloved who was trembling with fear. Realizing the excessive power of *Pinākī*, She was surprised and getting over the shock She became meek. Lord *Śiva* held that young quintessence of love upon His head with veneration, because His left part had already been owned by the daughter of *Dakṣa* (reason). Infact, the noble generosity of the heart enjoys a higher position.(In Her true essence *Śri Gaṅgā* is love, because She is the molten expression of the love of *Rādhā* and *Kṛṣṇa*.Therefore, Lord *Śankara* payed His reverence to Her as He placed Her on His forehead. Love the incarnation of the nobleness of heart is greater than reason. *Śiva* was desirous of assigning a

ऊर्मिभिः सुस्मितैर्व्यञ्जयन्ती रतिं
　　चन्द्रचूडस्य　　सौन्दर्यसम्मोहिता।
सा जटाशङ्करी नैकसम्वत्सरान्
　　तज्जटासूपगूढातिरोमाञ्चिता　　।।८९।।
पूर्वजानामहो ! तर्पणायाऽऽतुरः
　　प्राञ्जलिः तोषयामास राजा भवम् ।
जातहार्दो भवन्नार्तभक्तप्रियो
　　गाङ्गधारां　जटाजालतोऽमोचयत् ।।९०।।
तां वियोगव्यथा-व्याकुलां कोमलां
　　विश्वमित्रां [१४] समुद्धारिणीं तारिणीम् ।
विश्वकल्याणलक्ष्यं महादुर्लभं
　　शङ्करोऽस्मारयद्　बन्धनोद्भेदकः ।।९१।।

प्रसूति को समस्थान देना शिव को अभीष्ट है)।।८७-८८।।

वे अपने अनुराग को लहरों से व्यक्त करती हुई, सफेद जल से मन्द स्मित करती हुई चन्द्रचूड़ के सौन्दर्य से सम्मोहित हो गई; इस प्रकार अनेक वर्षों तक उन्होंने उनकी जटाओं में सुखपूर्वक निवास किया। अपने पूर्वजों के तर्पण के लिए आतुर राजा भगीरथ ने हाथ जोड़ कर पुनः शङ्कर को प्रसन्न करना प्रारम्भ किया। आर्त भक्त जिन्हें प्रिय हैं ऐसे शिव ने दया से द्रवित होकर गङ्गा को अपने जटाजाल से मुक्त किया। प्रिय वियोग की व्यथा से व्याकुल हुई देवनदी, जो विश्व की मित्र है, जगत् का उद्धार और तारण करने वाली हैं, को बन्धन खोलने वाले शङ्कर ने विश्व का

higher place to love and the place of an equal to reason.[87-88]

Revealing Her love and reflecting Her smile in the resplendent waves She got enamoured by the grace of *Chandrachūda*.Thus that *JaṭāŚaṅkarī* dwelt happily for many years in His matted locks.The king *Bhagīratha*, who was too eager to observe *tarpaṇa* for His forefathers, started to please *Śaṅkara* again with folded hands. *Śaṅkara* is one, who loves His aggrieved devotees, released *Gaṅgā* from the mesh of His locks.*Gaṅgā*, who is celebrated as the benefactor and the redeemer of the world, was

मुक्तकेशः कपर्दी जटास्वेव तां
प्रेमपूरां प्रियां धारयन् विह्वलाम् ।
प्रापयामास विन्दुं सरः श्रेयसे
भक्तकल्याणकारी कृपालुः शिवः ।।९२।।
ह्लादिनी पावनी पद्मिनीत्यादयः
सिन्धु - सीते सुचक्षुश्च भागीरथी ।
सप्तधारा विभक्ताः कपर्दाच्युताः
पावयन्त्योऽम्भसा निर्मला रेजिरे[१५] ।।९३।।
तासु तिस्रस्तु पूर्वां गता निम्नगाः
ताः प्रतीचीं समायान्ति तिस्रः शुभाः।
दक्षिणामभ्युपेत्यावशिष्टाऽपरा
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला ।।९४।।

कल्याण करने वाले उस महान् लक्ष्य का स्मरण कराया, जिसके लिये स्वर्ग से उनका अवतरण हुआ है।।८९-९१।।

मुक्त केश जटाधारी शिव ने प्रेम से भरी हुई वियोग की व्यथा से व्याकुल स्वर्णदी को अपने जटा में धारण करते हुए ही भक्तों का कल्याण करने के लिए कृपापूर्वक विन्दुसरोवर में छोड़ दिया। जटा से छूटकर वह ह्लादिनी, पावनी, नलिनी, सिन्धु, सीता, सुचक्षुः और भागीरथी --इन सात धाराओं में विभक्त होकर जल से सबको पवित्र करती हुईं सुशोभित हुई। उनमें से तीन पूर्व दिशा में, बाकी

stricken by Her painful alienation from Her beloved(*Śaṅkara)*. *Śaṅkara,* the reliever of such a *Deva-nadi*, reminded Her of that great purpose for which She had descended from *Swarga.* [89-91]

*Śiva* who wore outstretched matted locks of hair, graciously released the divine river,(which was full of love) in the *Vindu Sarovara.*, though She looked woe-begone owing to separation. Released from His tangle of hair, She divided into seven streams-- *Hlādinī*, *Pāvaṅī*, *Nalinī*, *Sindhu*, *Sītā*, *Suchakṣu* and *Bhāgīrathī* and they purified every object. Out of the seven streams three ran eastward, the rest three coursed westward. The seventh stream flowed southward. That seventh stream named *Bhāgīrathī*,

सैव भागीरथी सप्तमी भारते
भूभुजस्यन्दनाऽनुप्रयाता सती ।
आतुषारालयात् सागरान्तं गता
कच्छप-ग्राह-मत्स्यादिभिः सङ्कुला।।९५।।
प्रान्तभागाधिवासास्तपश्चारिणो
दृष्टवन्तः सुतोयां सुधावाहिनीम् ।
तज्जलं स्वादयन्तोऽधिजग्मुर्दिवं
धूतपापा विशोकाः प्रहर्षान्विताः ।।९६।।
चञ्चला बालिकेवोच्छलन्ती मुदा
तुङ्गरिङ्गत्तरङ्गोल्लसन्ती सदा।
यज्ञशालां प्रवाहे नयन्त्यद्भुता
जह्नुरोषाभिभूता बभूवैकदा ।।९७।।

तीन पश्चिम दिशा में बहने लगीं। सातवीं धारा दक्षिण दिशा की ओर प्रवाहित हुई। वही भागीरथी नाम की सातवीं धारा राजा भगीरथ के रथ का अनुसरण करती हुई कच्छप, ग्राह, मत्स्य आदि से युक्त होकर हिमालय से सागर तक गई। उसके तटप्रान्त में निवास करने वाले तपस्वी ऋषि मुनियों ने सुन्दर जल वाली अमृतवाहिनी गङ्गा को देखा। उसके पुण्य जल का पान कर वे पापरहित, शोकरहित एवम् आनन्द मग्न होकर स्वर्ग लोक को गये।।९२-९६।।

चञ्चल बालिका की तरह उछलती, कूदती, ऊंची-ऊंची लहरों से उल्लास को प्रकट करती हुई जब वह जा रही थी तो मार्ग में जह्नु ऋषि की यज्ञशाला को

pursuing the track of *Bhagīrath*'s chariot reached the sea travelling from the *Himalaya*. She harboured within herself turtle, crocodiles, fishes etc.The pious ascetics dwelling on Her banks witnessed this bearer of nectar. Tasting Her pious water they were absolved of sin and became devoid of grief and lived absorbed into *Ānanda* and thus they went to *Swarga loka*.[92-96]

Like a playful lass springing and bounding, evincing Her delight in Her elavated waves, when She had been coursing along on Her way, She washed away *Jahnu ṛṣi*'s *yajñaśālā* by Her sharp

तामशेषां निपीयाऽतिकोपाऽऽकुलः
प्रार्थनाभिः प्रसन्नो यदाऽभूदृषिः ।
श्रोत्रतः स्त्रावयामास योगी तदा
जाह्नवीति प्रसिद्धिं जगत्यां गता।।९८।।
सा समुद्धर्तुकामाऽखिलान् सागरान्
नूतनैर्वीचिभिस्संयुता सन्ततम् ।
मुक्तिदात्री समासादिता यत्स्थलं
सागरः सोऽपि वारांनिधिः कथ्यते ।।९९।।
भस्मीकृतानां सगरात्मजानाम्
उद्धारहेतोः सततप्रवाहा।
भगीरथस्यन्दनमन्वगच्छद्
रसातलं पूरयितुं जलेन ।।१००।।

अपने तेज प्रवाह में बहा ले गई। इस प्रकार वह जह्नु के रोष की पात्र बन गई। क्रोध से व्याकुल ऋषिने उसे सम्पूर्ण पीकर उदरस्थ कर लिया। भगीरथ एवम् अन्य ऋषि मुनियों ने जब उन्हें प्रार्थना से प्रसन्न किया तो योगी ने उसे अपने कर्णछिद्र से निकाल कर पुनः प्रवाहित कर दिया और इस प्रकार लोक में उसका नाम जाह्नवी पड़ गया। मुक्तिदात्री वह सभी सगर पुत्रों के उद्धार की इच्छा करती हुई, नई-नई लहरों से निरन्तर युक्त होती हुई , जिस स्थल पर पहुंची उस जलनिधि को सगर पुत्रों के नाम से सागर कहा जाता है। इस प्रकार भस्म किये गये सगर पुत्रों के उद्धार के लिये निरन्तर प्रवहमान धारा भगीरथ के रथ के पीछे चली,

currents. Thus She became the target of *Jahnu*'s rage. Torn by anger the *ṛṣi* swallowed Her up. On being propitiated by *Bhagīratha* and other *ṛṣi*s the *yogi* released Her through His earholes and made Her flow again. Thus She was named *Jāhnavī*. She, the redeemer, desiring to redeem all the sons of *Sagar*, being saturated with new waves incessantly, reached a spot (in the sea) which is called *Sāgar* after the name of the sons of *Sagar*. To redeem the sons of *Sagar*, burnt down to ashes, She flowed ceaselessly after the wheel of *Bhagīratha*'s chariot, so as to fill the

दशहरां[१६] दशपापविनाशिनीं
　　धरणिमानयति　　द्रुतगामिनीम् ।
दशमुहूर्तयुता दशमी[१७] ततो
　　दशहरेति　　जनैः　　परिगीयते ॥१०१॥

इत्थं ब्रह्मकमण्डलौ विलसिता विष्णोः पदान्निःसृता
भक्तानां हितकाम्यया ऽवतरिता भूमौ सुराणां सरित् ।
गङ्गोत्पत्तिरतीव मङ्गलमयी दिव्या मनोहारिणी
पूर्वैः सूरिभिरीडिता बहुविधा पौराणिकैः प्राञ्जला॥१०२॥

रसातल को जल से पूर्ण करने के लिए ॥९८-१००॥

दशपापों का नाश करने वाली, दश शुभ मुहूर्तों से युक्त ज्येष्ठ शुक्ल दशमी तिथि को यह द्रुतिगामिनी स्वर्णदी पृथ्वी पर आई; अतः इस तिथि को 'गङ्गा दशहरा' कहा जाता है॥१०१॥

इस प्रकार ब्रह्मा के कमण्डलु में विहार करने वाली, विष्णु के चरणों से निकली देवनदी भक्तों के हित की कामना से पृथ्वी तल पर अवतीर्ण हुई। यह मङ्गलमयी दिव्य और मनोहर गङ्गा की उत्पत्ति की कथा पूर्व विद्वानों ने पौराणिक आख्यानों में प्राञ्जल रीति से वर्णित की है॥१०२॥

*Rasātala* with water.[98-100]

The nimble-paced celestial river, being adorned by ten pious stars (*Daśa-muhūrta*), came down upon the earth to destroy the ten sins. Therefore, this particular *tithi* is celebrated as *Gaṅgā Daśaharā*.[101]

Thus sporting in the holy pot of water of *Brahmā*, emanating from *Viṣṇu*'s feet, this divine river, descended upon the earth to benefit the devotees. This account of the origin of *Gaṅgā*, which is beneficial, divine and enchanting, has been narrated in a lucid way by the ancient scholars in the mythological tales.[102]

## द्वितीयः सर्गः
## आधुनिकमतम्

अथ षष्टिसहस्त्रसंख्यका जनसंख्यामतिशेरते प्रजाः।
सततं प्रकृतिप्रदूषका अपि वाच्याः सगरात्मजा ननु।।१।।
गरलेन सहैव भूतलं जनुषा भूषयता नु भूभृता[१]।
गरलो ददृशे किमद्भुतः सुतरूपो धृतविग्रहोऽशुभः।।२।।
असमञ्ज इति स्मृतो युवा तनयः सार्थकसंज्ञको भवन्।
कृतवान् परितोऽसमञ्जसं प्रकृतिं स्वाचरणैः प्रदूषयन्[२]।।३।।

राजा सगर के साठ हजार पुत्रों को प्रजा में जनसंख्या विस्फोट का प्रतीक माना जा सकता है, जिन्होंने निरन्तर प्रकृति को प्रदूषित किया। ऐसा लगता है मानो राजा सगर, जो कि माता के गर्भ से गरल के साथ ही उत्पन्न हुए थे, ने अपने पुत्रों के आकार में उस गरल को देखा।।१-२।।

उनका ज्येष्ठ पुत्र असमञ्ज अपने नाम को सार्थक करते हुए अपने दुराचारों से प्रकृति को दूषित करने लगा; इस प्रकार उसने चारों ओर असन्तुलन कर दिया।।३।।

The sixty thousand sons of king *Sagar* can be assumed to be the symbol of population explosion in the world. It seems as if king *Sagar*, who was born from the womb of his mother along with bane, found the same in the form of his sons.[1-2]

His eldest son *Asamañja* lived up to the full implication of his name to generate pollution in nature by intensifying an all-round misconduct and evil deeds which brought about the total imbalance in the environment.[3]

विनयी चतुरः प्रतापवानभवत्तत्तनयस्तु सुन्दरः ।
तमसा पिहिते किमौषसे गगने नोदयते दिवाकरः[३] ।।४।।
क्रमशः परिवर्धितोंऽशुमान् किरणैः सूर्य इव प्रभामयः ।
सुतपौत्रपरम्परायुतः स चकासे सुतरां धराधिपः ।।५।।
कपिल-प्रकृति-प्रदूषण-प्रभवा-प्राकृतिकी-प्रतिक्रिया ।
अनलेऽदहताऽऽशु सागरान् परितः पीडयतोऽखिलं जगत् ।।६।।
सकलानविशेषभस्मितानवलोक्याऽऽकुलितः स पूर्वजान्।
भृशतापनिवारणे क्षमां बहुनीरां तटिनीमचीकमत् ।।७।।
अमृताऽम्बुमयीं महानदीं भुवि गङ्गां नयनाय भूपतिः।
मनसा समकल्पयत्ततः सततं कर्मरतो बभूव ह ।।८।।

किन्तु उसका पुत्र विनय सम्पन्न, चतुर और प्रतापी था। अन्धकार से ढके होने पर भी उषः काल में क्या आकाश में सूर्योदय नहीं होता? अर्थात् अवश्य होता है। क्रमशः किरणों से प्रभामण्डित सूर्य की भांति अंशुमान् बढ़ने लगा और पुत्र -पौत्र की परम्परा में विस्तार को प्राप्त हुआ वह राजा बहुत सुशोभित हुआ। कपिल मुनि के अन्तः प्रकृति को प्रदूषित करने के कारण जो प्राकृतिक प्रतिक्रिया हुई, उसने सम्पूर्ण जगत् को पीडित करने वाले सगरपुत्रों को शीघ्र ही जला कर राख बना दिया। अंशुमान् अपने पूर्वजों को भस्म हुआ देख बहुत व्याकुल हुआ और इस भयङ्कर ताप का निवारण करने में समर्थ बहुनीरा नदी की कामना करने लगा।

But his (*Asamañja*'s) son (*Anśumān*) was courteous, clever and powerful. Despite the gloom of a dark sky doesn't the sun rise at the crack of the dawn? The sun always does rise.Gradually like the haloed sun *Anśumān* grew and sprouted up into a large family of descendants and as a king he became celebrated.The extreme natural reactions, which were triggered off, consequent to the profanation of the essence of *Kapil muni*, turned to ashes all the sons of *Sagar* instantly, who had turmoiled Nature.*Anśumān* was intensely moved to see the dire fate of his anscestors. He started to yearn for that river whose ample water would be able to douse the terrible radiation.He was determined to bring the great river *Gaṅgā* with Her nectar-like water down upon the earth from

अनवाप्य फलं स कीर्तिमाननवच्छिन्नविकासहेतवे ।
तनयं च विधातुमुत्तरं विनियुञ्जन् त्रिदशौकसं गतः ।।९।।
कृतभूरिपरिश्रमोऽधिपः स दिलीपोऽप्यभजन् कृतार्थताम्।
पितुराशयमुक्तवान् सुतं जगदुद्धारकरं महत्तरम् ।।१०।।
परितर्पयितुं स्वपूर्वजानुचितारम्भकलाप-शालिभिः।
पितृभिः परिकल्पितं परं बहुलाऽऽयासिभिरुज्झितेऽन्ततः।।११।।
परिपूरयितुं सुधाम्बुभिः वसुधामुत्तरभारतस्य सः ।
कुशलः सुभटो दृढव्रती विविधोपाययुतो भगीरथः ।।१२।।

उसने अमृत रूपी जलवाली महानदी गङ्गा को पृथ्वी पर लाने का सङ्कल्प किया और इस मनोकामना को पूर्ण करने के लिये वह कर्म करने में लग गया ।।४-८।।

कीर्तिमान् अंशुमान् को फल प्राप्त नहीं हुआ। किन्तु यह कार्य विना रुके आगे चलता रहे - यह सोच कर आगे के प्रयत्न को उन्होंने अपने पुत्र को सोंपा और वे स्वर्ग चले गये। कृतभूरिपरिश्रम राजा दिलीप को भी इस गङ्गानयन रुपी कार्य में सफलता नहीं मिली; किन्तु उन्होंने पिता के अभिप्राय को अपने पुत्र भगीरथ को समझाया जो कि संसार का उद्धार करने वाला महान् कार्य था । उचित आरम्भ करने वाले अपने पिता एवं पितामह के द्वारा सोचे गये कार्य को, जो कि उनके पूर्वजों के तर्पण के लिए प्रारंभ किया गया, किन्तु जीवन के अन्त में छोड़ दिया गया, भगीरथ ने आगे बढ़ाया । कुशल, वीर, दृढ़व्रत वाले तथा अनेकों उपायों से युक्त भगीरथ ने उत्तर भारत की धरती को सींचने के लिये गङ्गा को लाने का प्रयत्न प्रारम्भ किया।।९-१२।।

*Swarga.* To satiate his longing he acted accordingly.[4 -8]

The glorious king (*Anśumān*) couldn't enjoy the fruit of his deeds but to help this work continue undeterred entrusted the entire responsibility with his son (*Dilīp*) and ascended to *Swarga loka.* Despite his zeal *Dilīp* the king, too, did not succeed in bringing *Gaṅgā* to the mortal world, but he explained his father's great intentions to his son *Bhagīratha.Bhagīratha,* the befitting pioneer led forward the work, which was begun by his grandfather and father for the *tarpaṇa* of their ancestors. Deft, brave, strong-willed and equipped with many resources, *Bhagīratha* started his efforts to bring *Gaṅgā* to irrigate the entire area of the northern part of India.[9-12]

सुविचारणचातुरीमयीमवगच्छन्नभियान्त्रिकीं कलाम् ।
सहकर्मकरैः समन्वितः समुपेयाय हिमाचलं सुधीः।।१३।।
सचराचरतृप्तिदायिनीं हिमवाहेषु कृतालयां द्रवीम् ।
प्रकटीकरणाय सन्ततं विबुधोऽसौ बहुधा व्यचिन्तयत् ।।१४।।
समवापयितुं भुवस्तलं प्रकृतेः शेवधिरूपिणीं नदीम्।
सहकारितयोपकारिकां सकलां शक्तिमलौकिकीं भजन् ।।१५।।
त्रिपथां त्रिदशैरुपासितां स विधातुं वसुधातिथिं धुनीम् ।
शरणः परमात्मनः परं प्रतिपेदे धरणीपतिश्चिरम् ।।१६।।
सुसमाहितचेतसा नृपो जपमानः प्रणवाक्षरं परम् ।
सगुणात्त्रितयाज्जगत्प्रभोर्लभमानः करुणां शुचिव्रतः।।१७।।

सुन्दर विचार करने में चतुर अभियान्त्रिकी कला (इञ्जीनियरिंग)को जान कर वे अपने सहकर्मियों को साथ ले हिमालय में गये। सम्पूर्ण चर और अचर को तृप्त करने वाली हिमवाहों (ग्लेशियर्स) में छिपी हुई नदी को प्रकट करने के लिए विद्वान् भगीरथ ने बहुत सोचा। प्रकृति की निधि रूप गङ्गा नदी को पृथ्वी पर लाने के लिये सभी सहकारी प्राकृतिक शक्तियों को उसने प्राप्त किया। भू भुवः स्वः में विचरण करने वाली देव नदी को पृथ्वी की अतिथि बनाने की इच्छा से राजा भगीरथ परमात्मा (ब्रह्मा,विष्णु और महेश) के शरणागत हुए।एकाग्र चित्त से राजा ने ओंकार मन्त्र का जप किया और पवित्र व्रत वाले उस भक्त ने ब्रह्मा,विष्णु, महेश--इन तीन रूपों से सगुण परमात्मा की करुणा की पात्रता प्राप्त की ।।१३-१७।।

With the inventive brain of an engineer he took his associates to the *Himalayas*. He thought of the strategies so as to release the river from the mesh of the glaciers, which have ever quenched the entire animate and inanimate world. To make himself well-braced he obtained the support of the accessory powers of Nature to bring *Gaṅgā* to the earth, who Herself is the precious treasure of Nature. *Bhagīratha*, the king, desirous to make the divine river a guest of the earth, who traversed along *Bhū*, *Bhuvaḥ*, *Swaḥ*, saught the succour of *Paramātman*.The king chanted the mantra of *Oṁkār* single mindedly and this dedicated devotee attained the eligibility to receive the grace of *Brahmā*, *Viṣṇu* and *Maheśwara* - the three forms of *Parmātman*.[13-17]

मनसा वचसाऽथ कर्मणा नियतः संयमितो भगीरथः।
अनुकूलयितुं परिस्थितिं समवापानुपमां धियं तदा।।१८।।
निपुणो नृपतिः सुयन्त्रविद् हिमवाहानवभेत्तुमुद्यतः ।
सरिदुद्गमनाय गोमुखं सहजं खातविलं विनिर्ममे ।।१९।।
रभसाऽमितशक्तिरूपिणी यदि विद्युज्जनिकोद्गता भवेत् ।
सकलं जनजीवनं किमु प्रहतः स्यान्नतरङ्गसङ्कुलैः।।२०।।
अतएव कृताञ्जलिर्बुधो जगदीशं हिमवत्स्वरूपिणम्।
रवपूरितवेगभीतिदामवरोद्धुं निविवेद धूर्जटिम् ।।२१।।
नगशीशधृतां सुधामयीमवतीर्णामवलोक्य निम्नगाम् ।
पुलकाञ्चितवाष्पगद्गदः परमानन्दमवाप भूपतिः ।।२२।।

तब मन, वचन और कर्म से नियत, संयमी भगीरथ ने गङ्गानयन की सभी परिस्थितियों को अनुकूल करने के लिये उत्तम बुद्धि प्राप्त की। निपुण और तकनीकी के मर्मज्ञ राजा हिमवाहों को तोड़ने के लिये उद्यत हुए और नदी के उद्गम के लिये उन्होंने गोमुख नामक सुरङ्ग बनवाई। उन्होंने सोचा कि अमित शक्ति रूपिणी, बिजली को उत्पन्न करने वाली यह नदी तीव्र वेग से यदि निकलेगी तो इसके तरङ्ग समूहों से जन जीवन क्या बाधित नहीं होगा?।।१८-२०।।

इस लिए हाथ जोड़ कर ज्ञानी राजा ने हिमालय रूपी जगदीश शङ्कर को रव से पूर्ण वेग वाली भयंकर नदी को रोकने का निवेदन किया। जब राजा ने पर्वतराज हिमालय के मस्तक पर विराजमान सुधामयी नदी को अवतरित होते देखा तो वे

Subsequently *Bhagīratha*, who was both disciplined and restrained in his mind, words and actions, attained the best skill to make the situations favourable ones. He, the one endowed with the essentials of technical expertise became ready to build a tunnel named *Go-mukha* for the river to spring up by breaking the glaciers. He comprehended that the effusion of this immensely powerful river, which was potent enough to generate dynamic force, could disrupt the entire life by its waves when it would gush forth vigorously.[18-20]

Therefore, the sagacious king prayed with folded hands to *Śaṅkara* -- the personified *Himalaya*, to restrain the mightily

अवलोकिततोयसम्पदां लहरीभिः सुभगाञ्चलायिताम् ।
अनमद् बहुधा सुपूजितामथ नीराजनया सुदीपिताम् ।।२३।।
तपसे मुनिवृत्तिधारकः स तु गङ्गौघसुदर्शनेच्छुकः।
वपुषाऽतिकृशो महीपतिर्यशसा दीप्रतनुर्व्यराजत ।।२४।।
हिमपर्वतमध्यगा शुभा वनराजीरभिषिञ्चती सती ।
अटवीमटवीमटन्त्यसौ प्रतिभातीशजटासु शोभिता।।२५।।
अवरोधमपेतुमुत्सुकः सुपथे खातमकारयद् नृपः ।
नितरां मुमुदेऽतिबुद्धिमान् वसुधारां वसुधां नयन्नसौ ।।२६।।

पुलकित, आंसुओं से गद्गद होते हुए परम आनन्द को प्राप्त हुए। उस जलसम्पदा वाली, लहरों रूपी सुन्दर आंचल वाली, अनेक प्रकार से पूजित और आरार्त्तिक से समर्चित देव नदी को राजा ने अनेक बार प्रणाम किया। तपस्या के लिए मुनि बने हुए, गङ्गा के प्रवाह को देखने के इच्छुक वे राजा भगीरथ शरीर से अत्यन्त कृश होते हुए भी प्रकाशमान यशः शरीर से सुशोभित हुए। इसीलिए हिमालय पर्वत के बीच में बहने वाली वनराजियों को सींचती हुई एक जङ्गल से दूसरे जङ्गल में बहती हुई यह भगवान् शङ्कर के मस्तक में शोभायमान है--ऐसा कहा जाता है। बीच-बीच में प्रवाह के अवरोध को दूरकरने के लिए राजा ने मार्ग बनवाये और वे बुद्धिमान् इस वसुधारा को वसुधा में लाते हुए परम प्रसन्न हुए।।२१-२६।।

rushing and rumbling river.When the king saw the nectar-like river descending from her seat of the forehead of *Himalaya*, he was thrilled and ecstatic with tears and experienced eterenal bliss. The king saluted the divine river several times, who was the reservoir of marine wealth, embellished with the billowing fabric of waves and worshipped in many ways with the pure flames of auspicious lamps. Despite being extremely ematiated, *Bhagīratha*, the king, who had become an ascetic to do penance and desirous of beholding the onrush of the river, attained the haloed body of fame. This river coursing through the ridges of the *Himalayas*, moistening the forest vegitation, flowing from one forest to the other, seems to grace the forehead of *Śaṇkar*.The king occassionally built channels to remove the impediments in the course of the river.[21-26]

नर-नाग-सुरासुरार्चिता किल गङ्गां सुतरङ्गिणी ततः।
स्रुतिमाप्य गता रसातलं सकलामुर्वरतां दधत्यहो।।२७।।
भगीरथस्तु प्रखरप्रयत्नो बभूव भूपः कुशलोऽभियन्ता ।
त्रिविष्टपाद् भारतभूमिभागे गङ्गां समानेतुमिह प्रवृत्तः ।।२८।।
गङ्गाजलेनोत्तरभारतं तच्छस्यश्रिया भूषयितुं निकामम् ।
कुर्वन्प्रयत्नं सफलो मनस्वी चकास्ति लोके यशसा प्रकामम् ।।२९।।
स्वर्लोकादवतारिणी जनिभृतां तापत्रयोद्धारिणी
नानाशैलविदारिणी गिरि-गुहा-कान्तारसञ्चारिणी।
लोकानामुपकारिणी सुचरितां संसारसंहारिणी
भूलोकार्तिनिवारिणी विजयतां गङ्गा मनोहारिणी ।।३०।।

तब नर, नाग,देवता और-दानवों द्वारा पूजित सुन्दर तरंगों वाली गङ्गा वहां (हिमालय)से बहती हुई सम्पूर्ण उर्वराशक्ति को लिए हुए रसातलपर्यन्त बहने लगी। प्रखरप्रयत्न वाले, कुशल अभियन्ता राजा भगीरथ ने तिब्बत (अथवा स्वर्ग)से भारतभूमि में गंगा को लाने का सफल प्रयास किया। गङ्गा के जल से उत्तर भारत को हरियाली से सुन्दर बनाने की इच्छा से इन यशस्वी ने जो कार्य किया,उससे आज भी वे पृथ्वी पर प्रसिद्ध हैं ।।२७-२९।।

स्वर्गलोक से उतरने वाली, जन्म लेने वाले प्राणियों के त्रिविध (दैविक, दैहिक, भौतिक)ताप को दूर करने वाली, अनेक पर्वतों को तोड़ने वाली, पर्वत गुफाओं एवं जंगलों में घूमने वाली, संसार का उपकार करने वाली, सत्कर्म करने वालों के आवागमन को काटने वाली, पृथ्वी लोक के कष्ट को दूर करने वाली, मनोहारिणी गङ्गा की जय हो ।।३०।।

Worshipped by human beings, *Nāgas*, Gods, *Dānavas* decked with beautiful waves, *Gaṅgā* started flowing right from the *Himalayas* down to *Rasātal* along with Her fertile energy. *Bhagīratha* a hard-worker and an efficient king, made a fruitful effort to bring *Gaṅgā* from Tibbat (*Triviṣṭapa*) to *Bhārat-bhūmi*. Desiring to invest the *Uttar-Bhārat* with greenary by the water of *Gaṅgā*, this man of glory performed such an act that he stands celebrated till today.[27-29]

Glory be to *Gaṅgā*, who descends from the celestial heights of *Swarga loka*, the remover of the three kinds of sufferings ( physical, mental and spiritual) of the mortals, the splitter of mountains and wanderer through the hills and forests, the benefactor of the world and the releaser of the pious people from the cycle of birth and death and who is the eradicator of the afflictions of this mortal world.[30]

कुन्दपुष्पप्रतीकाशां मकरासनसंस्थिताम् ।
त्रितापशमनीं देवीं नीराकारामुपास्महे ॥

## तृतीयः सर्गः
## हिमालय-वर्णनम्

उज्जवलः पावनः शीतलः सुन्दरः
सीकरैः संयुतो निर्झरैर्झङ्कृतः ।
मातृभूमेः किरीटायितः कान्तिमान्
भारते भाति भूभृत्तुषारालयः ।।१।।
देव-देवर्षिसप्तर्षि-संसेवितो
यक्ष-गन्धर्वनागादि-सम्पूजितः ।
देवभावेन सम्पूरितः सर्वथा
भारते भाति भूभृत् तुषारालयः।।२।।
देवदारोर्हरिच्छाययाऽऽच्छादितो
देवदारैस्तथा वन्दितः सेवितः।

उज्ज्वल, पावन, शीतल, सुन्दर, सीकरों (छोटे-छोटे)जलकणों से युक्त, निर्झरों से झङ्कृत, भारतमाता का शीशमुकुट, कान्तिमान् हिमालय पर्वत भारत में सुशोभित है। यह हिमालय देवता, नारदादि देवर्षि, सप्तर्षि,यक्ष,गन्धर्व,नाग आदि समस्त जातियों से पूजित है। देवदारु की हरी-भरी छाया से युक्त, देवाङ्गनाओं द्वारा वन्दित

**Himalaya Vignette**

Adorned with scintillating, pristine, cool, charming droplets, echoing with the music of streams, the crown of our motherland, the radiant *Himalaya* is situated in India. It is worshipped by *Devas*, *Devarṣis*, *Saptarṣis*, *Yakṣas*, *Gandharvas*, *Nāgas* and other numerous communities.Enriched with the lush green shades of

मालया देवनद्या समालङ्कृतो
भारते भाति भूभृत् तुषारालयः।।३।।
भूर्ज-पीतद्रु-शालद्रुमैरावृतः
पुष्पिताभिर्लताभिः समालिङ्गितः।
वन्यसम्पत्तिसम्भूषितः सर्वतो
भारते भाति भूभृत् तुषारालयः।।४।।
धातुसन्धारकः सम्पदासम्भृतो-
ऽनेकरत्नप्रभाभासितो भासुरः ।
दिव्यगन्धौषधेरुद्भवः स्वास्थ्यदो
भारते भाति भूभृत् तुषारालयः।।५।।
निश्चलः सिद्धयोगीव सिद्धासने
नीरवोऽनन्ततत्त्वं विदल्लँक्ष्यते।
मौनसन्देशसंवाहकः संस्कृते-
र्भारते भाति भूभृत् तुषारालयः।।६।।

तथा देवनदी रूपी मालाओं से अलङ्कृत है।भोज, चीड़, शाल आदि वृक्षों से ढका हुआ, पुष्पित लताओं से आलिङ्गित और वन्यसम्पत्तियों से विभूषित है। गैरिक आदि धातुओं का उत्पत्ति स्थान, सम्पत्तियों का खजाना, अनेक प्रकार के रत्नों से भासित, तथा स्वास्थ्यप्रद दिव्यगन्ध वाली औषधियों का उद्भव स्थान है। यह पर्वत सिद्धयोगी के समान सिद्धासन में बैठा हुआ निश्चल, शान्त होकर अनन्ततत्त्व परमात्मा का साक्षात्कार करता हुआ सा दिखाई देता है तथा संस्कृति का मौन सन्देशवाहक है।।१-६।।

*Devdāru* (pines), it is adorned with the strings of *Devanadī* and enjoyed by *Apsarās*.It is shaded by the canopy of *Bhoj*, *Chīd*, *Śāl* and other trees and embraced by blooming creepers and invested with the wealth of the wild life.It is the origin of metals, the store of assets and the fountainhead of invigorating and divinely fragrant medicines. He seems to be sitting like a sanctified ascetic on his seat of enlightenment and transfixed in communion with the Supreme Self,(*Paramātman*) unmoved and quiet.[1-6]

यद्गुहासु स्थितानां मुनीनां हृदि
स्फूर्जते शाश्वतं ज्ञानमत्यद्भुतम् ।
शान्तिदं सारभूतं परं पावनं
विश्वबन्धुत्ववृत्तेः समुन्नायकम् ।।७।।
यद्गुहासूपदिष्टं जगज्जीवकं
मौनसंलापितं संशयोच्छेदकम् ।
धर्ममूलं रहस्यं धरण्यङ्गणे
प्रासरत् प्राणिमात्रोपकर्तुं चिरम् ।।८।।
गन्धवाहेन पर्यावृता श्यामला
शस्यपूर्णा धरित्री पवित्रीकृता।
वन्यशोभाविलासप्रसारो नवः
पार्वते भूमिभागे दरीदृश्यते।।९।।

जिसकी गुफाओं में निवास करने वाले मुनियों के हृदय में उस अद्भुत शाश्वत दिव्य ज्ञान का उदय हुआ जो परम शान्तिदायक, सार स्वरूप तथा परम पावन है और विश्व बन्धुत्व के भाव को जगाता है। जिस हिमालय में बैठ कर ऋषियों ने अपने मौन संलापों से समस्त संशयों की दूर करने वाले ज्ञान का उपदेश दिया तथा प्राणि मात्र के उपकार के लिए धर्म के मूल रहस्य को धरती के आंगन. में प्रसारित किया ; जहाँ सुन्दर गन्धवाले वायु ने शस्य श्यामल पृथ्वी को पवित्र बनाया, उस हिमालय के पर्वतीय स्थलों में वन की शोभा का नित नवीन विस्तार भूयशः दिखाई देता है।।७–९।।

He is the silent herald of *Sanskṛti*. In the heart of the sages who dwell in his(*Himalaya's)* caves has dawned that light of eternal knowledge which is blissful, truth -incarnate, holy and engenderer of the sense of universal brotherhood. Sitting in the lap of this *Himalaya* the sages have exhorted their spiritual instructions through their silent communion to dispel every doubt and spread the quintessence of benevolent *Dharma* in the entire world for the good of every creature. In the *Himalaya* the beauty of the rich forests is seen expanding with cyclic renewal and the fragrant air here has rendered the entire earth sacred.[7-9]

श्वेतमुक्तावलीवोच्चश्रृङ्गावली
दृश्यमानाऽभिरामा ललामाऽमिता।
आरुणी प्रातराभा सुवर्णाङ्किता
भास्वरा भासते भूयसी भूधरे ।।१०।।
सूर्यबिम्बं स्पृशनुन्नतो दृश्यते
रौप्यकान्तिच्छटाच्छन्नश्रृङ्गः क्वचित् ।
तप्तकार्तस्वराभः क्वचिद् दीप्यते
शैलराजस्य सानुः प्रभाभास्वरः ।।११।।
स्वच्छनीहारिकाभिः समालिङ्गितः
शीतरश्मीयते तिग्मभानुर्मृदुः।
ईक्षमाणा प्रियं चन्द्रकान्तायते
सानुरागा हिमानी स्थिता पर्वते।।१२।।
कोमलैः पल्लवैः पाणिभिः पादपाः
सीकराम्भोभिरर्घ्यं ददाना मुदा।

हिमालय की ऊँची-ऊँची सफेद पर्वत श्रेणियां मोतियों की माला के समान अभिराम लगती हैं। जब उनमें प्रातः कालीन सूर्य की किरणें पड़ती हैं तो वे सुनहरी पर्वत मालायें बड़ी सुन्दर दिखाई देती हैं। कोई पर्वत सूर्य के बिम्ब को स्पर्श करता हुआ सा चांदी के पहाड़ जैसा दिखता है तो कोई सोने जैसा पीताभ दिखाई देता है।बर्फीली चोटियों में सूर्य स्वच्छ नीहारिकाओं से आलिङ्गित हो स्वयं भी शीतल हो जाता है और पर्वत की हिमानी मानो अपने प्रिय को देख कर चन्द्रकान्त मणि की भांति अनुराग से पिघल जाती है। अपने कोमल पल्लव रूपी हाथों से, सीकरों

The towering spotless range of *Himalaya* looks beautiful like white strings of pearl. In the morning when the early rays of the sun fall on them the golden peaks appear to be beautiful. Some mountains seem to turn silvery as though by touching the orb of the sun, while some turn yellow as gold. The sun himself gets chilled being embraced by the heavy dew and the snow drift. The ice of the mountains melts in love like *Chandrakānt maṇi*. The Himalayan range is adorned with such trees which offer ablution of dew-drops to the

अर्चनार्याऽर्कदेवस्य ते सुन्दरं
पुष्पगुच्छं समादाय श्रृङ्गे स्थिताः।।१३।।
पङ्कजाऽऽमोदपूरैः सरोभिर्युतः
स्वर्ण-पद्म-प्रसूनश्रिया शोभितः।
नूनमुत्थाप्यते पक्षिणां कूजनै-
र्गुञ्जनैः षट्पदानां नगेन्द्रः शुचिः।।१४।।
आपगानां तरङ्गैः समुद्भावितं
सामगानं प्रकृत्या समुच्चारितम्।
गह्वरे गुञ्जितं यः समाकर्णयन्
ब्राह्मकाले समाधिस्थितो भासते।।१५।।
यस्य कैलासश्रृङ्गे नभश्चुम्बिनि
त्र्यम्बकस्याऽऽलये शोभमानं सितम्।

(छोटे-छोटे जल कणों)से सूर्य को अर्घ्य देते हुए तथा सुन्दर पुष्प गुच्छों से पूजन करते हुए अनेक वृक्ष हिमालय की चोटियों में सुशोभित हैं। ।।१०-१३।।

कमल के पराग से सुगन्धित जलाशयों वाला, हेमकुण्ड में उत्पन्न स्वर्णपद्म से सुसज्जित, अत्यन्त पवित्र पर्वतराज हिमालय मानों प्रतिदिन पक्षियों के कलरव और भ्रमरों के गुञ्जन से जागता है, नदियों की उठती तरङ्गों से प्रकृति के सामगान को गुफाओं रूपी कानों से सुनते हुए ऐसा लगता है मानों ब्राह्ममुहूर्त में पर्वतराज समाधि लगाये हुए हों ।।१४-१५।।

हिमालय में कैलाश की गगनचुम्बी चोटी पर त्र्यम्बक शिव का घर है और वहां धूर्जटि के अट्टहास के समान सफेद बर्फ जमी रहती है। वहीं देवाधिदेव गिरीश

sun with their soft leafy palms and worship him with lovely bunches of flowers.[10-13]

*Himalaya*, the king of mountains embellished with the lakes containing the fragrance of lotus pollen and adorned with golden lotus flowers sprung in the *Hemkuṇda*, gets up from sleep, listening to the chirp of birds and humming of the bees.It seems as if *Himalaya* sits in meditation at the break of dawn and hears the *Sāma gāna* like rumble of the rivers through the ears of caves. [14 -15]

At the *Himalaya*, on the peak of *Kailāśa* which touches the

धूर्जटेरट्टहासोपमं[१] सञ्चितं
राजताभं मनोहारि सान्द्रं हिमम् ।।१६।।
तत्र देवाधिदेवो गिरीशः शिवो
ध्यानयोगे निमग्नः तपोविग्रहः ।
दृश्यते धारयन्नुत्तमामाकृतिं
निर्गुणो निर्विशेषोऽष्टमूर्त्यात्मकः [२]।।१७।।
स्त्रोतसामुद्गमेऽघौघसंहारके
पुण्यतोये सरस्युत्तमे मानसे ।
योगिनां मानसेवाऽमले पावने
स्वर्णहंसस्वरूपो हरः[३] शोभते ।।१८।।
किन्नराणां सुगीतैः सदा गूजिता
वंश-वीणाध्वनिध्वानसम्पूरिता ।
अप्सरोवृन्दनृत्यैः समासज्जिता
पूः कुबेरस्य रम्याऽलकाऽऽलोक्यते ।।१९।।

तपोमूर्ति बन ध्यानयोग में डूबे रहते हैं, जो निर्गुण निराकार होते हुए भी आठमूर्तियों में परिलक्षित होते हैं । यहीं नदियों के उद्गम स्वरूप, पापों को नष्ट करने वाले, योगियों के निर्मल मन के समान पवित्र मानसरोवर में भगवान् शिव स्वर्ण हंस के रूप में विचरण करते हैं । यहीं किन्नरों के मधुर गीतों से गुञ्जायमान, वंशी वीणा आदि की ध्वनि से पूरित, अप्सराओं के नृत्य से सुसज्जित कुबेर की अत्यन्त रमणीय अलकापुरी है ।।१६-१९।।

skies, there happens to be the home of *Śiva*. where the ice remains frozen which is as white as the laughter of *Dhūrjaṭi*. There itself the *Girīśa*, the lord of the lords, being the incarnate of penance (*Tapomūrti*) remains immersed in *Dhyān yoga* . Despite being *nirguṇa* and *nirākāra*, He is emanent in eight forms.Here only in the *Māna sarovara*, the origin of rivers,which is as pure as the minds of *yogis* , Lord *Śiva* the destroyer of sins, swims like the golden swan.Here only is situated the *Alakāpurī* of *Kubera*, which resounds with the mellifluous songs of the *Kinnaras* and is filled with the sound of flute and *vīṇā* and the dance of *Apsarās* embellishes the entire expanse. [16-19]




By Courtesy of Garhwal Mandal Vikas Nigam ( Tourism ) Dehradun

## अलकनन्दा-वर्णनम्

अमल-धवलधारा दुग्धवर्णाऽम्बुवाहा
श्रुतिसुभगनिनादा झर्झरीत्यूर्मिहासा ।
स्त्रवति नगविशेषात् स्वर्गकल्पाऽलकायाः
सततमलकनन्दा पुण्यतोया प्रसन्ना ।।२०।।

हिमगिरि शिखरस्याऽत्रैव नारायणस्य
स्त्रवति रुचिर-पादप्रान्तभागाद् यतः सा।
वदति विबुधवर्गो विष्णुपादोद्भवां तां
सरितमलकनन्दां चैव नारायणीति ।।२१।।

निपतति सुरलोकाद् यावदेषा पृथिव्यां
धरति शिरसि तावच्छैलराजो दयालुः।
विदधति हि महान्तो मानिनां मानरक्षां
विधिवशविनिपाते जायमाने जनानाम् ।।२२।।

दूध के समान शुभ्र जल की संवाहिका, वर्णमधुर ध्वनि वाली, लहरों से झर-झर हंसने वाली पुण्यतोया अलकनन्दा की अमल धवल धारा स्वर्ग के समान अलकापुरी के पर्वत विशेष से निकलती है। इसीं अलकापुरी में नारायणपर्वत के पादप्रान्तभाग से इसका उद्गम है,अतएव विद्वान लोग इस नदी को विष्णुपदी अथवा नारायणी कहते हैं। जब ये स्वर्ग लोक से पृथ्वी पर गिरती हैं तो दयालु पर्वतराज हिमालय इन्हें अपने शिखर पर धारण कर लेते हैं; क्योंकि भाग्यवश गिरे हुए मानी जनों के मान की रक्षा महान् व्यक्ति ही करते हैं।।२०-२२।।

**Alakanandā**

The pure stream of the sacred *Alakanandā*, the bearer of water as white as milk, the creator of enchanting music, rumbling with the laughter of waves, has sprouted up from an exclusive mountain of the paradisal *Alakāpurī*. She sprang up from the *Nārāyaṇa Parvat*, situated in *Alakāpurī*. Hence wise people have named the river as *Viṣṇupadī* or *Nārāyaṇī*. When she fell from the *Swarga loka* on the earth at that time *Himalaya*, the kind king of the mountains held her on his forehead, because it is said that great souls alone save the honour of the generous souls who have tripped by quirk of fate.[20-22]

अवतरति यदाऽसौ कम्पमाना धरायां
सपदि मृदुतमाऽङ्के स्वोर्धबाहुद्वयेन।
दुहितरमिव नीतां सान्त्वयन् तामधीरां
जनक इव विभाति स्नेहसान्द्रोऽद्रिराजः।।२३।।
स्पृशति मृदुतरङ्गैः स्वर्गसोपानभूतं
तुहिनशिखरवन्तं पाण्डवारूढशैलम्[४]।
लहरिभिरुपयान्ती सत्पथं[५] चातिरम्यं
जनयति बहुशोभां सत्पथोन्नायिकाऽसौ ।।२४।।
अनुपमरमणीयादुन्नताच् शैलशृङ्गात्
प्रपतति वसुधारा[६] सीकरैर्भूषिताङ्गी।

जब यह अलकनन्दा कांपती हुई स्वर्ग से पृथ्वी पर गिरती है तो गिरिराज उसे अपनी ऊंची बाहों में उठा कर कोमल गोद में बैठा लेते हैं। अधीर हुई उसको पुत्री के समान सान्त्वना देते हुए वे स्नेह से आर्द्रहृदय पिता के समान सुशोभित होते हैं। तब अलकनन्दा अपनी कोमल लहरों से स्वर्ग के सोपान के समान बर्फीले स्वर्गारोहण पर्वत पर आती हैं, जहां पाण्डव गये थे। पुनः सुन्दर मार्ग की ओर ले जाने वाली अलकनन्दा सत्पथ नामक अत्यन्त सुरम्य स्थल में अपनी लहरों के साथ आती है।।२३-२४।।

तत्पश्चात् अत्यन्त रमणीय पर्वत के ऊंचे शिखर से वसुधारा नामक प्रपात

When *Alakanandā* fell quivering on the earth from *Swarga*, at that time this *Girirāja* held her up in his arms and put her on his soft lap. At that time he enacted the role of a father melting with affection consoling her as if she were a daughter, gone distracted in distress.Then *Alakanandā*, on her soft waves comes down upon the icy *Swargārohaṇa Parvat*, which is like the steps to *Swarga.* In the ancient days the same place had been visited by the *Paṇdavas.* Later the same *Alakanandā*, the one who inspires to lead a virtuous life has come with her waves to *Satpath*, a pleasant place.[23-24]

A fall named *Vasudhārā* plummets down from the high peaks embellished with spray; now *Alakanadā* takes in this nectar-like

अमितसितसुधाऽभां तां नयन्ती बिभर्ति
च्छविमतनुमपूर्वां गोचरा लोचनानाम् ।।२५।।
निखिलभुवनवन्द्याऽसौ सरस्वत्यपीमां
मिलति विमलतोया केशवाख्ये प्रयागे।
उपरि लसति यस्या भीमसेनेन नीता
जयति खलु शिला [७] सा सेतुभूता विशाला।।२६।।

### बदरिकाश्रम-वर्णनम्

द्वन्द्वहीने मुनीनां स्थिरे मानसे
संस्फुरन्ती परा वाग् यथा भासते।
तादृशे सुप्रशान्ते बदर्याश्रमे
झङ्कृता निःस्वनैः शोभते निर्मला ।।२७।।
अद्रिमालाधरं स्निग्धनीलाम्बरं
फुल्लवल्लीप्रसूनैः समालङ्कृतम् ।

गिरता है जो सीकरों से विभूषित है, उस अत्यन्त सफेद अमृत के समान निर्झर को अपने साथ लेती हुई अलकनन्दा अत्यन्त मनोरम लगती है। तत्पश्चात् जिसके ऊपर भीम द्वारा स्थापित विशाल शिला का नैसर्गिक पुल है, ऐसी सरस्वती को जहां यह अपने में मिलाती है उस पावन स्थल को केशवप्रयाग कहते हैं ।।२५-२६।।

जिस प्रकार मुनियों के सुखदुःखात्मक द्वन्द्व से रहित मन में परा वाणी का उदय होता है, उसी प्रकार अत्यन्त प्रशान्त बदरिकाश्रम में अलकनन्दा अपनी मृदु झङ्कार से शोभायमान होती है। चारों तरफ पर्वत मालाओं से घिरे हुए, स्निग्ध नीले

spring along her stride and turns enchanting.Then *she* watches that spot where the natural stone bridge was once built by *Bhīma* over *Saraswatī*.[25-26]

### Badarikāśrama

She beholds the *Badrivan* which is as serene and unruffled as the enlightened mental state of *munis* liberated from the paradox of joy and sorrow. The *Badrīvan* is surrounded by the mountain

तापसानां तपोभूमिभागं वरं
पश्यति श्रीसनाथं बदर्याश्रमम् ।।२८।।
यत्र देवाङ्गनाभिः प्रपातोद्गतैः
सीकरैः क्लिद्यमानाभिरामोद्यते ।
अप्सरोभिश्च सिस्नाषुभिस्तन्यते
देववृन्देन साकं जलक्रीडनम् ।।२९।।
उर्वशी जन्मदं नाकिभिर्वन्दितं
तं महर्षिं नरञ्चैव नारायणम् ।
विश्ववासं हरिं श्रीविशालं प्रभुं
स्नापयन्ती तरङ्गैर् दरीदृश्यते।।३०।।

*पञ्च'प्रयागवर्णनम्*

उद्गमः सङ्गमो विस्मयोत्पादको-
ऽतीवरोमाञ्चकः स्रोतसां विद्यते।
सङ्गतेः कारणात् सार्थसंज्ञो भवन्
तीर्थवाची प्रयागः प्रसिद्धिं गतः ।।३१।।

आकाश तले , खिली हुई लताओं के पुष्पों से सुसज्जित, तपोभूमि, बदरीवन को देखती है, जहां देवाङ्गनायें प्रपातों के सीकरों से भीगती हुई आनन्दित होती हैं। यहाँ यह अलकनन्दा उर्वशी नामक अप्सरा के जन्मदाता, देवताओं, द्वारा पूजित नर एवं नारायण विश्ववास श्रीहरि बद्रीविशाल को अपनी लहरों से नहलाती हुई सी दिखाई देती हैं । २७-३०।।

नदियों का उद्गम और सङ्गम अत्यन्त रोमाञ्चक और विस्मयोत्पादक है। ये जहां मिलती हैं वे स्थल प्रयाग कहे जाते हैं; क्यों कि'यज्'धातु संगति अर्थ में भी है।

ranges and adorned with the spray of flowers blooming under a soothing sky, where the divine dames feel elated bathing in the shower of falls. The *Apsarās* who come to bathe here, make merry with gods and sport in water. *Alakanandā* seems to be washing *Śri Hari Badrīviśāla* with her waves.[27-30]

The process of the origin of rivers and their confluence is thrilling and amazing. The place of their fusion is known as *Prayāga* because the root *yaj* is also indicative of intermingling

तामृषिर्हेमविष्णू च नन्दाकिनी-
त्यादयो निर्झरिण्यः प्रयागेष्विताः।
मुख्यधारां समावर्धयन्त्यश्चिरं
वीचिमालाभिरुल्लासिताः सङ्गताः ।।३२।।

*मन्दाकिनी-वर्णनम्*

या तुषाराद्रिशृङ्गैः समन्ताद् वृतात्
शीतलात् तोयकुण्डात् स्रुता मोदते।
पुण्यकेदारतीर्थध्वजेवाङ्किता
मन्दतां मर्दयन्तीव मन्दाकिनी ।।३३।।
अग्रजा शैलजाकुण्डमासादिता
चन्द्रलेखेव शुभ्रा तरङ्गोद्धता।
श्यामलां शोणगङ्गां ग्रहीतुं ततः
सैव शोणप्रयागं प्रयाता मुदा।।३४।।
सुभग-सलिलदेहा सा पिनाकिप्रियाऽथ
स्नपयितुमिव शम्भुं प्राप्य रुद्रप्रयागम् ।

ऋषि गङ्गा, कञ्चन गङ्गा, हेम गङ्गा, विष्णु गङ्गा, नंदाकिनी आदि सरितायें जब अलकनन्दा से मिलती हैं तो अपने उल्लास को लहरों से व्यक्त करती हैं और उसे जल से संवृद्ध करती हैं ।।३१-३२।।

जो बर्फीली चोटियों से घिरी हुई बर्फानी झील से निकल कर पवित्र केदार तीर्थ में आती है,वह मंदाकिनी जड़ता को हरण करती हुई गौरी कुण्ड के समीप आती है; तत्पश्चात् शोण गङ्गा को सोन प्रयाग में मिलाती है। सुन्दर जल रूपी देह वाली

(*sangati*). The streams like *Ṛṣi-Gaṅgā,Kañchan Gaṅgā, Hem-Gaṅgā, Viṣṇu-Gaṅgā, Nandākinī* combine with *Alakanandā*. They reveal their joy through their waves and magnify her with their water.[31-32]

*Mandākinī* river which comes out of an icy lake surrounded by icy peaks (as if dispelling ignorance) descends to *Kedāra tīrtha*. She comes dancing along with her waves to *Gaurī kuṇda* and after that takes in *Śoṇa gaṅgā* at *Śoṅa prayāga*. That *Mandākinī*,

अभिलषति विधातुं मालिकाकारितां तां
त्वरितमलकनन्दां सङ्गमाय प्रयाता।।३५।।

*पिण्डारका-वर्णनम्*

अपरगिरिगुहातः प्रस्रुता स्वच्छतोया
कल-कलमधुरा या कर्णपीयूषनादा।
सरितमलकनन्दां मेलितुं पिण्डराख्या
लहरिभिरभियाता चैव कर्णप्रयागे।।३६।।

*भागीरथी-वर्णनम्*

या च तत्रैव नारायणे पर्वते-
ऽन्तःस्थिता गोपयन्तीव तोयाऽमृतम् ।
सैव भागीरथी गोमुखान्निर्गता
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला।।३७।।
दूषणत्रासभीत्येव ज्ञाड्यं गता
या हिमानीदरीषूपगूढा क्वचित् ।

पिनाकी शिव की प्रिया वह (मन्दाकिनी) मानों शम्भु को स्नान कराने के लिये रुद्रप्रयाग पहुंचती है और मालाकार बन कर अलकनन्दा के साथ मिल जाती है। दूसरी गिरि कन्दरा (पिण्डारी ग्लेशियर)से कल-कल ध्वनि से कानों में मीठी ध्वनि करने वाली पिण्डारक नदी अलकनन्दा से मिलने के लिये लहरों से कर्ण प्रयाग पहुंचती है। ।।३३-३६।।

जिस नारायण पर्वत से अलकनन्दा का उद्गम हुआ है,उसी नारायण पर्वत में अन्तः सलिला होकर अपने अमृत रूपी जल को छिपाती हुई, जो प्रदूषण के भय से

the beloved of *Pinākī Śiva* reaches *Rudra Prayāga* as if to bathe *Śambhu* and gets intertwined with *Alakanandā* to form the shape of a garland. The other stream *Pindāraka* comes out of *Piṇḍārī* glacier with its soothing resonance and reaches *Karṇa Prayāga* to meet *Alakanandā* riding on its waves.[33-36]

**Bhāgīrathi**

The second main stream known as *Bhāgīrathī* in that same *Nārāyaṇa Parvat* from which *Alakanandā* has come out, stays underground hiding her nectar-like water. She seems to have

दृश्यमानाऽद्भुता गोमुखे साऽपरा
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला।।३८।।
नन्दनादौ किलाऽन्तःप्रवाहा सरिद्
या चतुःस्तम्भशृङ्गात् सुमेरुं गता।
अप्यतिक्रम्य सानूनि साऽनुक्रमाद्
ईशलिङ्गादगादागता गोमुखम् ।।३९।।
विष्णुपत्न्या धराया उरोजान्नगाद्
गोमुखात् प्रस्नुता दुग्धधारेव या।
पोषयित्री जनानां तनूनामसौ
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला।।४०।।
निर्जनं नीरवं पावनं गोमुखं
घोषयन्ती निनादेन लोकोत्तरम् ।
श्रावयन्तीव वेदध्वनिं सस्वरं
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला।।४१।।

मानो बर्फ की गुफाओं में जम गई और अन्दर- ही अन्दर ग्लेशियर में रहती हुई अन्त में गोमुख नाम की गुफा से प्रकट होती है,वह भागीरथी नाम की दूसरी धारा है। वह अन्दर-ही अन्दर नन्दन ,भृगुपन्थ, हेमकूट, चतुःस्तम्भ (चौखम्बा) पर्वत से शिवलिङ्ग शिखर पर आती है तत्पश्चात् गोमुख से निकलती है। वह ऐसी प्रतीत होती है मानो विष्णु पत्नी पृथ्वी के स्तनों से निकलती प्राणियों के शरीर का पोषण करने वाली दुग्ध धारा हो । निर्जन, नीरव और पावन गोमुख को अपनी लोकोत्तर ध्वनि से गुञ्जित करती हुई वह सस्वर वेदपाठ करती हुई सी लगती है ।। ३७-४१।।

frozen there in the icy caves because of her fear of pollution. After staying inside the glaciers, she finally appears from a cave named *Go mukha*. She travels in a hidden way down *Nandana, Bhṛgu pantha, Hemkūṭa, Chatus stambha* mountains and reaches the *Śiva liṅga* peak. After this she comes out of *Go mukha Parvat*. She is like the stream of milk coming out of the breast of earth, the wife of Lord *Viśṇu*. She seems to be chanting the *Vedas* aloud as she reverberates the entire region of the holy *Go mukha* with her transcedental symphony.[37-41]

**गोमुख-वर्णनम्**

प्रालेयसंघैः परितो वृताया
गोरास्यवद् दृष्टिमनोहरायाः ।
क्षणे-क्षणे नूतनतां गताया
गङ्गोद्गता गोमुखकन्दरायाः ।।४२।।

चयो हिमस्य स्फटिकेन तुल्यो
बिलं विभात्यप्रतिमं मनोज्ञम् ।
यतः स्फुटा निर्झरिणी सवेगा
सा गोमुखी नोऽवतु पुण्यतोया।।४३।।

गङ्गाम्बुसेकाच्छिवलिङ्गरूपा
अचेतनाः शैलशिलादयोऽपि ।
सचेतनीभूय लसन्ति यत्र
सा गोमुखी नोऽवतु पुण्यतोया ।।४४।।

बर्फ समूह से चारों ओर से घिरी हुई, गो (पृथ्वी) के मुख के समान अति सुन्दर, प्रतिक्षण नवीभाव को प्राप्त गोमुख गुफा से गङ्गा निकली है। बर्फ का समूह स्फटिक के समान लगता है और वह छिद्र जहां से निर्झरिणी निकली है, अत्यन्त मनोरम है; वह पवित्र जल वाली गोमुखी गुफा हमारी रक्षा करे। यहां पर अचेतन पर्वत और शिला आदि अचेतन वस्तुएं भी गङ्गा जल से अभिषिञ्चित होने से सचेतन से लगते हैं।।४२-४४।।

**Go mukha**

*Śri Gaṅgā* comes out of *Go mukha* cave which is surrounded by mass of snow. It looks beautiful like the mouth of a cow (earth) and every moment undergoes renewal. The amassed snow look like crystal stone and the opening from which the river comes out is enchanting. Let that *Go mukha* cave containing holy water protect us. Here the inanimate objects like mountains and stones ever seem to become animate when washed by the water of *Gaṅgā*. [42-44]

क्षुद्रोपला गाङ्गजले निमग्नाः
शिवस्वरूपाः सुहिताः सुधाभिः ।
गङ्गा-कृपा-वञ्चित-जीवजातान्
पङ्के निलीनानिव भावयन्ति।।४५।।

फुल्लानि पुष्पाणि समुल्लसन्ति
तामर्चितुं यत्र समृद्धवेगाम् ।
नगाञ्चले गोमुखभूमिभागे
तां पुष्पवासेति विदन्ति विज्ञाः ।।४६।।

गङ्गातटाद्रौ तुलसी वनाली
गङ्गेति नाम्ना परिकीर्तिता या ।
आमोदपूरैः पथिकश्रमं सा
निवारयन्ती हरते मनांसि।।४७।।

गङ्गाप्रशस्तिं लिखितुं सुवर्णाम्
उपायनं शुद्धमथाहरन्तः ।
भूर्जस्य वृक्षाः परितः प्रसन्ना
लसन्ति रम्ये ननु भूर्जवासे ।।४८।।

छोटे–छोटे पत्थर जो गङ्गा जल में डूब कर शिव रूप हो गये हैं, गङ्गा की कृपा से वञ्चित प्राणियों को कीचड़ में डूबा हुआ समझते हैं । जिस भाग में भगवती गङ्गा की पूजा के लिये रंग–बिरंगे फूल खिलते हैं उसे फूलवासा कहते हैं। गङ्गा तट के पहाड़ों में गङ्गा तुलसी नामक हरा पोंधा अपनी सुगन्ध से पथिकों की थकान हर लेता है । भोजवासा में गङ्गाकी प्रशस्ति को सुन्दर अक्षरों में लिखने के लिये भोजवृक्ष मानो उपहार लिये खड़े हैं।।४५–४८।।

The small pebbles which have become synonymous of *Śiva linga* by remaining immersed in *Ganga* deem the beings deprived of Her grace, as submerged in filth and pollution The area where flowers of thousand hues sprout is known as *Phūla vāsā.* A particuler *Gangā tulasī*, which sprouts in the hills along the banks of *Gangā* removes the fatigue of travellers by its smell. At *Bhoja vāsā* the *Bhoj* trees stand to write the praise of *Gangā.*[45-48]

अत्रापि हा ! मानवतां विहाय
स्वार्थाऽन्धभूता अरयः प्रकृत्याः ।
छिन्दन्ति क्रूराः सततं मनुष्या
गङ्गाप्रपातान्तविरूढवृक्षान् ।।४९।।

विभाति मार्गे सरलद्रुमाणां
प्रच्छायया शीतलमञ्जुगात्रम् ।
लक्ष्मीविहारोपवनं पवित्रं
लक्ष्मीवनं चारुवनं विचित्रम् ।।५०।।

अत्यच्छतोयामिह देवगङ्गां
भागीरथीं प्रत्यभिधावमानाम् ।
उच्चैश्च्युतां सीकरजालपूर्णां
भजन्ति ये ते बहुभाग्यवन्तः ।।५१।।

भागीरथीं निर्झरचामरेण
सम्वीजयन्तीमिव चन्द्रगौराम् ।
दिवाकरांशुस्फुटितेन्द्रचापां
पश्यन्ति ये ते खलु धन्यभाग्याः ।।५२।।

किन्तु हाय! यहां भी स्वार्थ में अन्धे प्रकृति के शत्रु क्रूर मनुष्य गङ्गा के तटवर्ती वृक्षों को निर्ममता से काट रहे हैं। मार्ग में सुन्दर चीड़ वृक्षों से आच्छादित स्थल है जो लक्ष्मीवन नाम से विख्यात है। यहीं चीड़वासा चट्टी है। उसके आगे देवघाट है जहां पर्वत के अत्यन्त ऊंचे शिखर से गिरती हुई देवगङ्गा सीकरों के जाल से पूर्ण हो, भागीरथी की ओर दौड़ रही है । भागीरथी को मानो अपने सीकर रूपी चंवर डुलाने के लिए जाती हुई, सूर्य किरणों के पड़ने से इन्द्र धनुषी सतरंगी आभा ली

But alas! here too the mean mercenary people inimical to nature are brutally felling the trees grown along the banks of *Gaṅgā*. On the way there are regions densely covered with *Chīd* trees which are celebrated as *Lakṣmī van*. Here lies *Chīd vāsā chatti* and beyond that is *Deva ghāt* where the foaming *Deva Gaṅgā* falls steeply from the high mountains and rushes towards *Bhāgīrathi*. Those people are really fortunate who could get a

श्रीगोमुखं पावनगाङ्गमूलं
गङ्गोत्तरं क्षेत्रमपूर्वतीर्थम् ।
हिमावृतं चारुनिसर्गचित्रं
पुनः पुनर् दृष्टिगतं भवेन्मे।।५३।।

### *गङ्गोत्तरी-वर्णनम्*

सा कदाचिद् विभान्ती लहर्यञ्चला
भङ्गरिङ्गद्-विवर्तोल्लसत्कुण्डला ।
श्वेतनीहारहारावलीभूषिता
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला।।५४।।
गोमुखान्निर्गता निर्मला निर्झरी
मृत्तिकामिश्रिता दृश्यते सुन्दरी।
प्राप्य गङ्गोत्तरीमुत्तमामद्रिजा
राजते गाङ्गधारा सिता शीतला।।५५।।

हुई, चन्द्रकिरणों सी सफेद देवगङ्गा का जिन्हें दर्शन होता है वे धन्यभाग्य है। गङ्गा के पवित्र उद्गम, गङ्गोत्तर तीर्थ जो हिम से आच्छादित है और प्रकृति का सुन्दर चित्र है, उसका दर्शन मुझे बार- बार होवे ।।४९-५३।।

लहरों रूपी आंचल वाली, ऊंची तथा घूमती लहरों के भंवरों की कुण्डल वाली, सफेद नीहार हार धारण करने वाली गङ्गा गोमुख से अट्ठारह कि. मि. पर स्थित गङ्गोत्तरी धाम में सुशोभित होती है। गोमुख से निकली यह निर्झरी अपनी सम्पूर्ण उर्वराशक्ति को लिये हुए है, इसलिये मटमैली है। प्राणदायिनी, स्वर्गादि लोकों में

glimpse of the glittering *Deva Gaṅgā* who rushes forward with her rainbow-like water to wave her frothy watery feathers at *Bhāgīrathī*. May I get a vision of the holy, beautiful and snow- covered *Gaṅgottar tīrtha*, the origin of *Gaṅgā*, again and again![42-53]

**Gaṅgottarī**

She wears the veil of waves, puts on the earrings of the web of high swirling water. Embellished with the white garland of dew, *Gaṅgā* adorns *Gaṅgottari*, eighteen kilometres away from *Go mukha*. She carries along with her the power of fertility. Her

ऊर्ध्वलोकेषु सञ्चारिणी स्वर्धुनी
नीररूपेण गामागता प्राणदा।
गां गतेति प्रसिद्ध्याप्य गङ्गापदं
शोभते लोलधारातरङ्गायिता ।।५६।।
व्यक्तिमासाद्य चेहोत्तरन्ती मुदा
दृश्यते सा समुत्तारिका प्राणिनाम् ।
उच्यतेऽतो हि गङ्गोत्तरीयं [१०] स्थली
तीर्थमूर्धाभिषिक्ता महापुण्यदा।।५७।।
यत्र गङ्गा प्रधाना [११]महादेवता
पूजनीया प्रतिष्ठापिता मुक्तिदा ।
उच्यतेऽतो हि गङ्गोत्तरीयं स्थली
तीर्थमूर्धाभिषिक्ता महापुण्यदा ।।५८।।
उत्तरस्यां [१२] दिशि प्रस्फुटा गोमुखात्
स्वच्छतोया हिमाद्रेः सुता शीतला।
उच्यतेऽतो हि गङ्गोत्तरीयं स्थली
तीर्थमूर्धाभिषिक्ता महापुण्यदा ।।५९।।

सञ्चरण करने वाली यह नदी जब जल धारा के रूप में सर्व प्रथम पृथ्वी पर आती है तब 'गां गता' (पृथ्वी में गई )इस प्रसिद्धि से गङ्गा नाम को प्राप्त करती है और चञ्चल तरङ्गों से सुशोभित होती है। प्राणियों का उद्धार करने के लिये सर्व प्रथम अभिव्यक्त होकर चूंकि वह यहां उतरती है; अतएव यह स्थल सर्वश्रेष्ठ गंगोत्तरी तीर्थ कहलाता है।अथवा यहां गङ्गा प्रधान देवता है अथवा उत्तर दिशा में स्थित गोमुख से

water is earth-coloured. She moves into the rejuvenating *Swargādi loka,* descends down upon the earth as a stream of water and begets the name of *Gaṅgā* (= *Gām gatā*). She is adorned with quick waves and emerges for the first time at *Gaṅgottarī* to emancipate the souls. Therefore this place is known as the holiest of the holy *tīrthas. Gaṅgā* is the prime deity here and Her stream springs out of *Go mukha*, situated on the northern side. So this

आवेदयत्यनुदिनं सुयशः प्रकृष्टं
स्वर्गापगानयनतत्परपार्थिवस्य ।
गङ्गोर्मिसिञ्चितपवित्रतमा प्रसिद्धा
धन्या भगीरथशिला स्मृतिचिह्नरूपा ।।६०।।

गौरी कुण्डेऽवतरति महारंहसा घोरनादा
स्थाणोर्लिङ्गं तरललहरी-सेचनाय प्रवृत्ता।
तस्याऽधस्तात् पुनरुपगता भैरवोपत्यकायां
चञ्चत्तोया हरति हृदयं स्वर्धुनी सुप्रवाहा ।।६१।।

केदारशैलशिखराद् विपुलं स्रवन्ती
केदारगाङ्गलहरी धवलाऽतिरम्या।
सम्मेल्य जह्नुतनयां सखिनिर्विशेषां
भागीरथीं समधिगच्छति वीचिपादैः ।।६२।।

यह धारा फूटी है अतः यह स्थान गङ्गोत्तरी अथवा गङ्गोत्तर क्षेत्र कहलाता है।।५६-५९।।

यहीं पर स्वर्णदी को लाने के लिये तत्पर राजा भगीरथ का यशोगान करने वाली स्मृतिचिह्न रूप भगीरथ शिला गङ्गाकी लहरों से सींची जाती हुई शोभायमान है।श्रीगङ्गा बड़े वेग से घोर नाद करती हुई गौरीकुण्ड में गिरती हैं जहां शिवलिङ्ग स्वरूप विशाल प्रस्तर को वह अपनी लहरों से सींचने के लिये प्रवृत्त हैं। उसके नीचे वह भैरव घाटी में उतरती है। स्वर्धुनी का सुन्दर प्रवाह अपने चञ्चल जल से हृदय को हर लेता है।केदार पर्वत से निकली केदार गङ्गा जाह्नवी गङ्गा को अपने में मिलाती हुई

spot is known as *Gaṅgottarī*.[54-59]

Here itself stands the *Bhagīratha śila* as the token of the memory of being washed by the waves of *Gaṅgā* to praise *Bhagīratha*, the king for his dedication to bring *Swarṇadī* on earth. *Śri Gaṅgā* falls into *Gaurī kuṇd*, creating fearsome noise and it seems as if She is ready to drench the huge stone of *Śiva liṅga* with Her own water. Subsequently She descends to the *Bhairava ghātī*. The beautiful place of *Swardhunī* thrills the hearts with Her quick flow. The *Kedār Gaṅgā* emerging from *Kedār Parvata* takes into her

प्रणवरूपिणेऽद्वैतब्रह्मणे सगुणमूर्तये निर्गुणात्मने।
निगमवेद्यसच्चित्स्वरूपिणे निरुपमप्रकाशात्मने नमः ।।७।।
तव जटाटवीं सिञ्चती प्रभो!
नगकुलोद्गता तोयरूपिणी।
तव कृपाकटाक्षाऽभिलाषिणी
प्रिय! समागता काशिकामहम् ।।८।।
जननमृत्युचक्रस्य भेदिनी
सकलसंशयोच्छेदिनी पुरी ।
परमनित्यधामप्रदायिनी
जयति काशिका ज्ञानदीपिनी ।।९।।
जपतपोमयी बोधरूपिणी
सुकृतवर्धिनी मुक्तिदायिनी ।
शिवशिवाऽविमुक्ता सुशोभते
सुभग ! सर्वदाऽध्यात्मसारिणी ।।१०।।

अद्वैतब्रह्मरूप, वेद द्वारा वेद्य, सच्चिदानन्द रूप, अनुपम प्रकाशस्वरूप आपको नमस्कार है।।३-७।।

हे प्रभो! पर्वत से निकली जलस्वरूपिणी मैं तुम्हारी जटाटवी को सींचती हुई ,तुम्हारे कृपा-कटाक्ष की अभिलाषा से काशी में आई हूँ। यह काशी पुरी जन्म-मरण चक्र का भेदन करती है, सभी संशयों का उच्छेद करती है, परम नित्य धाम प्रदान करती है और ज्ञान को उद्दीप्त करती है। यहां जप-तप होते हैं,ज्ञान प्राप्त

you protect the weak, wear the garland of skulls. You are the enemy of *Kāmadeva*. You are the very embodiment of *Oṁkār*, and can be known by *Vedas* alone. I salute you."[3-7]

She further prays to *Śiva* thus, "I have come down to *Kāśī* to receive a touch of your grace, I have drenched the great forest of your locks. This city of *Kāśī* destroys the cycle of birth and death, eradicates ignorance, leads on to the eternal experience of bliss. The city vibrates with the rhythm of incantation, prayer and meditation; it liberates the ensnared minds. Lord *Śiva* and *Pārvatī*

**श्रीशङ्कर उवाच**

भवति ! देवि ! गङ्गे ! शुचिव्रते!
तरलरूपिणि ! स्वागतं प्रिये !
विमलवारिधारातरङ्गिणि !
प्रचुरपुण्यदे ! शर्मदे ! शुभे ! ।।११।।
धवलधारशाटी-सुशोभिता
कटितटे चलद्वीचिकिङ्किणी ।
अनुपमेय-कान्ति-प्रसारिणी
रुचिरहासिनी फेनपङ्क्तिभिः ।।१२।।
अमृततोयराशिप्रवाहिणी
सरिद्रूपिणी सिञ्चती जगत् ।
त्रिपथगे! लहर्यम्बरे ! वरे !
हिमसुतेऽत्र ते स्वागतं शुभम् ।।१३।।

होता है। यह (काशी) पुण्य की वृद्धि करती है और मुक्ति प्रदान करती है। शिव और पार्वती इसे कभी नहीं छोड़ते और अध्यात्म ही इसका सार है ।।८-१०।।

शङ्कर बोले - पवित्र व्रत वाली, तरल स्वरूप वाली देवि गङ्गे; तुम्हारा स्वागत है। हे प्रिये! तुम विमल जल धारा की तरङ्गों वाली, प्रचुर पुण्य देने वाली और स्वर्ग देने वाली हो। तुम श्वेत धारा रूपी साड़ी से सुशोभित हो, कमर में चञ्चल लहरों की करधनी पहने हो, अनुपम कान्ति का प्रसार करने वाली तथा फेन पङ्क्तियों से सुन्दर हास करने वाली हो। तुम अमृत जल राशि को प्रवाहित करती हो और

never desert this city. Spirituality is the quintessence of this place"[8-10]

Lord *Śiva* rejoins,"O You goddess *Gaṅgā* ! bound by the vow of purity, flowing in the form of water, I usher you in. O beloved *Gaṅgā* ! You are the reservoir of unblemished waves, bestower of immense purity and *Swarga.* You are adorned with the apparel of streams, the girdle of swift waves lies round your waist. You generate exquisite charm and the spray of water resembles your laughter. The rejuvenating nectar-like water flows from you and




सन्मार्ग : तीर्थ विशेषाङ्क १९८७ से साभार

मम पुरी प्रिये! मत्स्वरूपिणी
　　शिवशिवामयी　सुप्रकाशिनी ।
तव समागमाद् मुक्तिदायिनी
　　भवति　सर्वगे !　जीवनप्रदे ।।१४।।
कृतयुगेऽस्ति या शूलरूपिणी
　　भजति साऽथ चक्राकृतिं ततः।
अपि रथस्वरूपा तृतीयके
　　कलियुगे　तु　शङ्खस्वरूपिणी[१] ।।१५।।
भुवि न तिष्ठतीयं क्वचित्प्रिये!
　　प्रलयवारि　नेयं　निमज्जति ।

नदी रूप में संसार को सींचती हो। तुम तीन मार्गों से पृथ्वी, अन्तरिक्ष और पाताल में जाती हो। लहर रूपी वस्त्र वाली श्रेष्ठ हिमालयपुत्री ! तुम्हारा स्वागत है। हे प्रिये ! मेरी काशी पुरी मेरा ही स्वरूप है, यह शिव शिवामयी है, प्रकाश देने वाली है, किन्तु हे जीवन दायिनी, सर्वत्र जाने वाली गङ्गे! यह तुम्हारे आ जाने से मुक्ति प्रदान करने वाली हो गई है। सतयुग में यह काशी त्रिशूलाकार, त्रेता में चक्राकार, द्वापर में रथ तथा कलि में शङ्ख के आकार की हो जाती है।।११-१५।।

हे प्रिये ! यह प्रलय काल में जल में नहीं डूबती, शूलों (दुःखों)को नष्ट करने वाली यह त्रिशूल में टिकी है। यह असंख्य शिवलिङ्गों, इक्यावन शक्तिपीठों ,

in the form of river you sustain the entire earth. You reach earth, skies and the netherworld by different routes. O you the daughter of Himalaya! wearing the cover of waves, I hail you. O beloved ! this *Kāśīpurī* is the replica of myself. It is the embodiment of the very element of *Śiva* and the source of light. But O you all pervasive *Gaṅgā*, due to your arrival here this city has become capable of liberating the souls . This city has assumed different forms during different *yugās*. In *sata-yuga* it assumed the form of trident (*Triśūla*), during Tretā it took the shape of a wheel (*Chakra*), in *Dwāpara* it became Chariot (*Ratha*) like and in *Kali*, it has taken the shape of a conchshell (*Śaṅkha*).[11-15]

During *Pralaya*, it does not get submerged under water. It

विलसिता त्रिशूले स्थिता सदा
जयति काशिका शूलनाशिका[2] ।।१६।।
अखिलशैवलिङ्गैः[3] समन्विता
निखिलशक्तिपीठस्थली[4] श्रुता ।
रसशराख्यसंख्यैर्विनायकैर्[5]
लसति भास्कराऽऽदित्यपूजिता[6] ।।१७।।
अपि च सप्तपुर्यो[7] विमुक्तिदाः
सततमत्र चैकत्र संस्थिताः ।
सकलतीर्थसंघैः समन्विता
जयति काशिका सुप्रकाशिका ।।१८।।
सकलसम्प्रदायैः सुसङ्कुला
निखिलभारतीयैः सुसेविता ।
विविधदेवतावासरूपिणी
जयति नित्यरूपाऽविनाशिनी ।।१९।।
लसति वर्तुला क्रोशपञ्चसु
प्रगतिकारिणी धर्मधारिणी ।
शिवशरीरिणी लिङ्गरूपिणी
जयति नित्यरूपाऽविनाशिनी ।।२०।।
लसति काशिका लिङ्गरूपिणी
त्वमसि देवि! शक्तिस्वरूपिणी ।

छप्पन विनायकों , बारह आदित्यों ,सात पुरियों तथा भारत के समस्त तीर्थो से युक्त है। सभी सम्प्रदाय और भारत के सभी प्रान्त के लोग यहां रहते हैं और सभी देवों का वास यहां है। यह पच्चीस कोश में गोलाकाररूप में सुशोभित है। इसका

remains suspended on the pinnacle of *Triśūla* and is the annaihilator of afflictions. One comes across the countless *Śiva liṅgas*, fifty one *Śakti-pīṭhas*, fifty-six *Vināyakas*, twelve *Ādityas* and this place is the quintessence of the holy places of India. People from every corner of India come and stay here. It is the dwelling place of all the *Devas*. It sprawls around in a circular

सततमुत्तराशां पयस्विनि!
प्रवह चारुशीलेऽर्घ्यरूपिणी ।।२१।।
अमरलोकतः प्रच्युता मया
शिरसि रुद्धवेगा कृता यथा ।
इह तथैव शूले सुटङ्किता
भवतु मन्दवेगा यशस्विनि! ।।२२।।
भवतु नैव वेगेन विघ्निता
क्वचिदपि प्रिया काशिका मम।
भव सदाऽनुकूला पुरीमभि
प्रवह मन्दगत्या महीयसि! ।।२३।।
व्रजति मञ्जुमञ्जीरशिञ्जिनी
पतिनिकेतनं नूतना वधूः ।
त्वमपि विश्वनाथस्य केतने
कुरु पदार्पणं मन्दधारया ।।२४।।

आकार शिवलिङ्ग जैसा है। अतः हे पयिस्वनि ! तुम शिव लिङ्ग रूप काशी की अर्घा बन कर उत्तर दिशा में बहो ।।१५-२१।।

स्वर्गलोक से आते वक्त जैसे मैंने तुम्हारे वेग को मस्तक पर रोका था,वैसे ही मैं तुम्हें त्रिशूल पर रोक रहा हूँ; अतः हे यशस्विनि ! अब तुम धीमी गति से बहो, जिससे मेरी प्रिय काशी वेग से बाधित न होवे । जैसे नवेली दुल्हन नुपुरों की रुन झुन करती पति के घर धीरे- धीरे जाती है, वैसे ही तुम भी विश्वनाथ के घर में मन्द

radius of twenty-five *krośas* and resembles the shape of a *Śiva liṅga*. Therefore, O river *Gaṅgā*! flow as the *Arghā* of *Kāśī*, flow northward."[15-21]

*Śiva* continues,"as I had controlled your velocity on my forehead at the time of your descent on the earth, similarly I will hold you here on my *Triśūla*, therefore, O the glorious one ! now you flow slowly so that my beloved *Kāśī* does not get disturbed by your speed. As the newly-wed bride enters the husband's house with the anklets musically ringing, similarly you too enter the house of *Viśwanātha* softly. As the crescent moon adorns my

मुकुटरूपिणी राजते यथा
शशिकला सिता शेखरे मम ।
विलस काशिकामस्तके तथा
सततमर्धचन्द्रस्वरूपिणी ।।२५।।
अहमिहाऽभिधीये शुचिस्मिते!
सुमुखि! शूलटङ्केशसंज्ञया ।
त्वमपि शूलटङ्केश्वरी सती
प्रवह काशिकायां निरन्तरम् ।।२६।।

* * * * *

प्रेयसी धूर्जटेः साऽभिलाषावती
प्रेमपूरं समादाय नीरात्मकम् ।
शान्तझङ्कारशीलैः पदैः कोमलैर्
वीचिरूपैः प्रविष्टाऽथ वाराणसीम् ।।२७।।
उत्तराशामगाच्छूलपाणेः प्रिया
काशिराजस्य दुर्गं स्पृशन्ती मुदा ।

धारा से जाओ। जैसे मेरे मस्तक पर चन्द्रकला मुकुट सी विराजती है वैसे ही अर्ध चन्द्राकार तुम काशी के मस्तक पर सुशोभित होवो। हे पवित्र मुस्कान वाली सुमुखि! मै यहां शूलटङ्केश्वर नाम से जाना जाता हूँ, तुम भी शूलटङ्केश्वरी बन कर काशी में निरन्तर बहो ।। २२-२६।।

धूर्जटि की प्रेयसी गङ्गा प्रिय से मिलने की अभिलाषा से प्रेम-प्रवाह रूपी जल को लेकर शान्त झङ्कार वाले लहरों रूपी पैरों से वाराणसी में प्रवेश करने लगीं। काशिराज दुर्ग को छूती हुई शूलपाणि की प्रिया उत्तर दिशा में बहने लगी। उसने

brow, similarly you too adorn the forehead of *Kāśī* in your crescent shape. O you with pure smile and charming looks! here I am known as *Śūlaṭaṅkeśwara* and you too flow eternally as *Śūlaṭaṅkeśwarī* at *Kāśī* [22-26]

*Gaṅgā*, the beloved of *Dhūrjaṭī* has entered *Kāśī* to be united with Her lord with the stream of love, treading on Her feet of serene echoing waves She, the beloved of *Śūlapāṇi*, flows

अस्मरद् देवभक्तं परं नैष्ठिकं
तं दिवोदासनामानमाद्यं शुचिम् ।।२८।।
रामलीलां मनोहारिणीं विश्रुतां
काशिराजस्य दुर्गे समायोजिताम् ।
द्रष्टुमुत्कण्ठिता लोलवीच्यक्षिभिर्
नूनमायाति गङ्गा जगन्मङ्गला ।।२९।।
प्राच्यविद्याप्रतीचीविधा-संयुतं
मालवीयस्य कीर्तिध्वजं सुन्दरम् ।
अर्धचन्द्राकृतिं विश्वविद्यालयं
सम्प्रति स्थापितं प्रेक्षते पण्डिता ।।३०।।
ऊर्मिणामंशुकेनाऽऽवृतं कोमलं
स्नेहपूर्णं शरच्चन्द्रगौराननम् ।
उन्नमय्येक्षते चारुकान्तालयः
कान्तया लोलमीनायताक्ष्या मुहुः ।।३१।।

दिवोदास नामक देवभक्त, सात्त्विक, निष्ठावान् प्रथम राजा का स्मरण किया। आज भी वह काशिराज दुर्ग में आयोजित होने वाली विश्व प्रसिद्ध रामलीला को चञ्चल लहरों रूपी आंखों से देखने की इच्छुक रहती है। प्राच्य विद्या और पश्चिम के आधुनिक वैज्ञानिक कला का जहां अद्भुत समन्वय है,जो महामना मदनमोहन मालवीय का यशःस्तम्भ है तथा अर्धचन्द्राकार है, उस काशी हिन्दू विश्वविद्यालय को भी पण्डिता गङ्गा आज कल देखती हुई जाती है ।। २७-३०।।

लहरों रुपी घूंघट में छिपे कोमल, स्नेहपूर्ण तथा शरदकालीन चन्द्रमा के समान

northward touching the *Kāśirāja* castle. She carries the memory of the first king *Divodāsa*, a pious and religious being. She has always been eager to watch the famous *Rāmalīlā*, arranged in the *Kāśirāja* castle. As She flows past the banks, the erudite *Gaṅga* watches the Banāras Hindu University, a place, where one notes a wonderful fusion of modern western values and the knowledge of the east, i.e. the occidental and the oriental traditions lie firmly united here. Truly, it is the great achievement of *Mahāmanā Madan Mohan Mālvīya*.[27-30]

Hidden behind the veil of waves the newly wed *Gaṅgā* looks

भर्तृगेहं सुघट्टाङ्कितं पश्यति
श्रीसमृद्धं षडैश्वर्यपूर्णं पुरम् ।
ज्ञानवैराग्ययुक्तं सुशान्तिप्रदं
काशतेऽध्यात्मभासा परं मुक्तिदम् ।।३२।।
चिन्तने शास्त्रतत्त्वं मुखे कीर्तनं
मन्यते यत्र मृत्युः परं मङ्गलम् ।
सर्वतीर्थस्वरूपं पवित्रं पुरं
पश्यति ब्रह्मविद्यानिकेतं शुभम् ।।३३।।
क्रोशपञ्चात्मकं शम्भुभक्तिप्रदं
रक्षितं भैरवेण प्रबोधे रतम् ।
सेवितं सिद्धभक्तैर्बुधैर्ज्ञानिभिर्
वेद - वेदान्त- मर्मज्ञसंन्यासिभिः ।।३४।।

गोरे मुंख को उठा कर नव वधू गङ्गा मछलीरूपी आँखों से मानो अपने कान्त शिव के घर को देख रहीं है ; जो सुन्दर घाटों से युक्त, शोभा सम्पन्न तथा षड्ऐश्वर्य से पूर्ण है। जो ज्ञान, वैराग्य एवं शान्तिदायक है तथा आध्यात्म ज्योति से देदीप्यमान और नित्य मुक्ति देने वाला है। जहाँ सदा शास्त्र चिन्तन एवं हरिनाम संकीर्तन होता है, जहाँ मृत्यु को मङ्गल समझा जाता है, जो सब तीर्थों का प्रतीक तथा ब्रह्म विद्या का आलय है। जो पच्चीस कोस में स्थित, शम्भु की भक्ति देने वाला , काल भैरव के द्वारा रक्षित, सिद्ध भक्त, विद्वान् और ज्ञानीजनों तथा वेद-वेदान्त के मर्मज्ञ संन्यासियों का निवास स्थल है।।३१-३४।।

up with a face as charming as the autumnal moon. She looks at the dwelling place of Her consort *Śiva* which is dotted with beautiful *ghāts*. It generates the longing for renunciation. It is the source of knowledge, peace, spirituality and liberation. It is the abode of *Brahma Vidyā* where flow of religious discourse continues perennially. Here death is supposed to be blessing. It spreads over an area of twenty-five *krośas*, inspires devotion and remains to be the home of the spiritually enlightened people.[31-34]

यावदायाति कल्लोलिनी स्रग्विणी
किञ्चिदध्वानमग्रे शनैर् लीलया ।
तावदादाय तां स्वल्पनीरामसिं
निर्मला प्रावहद् दीर्घकालावधिम् ।।३५।।
किन्त्विदानीमसौ नष्टदेहामसिं
कुष्ठरोगेणशीर्णामिव प्रेक्षती ।
रक्ष वाराणसीनाथ ! विश्वेश्वर!
त्राहि-पाहीति रोदित्यसौ व्याकुला ।।३६।।

**श्रीगङ्गा प्राह**

अभिमुखी पुराऽसिः सुशोभिता विमलवारिभिः प्रावृषि प्रभो!
अहह! मामिदानीं मलाऽऽपगा मलिनतां वहन्ती समागता ।।३७।।

कल्लोल करती हुई माला से युक्त गङ्गा जब धीरे –धीरे आगे बढ़ी तो स्वल्प जल वाली असि नदी उनसे आकर मिली । वे वर्षा काल में उसके निर्मल जल को लेकर बहुत काल तक बहती रहीं। किन्तु वर्तमान समय में कुष्ठ रोग से ग्रसित तन्वी की भांति विलुप्त देहा असि को देख पुकार उठती है गङ्गा – "हे! वाराणसी नाथ! हे विश्वेश्वर ! रक्षा करो, बचाओ"। टूट जाता है धैर्य का बांध उसका और करती है करुण क्रन्दन इस प्रकार– ।।३५–३६।।

" करती थी कभी अगवानी मेरी / वर्षा के विमल जल से जो / वही आज मल संवाहक नाला बन कर / मल समूह को लाती हुई आ रही है मेरे पास / अमृत जल

Long ago when *Gaṅgā* with Her waves went forward singing happily, the lean river *Asi* joined Her. She had flowed for a long time carrying her pure water during the rainy season. But at present, *Gaṅgā* looks at *Asi* who seems to be emaciated like a leper woman. Her patience is lost and She cries out thus, " O you Lord of *Vārāṇasi*, O *Viśweśwara*! protect me!Save me![35-36]

She, who once welcomed me with the pure water of rains, today comes to me with putrid sewage water. I am impoverished despite my reserve of chaste water. Endless pollution enters me.

अमृततोयसंवाहिनी बत प्रचुरदीनतां हन्त! प्रापिता।
सकलदूषणं याति मज्जले हरतु मे व्यथां , हा हता हता।।३८।।
त्रिदशपूजितेयं पुरी तव त्रिपथगाऽमृताऽहं महानदी।
मलिनमानसैर्मानवैरुभे दयित! नाशिते पापनाशिके ।।३९।।
वदति यच्च नित्यत्वमावयोर्वचनमप्रमाणं तदस्ति किम् ?
बहुमला च वाराणसीपुरी विकृतदर्शनाऽहं प्रदूषिता ।।४०।।
अघविदारणाय प्रवाहिता शिव! पुरा जटाजूटतस्त्वया ।
अघविनष्टदेहा कृता नरैर्हरतु मे व्यथां हा हता हता।।४१।।
जगति नोचितं प्राप्यतेऽधुना मिलति वैपरीत्यं च सर्वतः ।
उपकरोति यः, सैव हन्यते किमु न लभ्यते वञ्चनादृते ।।४२।।
विकृतमन्नमेवाद्यते जनैर्विषमयं जलं चैव पीयते ।
यदमृतं तदेव प्रदूष्यते किमिदमद्भुतं नाशहेतुकम् ? ।।४३।।

की संवाहिनी मैं / हो रही हूँ प्रचुर दीनता को प्राप्त / घुल रहे हैं असंख्य प्रदूषण मुझमें / बार-बार हे प्रिय शिवशङ्कर ! / देवपूजित है तुम्हारी काशी पुरी / मै हूँ त्रिपथगा महानदी / पापों का नाश करने वाली / हम दोनों का ही किया है विनाश/ मलिन मन मानव ने आज / वाराणसी और मुझे कहते हैं नित्य जो / असत्य हो गये हैं क्या वे शास्त्रवचन आज?/ तुमने तो भेजा था कभी / पापों के नाश के लिए जटाजूट से अपने / नष्ट कर डाला है मानव ने / अपने ही पापों से मुझे आज /।। ३७-४१।।

नहीं दिखता जगत् में कुछ भी सही / सब कुछ उल्टा ही हो रहा है सर्वत्र / उपकारी मारा जा रहा है / वञ्चना है चारों ओर / अहो! कैसी है ये उन्मादी भीड़/ खाती विकृत अन्न / विषैला जल पीती / अमृत को विष बनाती/बुला रही है अपने

O Lord *Śiva Śaṅkar* ! your *Kāśīpurī* is venerated by *Devas*. I am the *Tripathagā Mahānadī*. Today the vicious mind of man has ravaged us i.e. *Vārāṇasī* and myself, who are known to be the eradicators of sins. Are the time honoured words of the scriptures, which call both of us eternal, proved wrong? Once you had sent me down from the mesh of your locks to uproot sins but human beings have defiled me with thier own sins.[37-41]

The world seems to be a topsy-turvy one. The benefactor is being tortured. It is deception everywhere. Oh! it is a mad crowd, which devours rotten food, drinks poisonous water and converts

हितविचारमत्याहितं स्वकं प्रसरति प्रियं स्थूलचिन्तनम् ।
विजयतेतमां बाह्यमण्डनं सरसताऽन्तरो हन्त! लुप्यते ।।४४।।
बलविहीनता बुद्धिहीनता श्रुतिविरोधिता रूढिवादिता ।
हृदयभीरुता रुग्णसभ्यता विरसता दरीदृश्यतेऽधुना ।।४५।।
प्रखरतापिता व्याधिपीडिता मनसिजेन हा! जर्जरीकृता ।
असमये तु कालेन मानवाः कवलिताः पिपासाक्षुधाऽऽकुलाः ।।४६।।
मुखरिता महोपद्रवा भुवि प्रतिदिनं विनाशोन्मुखी कथा ।
अवतु नाथ! मां हन्त! दूषितां मलिनताऽधुनाऽसह्यतां गता ।।४७।।
प्रतिनिर्वतितुं वाञ्छितं मया तव जटासु शम्भो ! हिमालये ।
शिव! यथा भवेयं सुरक्षिता प्रिय! तथा प्रयत्नो विधीयताम् ।।४८।।

ही सर्व नाश को / छोड़ दिया है हितकारी विचार / फैल रहा है सतही चिन्तन/ बाहरी तड़क-भड़क की धूम मची है/ आन्तरिक सरसता हो रही लुप्त / निर्बलता , बुद्धिहीनता, वेदविरोधिता, रूढिवादिता, हृदय भीरूता से / रुग्ण है सम्पूर्ण सभ्यता / विरसता ही विरसता है दिखती सर्वत्र / प्रखर ताप से और व्याधि से पीड़ित है नर नारी आज / कामदेव ने बना दिया है सबको जर्जर/समय के पूर्व कालकवलित हो रहे हैं वे / अन्तः प्रदूषण मुखरित है चहुं ओर / उपद्रवों में, हाहाकार ध्वनियों में / नहीं सहा जाता नाथ! यह सन्त्रास / लौटा लो - लौटा लो फिर से जटाओं में शम्भो / बचा लो मुझे प्रयत्नपूर्वक आज / ।। ४२-४८।।

nectar into venom. It invites its own doom. It has forsaken beneficial ideas. It is gripped by superficial ways of life: pomp and show abound here. The inner sense of harmony is disappearing fast. The entire civilization is a prey to debilitated, foolish ways. It opposes scriptures and supports heterodox attitude. There is staleness everywhere. Human beings are stricken by terrible diseases. Lust has rendered them into a dilapidated state and consquently they reach an untimely end. Pollution clamours all around in the form of disaster. It is an unbearable state of affairs. Call me back O Lord, to your locks! O *Śambhu*! do save me with your utmost efforts"[42-48]

**शिवः प्राह**

अममलं प्रिये! क्रन्दनेन ते जहि न धीरतां देवि! सुव्रते !
समयचक्रमेतद् विलक्षणं विपरिवर्तते भूतलेऽनिशम् ।।४९।।
अतिविसङ्गता दृश्यते हि या कलहसङ्कुला स्वार्थतत्परा ।
अशिवरूपिणी मूढतामयी मम तमोमयी सृष्टिरेव सा ।।५०।।
अहह! संहरामि त्रिलोचनो जगदहं महाकालभैरवः[१०] ।
त्वमपि पापमत्तुं करालिका विजयसेऽतिक्रुद्धा भयङ्करी ।।५१।।
कमललोचने! हे मनस्विनि! स्मरसि चिन्मयत्वं न किं निजम् ।
किमु सनातनत्वं च विस्मृतं त्रिपथगामिनि! प्राणदे ! शिवे! ।।५२।।
चितितरङ्गमाला ऋतम्भरे! मम जटासु ते सुप्रवाहिता ।
तव न नित्यता बाधिता क्वचित् कथमतोऽसि दीना प्रदूषिता ।। ५३।।

बोले शिव - हे प्रिये! करो न क्रन्दन इस प्रकार/ सुन्दर व्रत लिया है तुमने पतितों के उद्धार का / धीरता न छोड़ो / समय का चक्र निरन्तर घूम रहा है पृथ्वी तल पर अद्भुत / कलह कोलाहलभरी, स्वार्थतत्पर, अकल्याणी मूढ़ता से भरी/ है यह तमोमयी सृष्टि मेरी ही/ करता हूँ मैं संहार इसका काल भैरव के रूप में / तीसरा नेत्र खोल कर/ तुम भी उस समय कराल काली के समान / क्रोध से भरी लगती हो भयङ्करी / कमल के समान आंखों वाली हे मनस्विनि ! क्यों याद नही चिन्मयता अपनी / क्या भूल गई तुम सनातनता को / प्राणों का सञ्चार तुम्हीं तो करती हो हे कल्याणी!/ ' तुम हो ऋतम्भरा प्रज्ञा / मेरी जटाओं में तुम्हारी ही चैतन्य तरङ्गें बह रहीं निरन्तर/ नहीं हो सकती तुम्हारी नित्यता बाधित कभी / तुम क्यों समझ रही हो

*Śiva* utters, "O beloved! do not wail thus. You have undertaken the great task of redeeming the fallen. Loose not your patience. The exquisite wheel of time rotates uninterruptedly. This creation of mine is rife with strife and conflict, selfishness and baneful ignorance. At such a juncture I intend to destroy it in the form of *Kālabhairava* by opening my third eye. You too at that time appear like the terrible *Kālī* filled with rage. O lotus-eyed! O virtuous! don't you recall your own inner enlightenment? Have you forgotten your essense of eternity? You are the *Tripathagāminī*. You generate life. O you *Ṛtambharā*! in my locks the waves of your enlightenment move incessantly. None can end your eternity. Why do you think yourself

चितिमयी सुषुम्णानिवासिनी[११]
त्रिवलया तुरीया भुजङ्गिनी ।
किल समाधिगम्याऽविनाशिनी
जयति काशिका सुप्रकाशिनी ।।५४।।
दुरितमस्यति द्रागसिस्तथा
वरणयांऽहसां वारणं भवेत् ।
उभयमन्तरा या विराजते
जयति सैव वाराणसी वरा[१२] ।।५५।।
परमसच्चिदानन्दरूपिणी
भवति सा भ्रुवोर्मध्यवर्तिनी ।
द्विदलपद्मचक्रस्य भेदिनी
जयति सर्वदा ज्ञानदीपिनी ।।५६।।
तदविमुक्तमित्युच्यते बुधैः
पशुपतिः शिवो यत्र मुञ्चति ।

अपने को दीन प्रदूषित ? /।। ४९-५३।।

सुषुम्ना नाड़ी में रहने वाली / तीन वलयों में लिपटी, कुण्डलिनी योग द्वारा अनुभव में आने वाली / प्रकाशमयी है काशी मेरी /काटती पापों को जो है वह असि/ पापों से हटाती जो वह वरणा कहलाती / दोनों (असि-वरणा) के मध्य विराजती वाराणसी / भ्रू प्रदेश के बीच राजती / आज्ञा चक्र का भेदन करती/ परम सच्चिदानन्दरूपिणी / ज्ञानदीपिनी है यह काशी / असि वरणा के मध्य क्षेत्र /

to be impoverished and polluted?[49-53]

My luminious *Kāśī* is held by *Suṣumṇā* lying in three folds. It can be experienced as *Kuṇḍalinī* in the stage of meditation. The one which slashes sins like a sword is *Asi*. The one which expunges sins is called *Varaṇā*. *Kāśī*, which resides between the two, i.e. *Asi* and *Varaṇā* pierces as *Ājñā-chakra* in between the eyebrows and stands as the symbol of knowledge. It is in reality, *Sat*, *Chit* and *Ānanda*. This point between *Asi* and *Varaṇā* is known

परममुक्तिदं धाम सर्वतो-
ऽसिवरणावृतं सुप्रतिष्ठितम् ।।५७।।
विलसतीह विश्वेश्वरः सदा
शरणदः कृपालुः प्रियङ्करः ।
सकलकर्मविद्रावणे क्षमो
भवति सैव रुद्रश्चिदात्मकः ।।५८।।
उपदिशन्नटत्यत्र योऽनिशं
मरणधर्मिणो मन्त्रतारकम् ।
न हि पुनः - पुनर्येन संसृतिं
समुपयाति जीवस्तदात्मकः[१३] ।।५९।।
परमगोपनीयं सनातनं
न हि रहस्यमेतद्धि बुध्यते ।
श्रुतिनिरूपितं गह्वरे स्थितं
समधिगम्यते योगिभिः शुभम् ।।६०।।
सुमुखि! पञ्चभूतेषु दूषिते -
ष्वपि चितिः परा नैव नश्यति ।

कहलाता है अविमुक्त क्षेत्र / नहीं छोड़ते शिव-पार्वती इसे / रहते सदा विश्वेश्वर यहां/ सब कर्मो को काटने वाले रूद्र / वही हैं चित्स्वरूप शिव / मरने वाले जीव को देते / तारकमन्त्र विमुक्तिप्रदायक/ यह रहस्य अति गोपनीय है/ योगी देख सकें समाधि में / वेद निरूपित गूढ़ है सदा / हे सुन्दर मुख वाली गङ्गे / पञ्चभूत दूषित हों तो भी / है परा चिति सदा सुरक्षित /भोगेगा अपने कर्मों का / फल खल मानव

as *Avimukta*, because *Śiva* and *Pārvatī* never desert this place. *Viśweśwara* ever resides here and *Śiva*, the eternal consciousness who severs every *Karma* of the entire creation is no one else, but *Rudra*. He gives the *Tāraka Mantra* to the departing souls. It is a mystery which has to be guarded securely. Only the *yogīs* know it in their meditation. O beautiful-faced beloved ! the ultimate consciousness (*Parā-chiti*) is ever protected though the five elements may become sullied. Wicked human

फलमवश्यमेव स्वकर्मणः
समुपभोक्ष्यते मानवः खलः ।।६१।।
यावत् स्यान्न धगद्-धगद्-धगदिति ज्वाला ललाटोद्गता
रौद्री प्रज्वलिता तृतीयनयनाद् विद्राविणी राविणी।
तावत्त्वं परिवर्तनाय सुतरामाकाङ्क्षती भूतले
गङ्गेऽघानखिलानपेतुमचिरेणैव प्रतीक्षस्व माम् ।।६२।।

सूनृतां वाचमाकर्ण्य गङ्गा नदी
सङ्गमेशं प्रणम्याऽसिघट्टे स्थितम् ।
शृण्वती याति काचिन्नवीनां ननु
स्वच्छगङ्गाऽभियानात्मिकां योजनाम् ।।६३।।

श्रीतुलसी हुलसीसुतो हनुमतः प्रेमास्पदं सत्कविः
रामस्याऽमित-कीर्तिगान-पटुतामाप्तुं धुनीं प्रार्थयन्[१४] ।

आगे चलकर/ ।।५४-६१।।

जब तक मेरे तीसरे नेत्र से जगत् का विदारण करने वाली भयङ्कर ज्वाला धग्-धग् करके नहीं जल जाती, तब तक तुम परिवर्तन की आकांक्षा करती हुई हे गङ्गे ! सम्पूर्ण पापों को नष्ट करने के लिए कुछ दिन मेरी प्रतीक्षा करो और निर्विशेष भाव से बहो ।।६२।।

इस मधुर सत्य वाणी को सुनकर गङ्गा नदी असि सङ्गमेश्वर को प्रणाम करके 'स्वच्छ गङ्गा अभियान' नामक नवीन योजना को सुनती है। श्री हनूमान् के भक्त गोस्वामी तुलसीदास श्रीराम के यशोगान के लिये निपुणता प्राप्त करने हेतु गङ्गा से

beings shall reap the fruit of their misdeeds themselves.[54 -61]

Till that time, the terrible blaze from my third eye does not burst forth to lacerate the world, you O *Gaṅgā* ! awaiting change, flow non-chalantly for some more time and await for me to destroy every sin.[62]

On hearing the immortal words *Gaṅgā* salutes *Asi-Saṅgameśwara* and listens to the import of the new project 'CLEANSE GAṄGĀ'. She touches the bank of that very *ghāt* with Her sharp currents as if to hear sublime joy of poetry, where

यत्रोवास सुखेन तस्य कवितां सुश्रूषमाणेव सा
तं घट्टं स्पृशति द्रुतोर्मिनिचयैः काव्यप्रिया कोमला ।।६४।।

अद्यापीह श्रृणोत्यसौ ध्रुवपदं सङ्गीतगोष्ठ्यामहो !
स्व-स्वच्छीकरणाय तर्कबहुलं कोलाहलं च क्वचित् ।
दृष्ट्वैतान् तटवर्तिदूषणकरान् रात्रिन्दिवं सङ्गतान्
मिथ्या मा वदतेति वक्ति कुपिता क्षुब्धैस्तरङ्गैर्न किम् ? ।।६५।।
वत्सराजस्य[१५] संस्मारकं सुन्दरं
घट्टमालोकते चारुमन्दस्मिता ।
प्रेमगाथा प्रसिद्धा सुवर्णाङ्किता
यस्य काव्येषु नाट्येषु मोदावहा ।।६६।।

प्रार्थना करते हुए जहां निवास करते थे, उस घाट को, मानो सत्कवि की कविता को सुनने की इच्छुक काव्यानुरागिणी, कोमल हृदया गङ्गा अपनी तेज लहरों से छूती है।यहीं पर रसिक गङ्गा संगीत गोष्ठियों में ध्रुपद का गायन सुनती है और कभी अपने को स्वच्छ करने के लिए दिये गये तार्किक भाषणों को भी सुनती है। किन्तु अपने तट पर रात-दिन बहे हुए नालों को देख कर क्या वह अपनी क्षुब्ध तरङ्गों से यह कहती हुई नहीं लग रही है कि "मुझे स्वच्छ करने की झूठी दलीलें न दो"? ।।६३-६५।।

जिसकी प्रेम कथा काव्य और नाट्य में सुन्दर शब्दों में अङ्कित है, उस वत्सराज उदयन के स्मारक घाट को देख कर वह मुसकाती है। संस्कृति के प्रतीक नवीन

*Tulasīdāsa*, the devotee of *Śrī Hanumān* once resided and prayed to *Gaṅgā* to win Her grace to enable him to sing the praise of *Śrī Rāma* more poignantly. Here itself the connoisseur *Gaṅgā* listens to *Dhrupada* concerts and some times She listens to the so-called deliberations rendered powerfully so as to clean Her water. But don't Her disturbed waves seem to say on looking at the garbage flowing incessantly into Her, "this cleaning of *Gaṅgā* is all hoax"?[63-65]

She looks smilingly at the *ghāt* constructed to commemorate the memory of *Vatsarāja Udayan*, whose tales of love have been immortalized in poems and plays so compellingly. As a witness

साक्षिभूतेतिहासस्य सा सर्वदा
शिल्पिभिः सज्जितान् स्मारकानीक्षते।
सान्ध्यशोभाभिरामान् पुरा निर्मितान्
संस्कृतेः सुप्रतीकान् नवान् सुन्दरान् ।।६७।।

अलिकुलमधुगीतैर्बुध्यमाना निशान्ते
मुकुलितकलिकाभिर्नेत्रमुन्मीलयन्ती ।
विलसति सुकुमारी दिग्पटी गाङ्गतीरे
प्रमुदितवदनाऽसौ चारुसन्ध्यावधूटी ।।६८।।
नयनसरसिजं सा मीलयित्वा दिनाऽन्ते
प्रियविरहजदुःखं भावयन्तीव खिन्ना।
विकसितकमलाक्षी भाति रम्या प्रभाते
तरुणमरुणमर्कं द्रष्टुमुत्कण्ठितेव ।।६९।।
अरुण-तिलक-विन्दुं धारयन्ती ललाटे
सुर-नर-मुनिवन्द्यां स्वर्धुनीं द्रष्टुकामा।

सुन्दर घाटों को देखती, जो सन्ध्या काल में बड़े अभिराम लगते हैं। ६६-६७।।

काशी में गङ्गा तट की सुबह (सुबहे बनारस)बड़ी सुहानी लगती है। रात के अवसान में भ्रमर -समूहों के मधुर गुञ्जन से जगाई जाती हुई, मुकुलित कलियों रूपी आंखों को खोलती हुई, दिशा रूपी पट पहने हुए सुन्दर, सुकुमारी, प्रसन्न वदना सन्ध्या वधूटी सुशोभित होती है। खिले कमल रूपी नेत्र वाली वह तरुण सूर्य को देखने की उत्सुक है। सूर्य रूपी लाल बिन्दी को माथे पर लगाई हुई, प्रातः

to the course of history *Gaṅgā* watches the ancient *ghāts* and the more modern ones made by skilled artisans.[66-67]

The early rays of the dawn at the bank (Subahe Banāras) seems to be exquisite. Like a bashful bride the dusk (*Sandhyā*) wears the attire of the *Diśās*. At the end of the night she is awakened by the humming bees. With her eyes like fully opened lotus, she is eager to get a glimpse of the young sun, who becomes the red vermillion dot on her forehead.She, the *Sandhyāvadhū* of early

विहसित-सित-पुष्प-स्फीत-दन्तावलीभिः
प्रकटितमृदुहासा भासते नित्यमैन्द्री ।।७०।।
उषसि सुरतटीं सा सादरं पूजयन्ती
द्विजकृतजपचर्या-वन्दना-वेदपाठैः ।
खग-कलरव-नादैर्निस्वनं घण्टिकानां
सततमनुरणन्ती भासते नित्यमैन्द्री ।।७१।।

अद्भुतं वास्तुशिल्पेऽङ्कितं तान्त्रिकं
भावलोके निगूढं रहस्यं परम् ।
सप्तद्वारैरुपेतं गुरोर्मन्दिरं
प्रेक्षते जीर्णतां प्रापितं साम्प्रतम्[१६] ।।७२।।
यः श्मशाने चचाराऽद्भुतां साधनां
सिद्धिदां गोपनीयां तथा दुर्लभाम् ।

कालीन सन्ध्या वधू सुर-नर-मुनि द्वारा वन्दित स्वर्धुनी को देखने की उत्सुक है। खिले श्वेत फूलों रूपी दन्तावली से मृदु हास करने वाली पूर्वदिशा, श्री गङ्गा का ब्राह्मणों के जप-तप स्तुति-वेदपाठ द्वारा सादर पूजन करती हुई तथा पक्षियों के कलरव रूपी घण्टियों को बजाती हुई शोभायमान है। ६८-७१।।

भावलोक के अमूर्त सूक्ष्म रहस्य को जहां वास्तुशिल्प में उकेरा गया था, सात द्वारों को पार करके गुरु के धाम में पहुंचने का स्वरूप जिसमें प्रदर्शित था, ऐसे गुरुधाम मन्दिर को अब वह जीर्ण-शीर्ण नष्टप्राय देख रही है। उसके बाद वे

dawn, is curious to see *Swardhunī*, who is worshipped by the deities, human beings and sages. The eastern horizon wears a soft and beaming smile of white flowers. It adores *Gaṅgā* with its clang of temple bells and chant of *Vedic* hymns by *Brāhmins*. The whole scenario is enlivened by the music of the chirping of birds.[68-71]

The intangible mystery of the world of imagination has got engraved in the architecture of the *Gurudhām* temple. She (*Gaṅgā*) watches it which once had been a gateway to the abode of *Guru*, lying in a derelict condition. Then She reaches *Śivālā-Ghāt* where

स्नापितो ध्यानलीनः शवे संस्थितो
गङ्गया वीचिभिर्दीर्घकालावधिम् ।।७३।।
सैव घोरोप्यघोरोऽवधूतो महान्
साधकः 'चेतसिंहं'[१७] प्रमादे रतम् ।
'भ्रष्टराज्यो भवे' तिं क्रुधा शप्तवान्
कौलमार्गी किनारामन्नामा यतिः ।।७४।।
निर्जितः काशिराजस्दाऽङ्ग्लैर् बत
श्रीविहीनः पराभूय यातः क्वचित् ।
सैनिकास्त्यक्तदेहास्तदीया रणे
शेरते स्म प्रजा लुण्ठिताऽऽक्रामकैः।।७५।।
आक्रान्तं नृपदुर्गमाङ्गलगणैर् गौरैः करालैर्भटैः
पौराः क्रूरकृपाणघातविगतप्राणा यमं प्रापिताः।
काशीं क्रन्दनपूरितां शवमयीं विद्रूपिणीमीक्षती
गङ्गाश्रूणि विमुञ्चति स्म रुधिरैर्म्लानाऽतिशोकाकुला[१८]।।७६।।

शिवाला घाट पहुंची, जहां श्मशान में अत्यन्त गोपनीय शव साधना में लगे, गङ्गा द्वारा अपनी लहरों से दीर्घ काल तक नहलाये जाते हुए किनाराम नामक अवधूत अघोरी को देखती रही; जिन्होनें प्रमादी राजा चेतसिंह को भ्रष्टराज्य होने का शाप दिया। उनके शाप देते ही काशिराज चेतसिंह अंग्रेजों द्वारा पराजित हुए और राज्य विहीन होकर महल छोड़ कर भाग खड़े हुए। उसके सैनिक मारे गये और प्रजा लूट ली गई। वह दृश्य बड़ा भयङ्कर था। राजा के दुर्ग को अंग्रेजों के क्रूर सैनिकों ने घेर लिया, पुरवासियों को तलवार के घाट उतार दिया गया। पूरी काशी क्रन्दन और

She has witnessed for a long time the *Aghorī Avadhūta Kinārāma* who had been engaged in secret *Śava-Sādhanā*. He once had cursed *Chet Singh*, the erring king of Banaras to be dethroned. It is said that after being cursed by the *Avadhūta, Chet Singh* was defeated by the British and later escaped from his palace. His soldiers were killed and his subject was looted. It was a terrible sight . The British soldiers had surrounded the castle of the king and the inhabitants of the city were killed. The entire *Kāśī* echoed with the howl of jackals and became ugly due to the piled

स्कन्ददेवो हनूमत्प्रघट्टे स्थितो
भैरवो रूरुरप्यर्च्यते नित्यशः।
संस्थिता यत्र सर्वे ग्रहाः शान्तिदाः
तत्र प्राप्ताऽथ गङ्गा महापुण्यदा ।।७७।।
अस्थिक्रव्यनिकेतनी शिवरुतैः पूर्णा श्मशानेश्वरी
दुर्गन्धैकमयी चिताऽनलयुता कापालिकैः सेविता ।
प्रेतानां चिरनिद्रयाऽतिगहनादोषेव निःशब्दिता-
ऽत्रैवाऽऽद्या[१९] मणिकर्णिकाऽपि निकटे मोक्षप्रदाऽऽलोक्यते ।।७८।।
सत्यनिष्ठः प्रतापी शुचिः सात्त्विको
दानशीलो हरिश्चन्द्रनामा नृपः ।
स्वीचकाराऽत्र चाण्डालकर्माऽनघ[२०]:।
स्मर्यमाणोऽनया मीयतेऽहर्निशम् ।।७९।।

चीत्कार से भर उठी और शवों से पाट दी जाने से विद्रूप हो गई। यह सब देख कर गङ्गा खून से मलिन हो कर शोकाकुल हो आंसू बहाती रही । ७२-७६।।

शिवाला से गङ्गा हनुमान घाट गई जहां रूरू भैरव, नवग्रह तथा हनूमान् जी हैं। तत्पश्चात् हड्डियों और मांस का आलय, सियारिनों के शोर से भरी दुर्गन्धमयी, चिताओं से पटी, कापालिकों द्वारा सेवित प्रेतों के चिर निद्रा से अत्यन्त सुनसान निःशब्द रात्रि के समान, श्मशान को मोक्षदायिनी आद्यमणिकर्णिका के समीप देखती है। यहीं पर सत्यनिष्ठ, प्रतापी, पवित्र, धार्मिक, दानशील राजा हरिश्चन्द्र ने चाण्डाल कर्म स्वीकार किया था ।।७७-७९।।

up number of corpses. *Gaṅgā* got soiled with blood and shed tears at these experiences.[72-76]

From *Śivālā Gaṅgā* proceeds towards *Hanumān-ghāt* where the idols of *Rūrū Bhairava*, *Navagraha* and *Hanumān* are worshipped. After going past this *ghāt Gaṅgā* touches the bank of the *Smaśāna* which holds the debris of flesh and bones. It resounds with the echoes of the howl of wolves. A putrid smell permeates the place as pyres burn everywhere. It is a place acutely lonely like the silent night as the spirits sleep here undisturbed. Here itself the great king *Hariśchandra* renowned for his honesty, purity, valour, piety and generosity had accepted profession of a *chāṇḍāla*.[77-79]

श्रूयते देवनद्याः पवित्रे तटे-
ऽत्रैव चाण्डालवेषोऽशुचिः शङ्करः ।
भेदबुद्धेर्निरासाय वेदान्तिनं
स्वस्वरूपं समादर्शयत् शङ्करम्[२१]।।८०।।

आनन्दः चिदहं शिवोऽहमचिरं साक्षात्कृते चेतसि
श्रीविद्यां त्रिपुरामुपास्त वरदां वात्सल्यपूरां पराम् ।
अद्याप्येष - विशेष - साधनविधिर्यत्रोल्लसत्यर्चने
सैष श्रीपरिभूषितो विजयते तत्कीर्तिकेतुर्मठः ।।८१।।

भैरवी यातना दीयते नो क्वचिद्
देहकेदारनाशो भवत्यन्ततः ।

जनश्रुति है कि देवनदी के तटपर इसी घाट के पास चाण्डाल के वेष में भगवान शंकर ने अद्वैत वेदान्त के मर्मज्ञ शंकराचार्य भगवत्पाद को भेदबुद्धि के निराश के लिए अपना दर्शन दिया, तब उनके अन्तःकरण में मैं आनन्द स्वरूप हूं ,चित्स्वरूप हूं और शिव हूं- ऐसा आत्मसाक्षात्कार हुआ । इसके पश्चात् उन्होंने महात्रिपुर सुन्दरी वरदायिनी वात्सल्यपूर्णहृदया श्रीविद्या की उपासना की । उनके अनुयायी परम्परा प्राप्त इस उपासना पद्धति से आज भी जिस स्थान पर आराधना करते हैं, वह नूतन निर्मित भवन श्रीविद्यामठ के नाम से जाना जाता है, जो श्रीमत् शंकर भगवत्पाद का कीर्तिध्वज है।।८०-८१।।

जहां देहरूपी केदार का नाश हो जाता है और आत्यन्तिकी मुक्ति नाचती है, उस

People say that near this *ghāt* lord *Śiva* appeared in the guise of a *chāṇḍāla* before *Śaṅkarāchāryā*, the profound scholar of *Advaita Vedānta*, to enlighten him with the perception of the non duality of the *Ātman*. There after *Śaṅkarāchārya* got the insight into self knowledge. Then he worshipped *Mahātripurasundarī Śrī Vidyā*. To date his followers hold the same path of worship. Recently *Śrī Vidyā Matha* has been founded at the same place where once he prayed to the goddess.[80-81]

*Swardhunī* reaches *Kedārā-ghāt*. Here the corporeal existence of beings gets destroyed and the rhythm of inner liberation

मुक्तिरात्यन्तिकी नर्तनं कुर्वती
राजते यत्र तत्रागता[२२] स्वर्धुनी ।।८२।।
अत्र केदारलिङ्गं समुच्चैः स्थितं
किन्तु गङ्गातरङ्गा अधः संस्थिताः ।
केवलं मन्दिरं वीक्ष्यते स्निग्धया
प्रीतिरीतिः किमेतादृशी भूतले? ।।८३।।
पार्वतीरोषभीत्या न दृष्टोऽनया
प्राणनाथो नु केदारनाथोऽनया ।
गौरि! कुण्डे तव स्थापयामि स्वकं
प्रीतिदं तोयमित्याशसंश प्रिया ।।८४।।
सा चतुःषष्टि[२३]मप्येकतः संस्थिताः
प्रेङ्खती योगिनी योगसिद्धाः शुभाः ।
आगता शीतला शीतलामंदिरं
सज्जिताऽनन्तभङ्गैर् मनोह्लादकैः ।।८५।।

केदार घाट में स्वर्धुनी पहुंची। यहां केदारेश्वर का लिङ्ग बहुत ऊंचे पर स्थित है किन्तु गंगा बहुत नीचे है। अतः स्नेह शीला गङ्गा केवल मन्दिर को देखती है ; क्या पृथ्वीतल पर प्रीति की रीति यही है? अथवा अपने प्राणनाथ केदारनाथ को वे पार्वती के रोष के भय से नहीं देखती, अतः गौरीकुण्ड में अपने प्रीति दायक जल को छोड़ आगे बढ़ जाती है। चौंसठ योगिनियों को देखती हुई वे शीतला मन्दिर में अनेक मनोहारी तरङ्गों से सुसज्जित हो कर आती हैं।।८२-८५।।

vibrates. Here the *linga* of *Kedāreśwara* is situated at a great height and *Gaṅgā* flows quite at a lower level. So *Gaṅgā* with all Her love watches the *Kedāra* temple from a distance only. Is separation the fate of love on earth? She does not look at *Kedāra*, Her breath of life, due to the fear of *Pārvati*'s anger and therefore, She leaves Her stream of affection into *Gaurī kuṇda*. She moves embellished with the enchanting waves towards the *Śītalā* temple flowing past the aboad of sixty-four *Yoginis*, i.e. *Chausaṭṭī-ghāt*.[82-85]

अश्वमेधा दशेष्टा पुरा ब्रह्मणा
यत्र यज्ञस्थले तं पुनन्त्यागता ।
संस्मरन्ती प्रयागं पुरा संस्थितं
लुप्तगोदावरी-सङ्गमं[२४] साम्प्रतम् ।।८४।।
तप्तकार्तस्वरोद्दीपते मन्दिरे
विश्वनाथस्य संदर्शनायोत्सुका ।
पूजकानां घटेष्वागता विह्वला
सङ्गताऽथ प्रियेण प्रिया मञ्जुला ।।८७।।
अत्र दृष्ट्वाऽविमुक्तेश्वरस्य स्थलं
ज्ञानवापीं तथा मुक्तिदं मण्डपम् ।
आदिपीठञ्च विश्वेश्वरस्याऽधुना
यावनोपासनागारतः संवृतम् ।।८८।।
दुःखिता भित्तिमध्ये स्थितां स्वाऽनुजां
वीक्ष्य शृङ्गारगौरीं विलुप्तालयाम् ।

जहां पहले ब्रह्मा ने दस अवश्मेध यज्ञ किये और गोदावरी नामक कुण्ड की धारा का संगम था जो अब लुप्त हो गया, उस दशाश्वमेध घाट पर पहुंची । स्वर्णमन्दिर में विराजमान विश्वनाथ के दर्शन के लिए उत्सुक गङ्गा श्रावण में रुद्राभिषेक के लिए घड़ों में जल ले जाने वाले पूजकों द्वारा वहां ले जाई जाती है, इस प्रकार प्रिया-प्रीतम का मिलन होता है। यहां उन्होंने अविमुक्तेश्वर लिङ्ग, ज्ञानवापी, मुक्तिमण्डप को देखा तथा विश्वेश्वर का आदिपीठ जो अब मस्जिद के रूप में परिणत हो गया, उसे देखा ; अपनी बहन शृङ्गार गौरी को बेघर तथा दीवार

She reaches that *Daśāśwamedha-ghāt* where *Brahmā* performed ten *Aśwamedha yajñas.* At this place there had been once a confluence of *Godāvarī* lake which has disappeared now. In the month of *Śrāvaṇa* for *Rudrābhiṣeka* the water of *Gaṅgā* is carried by the devotees of *Viśwanātha* residing in the golden temple. The desire of *Gaṅgā* to get a glimpse of Her lord is thus satisfied and it is a grand union of love. She takes note of *Avimukteśwara, Jñyāna-vāpī, Muktimaṇḍapa* and also the *Ādi pītha* of *Viśweśwara,* which at present has been turned into a

क्रूरतां निन्दतीवाऽनुमेया न किं
प्रायशः क्षुब्धतोया धुनी साम्प्रतम् ।।८९।।
धर्मसंस्थापनायार्तिनाशाय सा
भैरवं दण्डपाणिञ्च ढुण्ढिं शनिम् ।
अन्नपूर्णाञ्च काशीपुराऽधीश्वरीं
प्रार्थयन्ती भवानीं ततोऽग्रेसरा ।।९०।।
बालिकाशिक्षणस्य व्यवस्थापिका[२५]
या हि 'माता वसन्तेति' सर्वाऽऽदृता ।
अध्युवासेदमेनी व्यसेण्टाऽभिधा
भारतीया विदेशे प्रसूताऽपि सा ।।९१।।
आश्रमे 'शान्तिकुञ्जे' वसन्ती मुदा
कामरूपाऽख्यभागे सुरम्येऽञ्चले ।
ब्रह्मजिज्ञासमाना महासाधिका
विश्वबन्धुत्वविस्तारिकाऽराजत ।।९२।।

पर स्थित देख कर वे अक्रामकों की अकीर्ति और क्रूरता की निन्दा क्रोध से लाल आंखों वाली होकर करने लगीं। धर्म की स्थापना और दुःख नाश के लिए भैरव, दण्डपाणि, ढुण्ढिराज गणेश, शनि तथा काशीपुरी की स्वामिनी अन्नपूर्णा तथा भवानी गौरी से प्रार्थना करती हुईं आगे बढ़ीं ।।८६-९०।।

नारी शिक्षा के लिए क्रान्ति करने वाली 'मां वसन्त' डॉ. एनी बेसेन्ट जो भारतीय न होने पर भी भारतीयों को स्वतन्त्र कराने में तत्पर थीं और कमच्छा में शान्ति कुञ्ज

mosque. She decries this act of defilement by intolerant people and Her eyes are red in rage when She finds Her sister *Śriṅgāra Gaurī* banished and displaced. For the proper restoration of the honour of *Dharma* and eradication of sufferings She seems to pray along Her flow to *Daṇḍapāṇi Bhairava, Ḍhuṇḍirāja Gaṇeśa* and *Śani*. She prays to *Annapurṇā*, the reigning deity of *Kāśī* and to *Bhavānī Gaurī* too.[86-90]

In the past the waves of knowledge emanating from *Gaṅgā* also had drenched Dr. Annie Besant. She worked for the cause of women's education with a revolutionary commitment and zeal.

भारतीयान् स्वतन्त्रान् विधातुं तदा
तत्परा या बभूव प्रभामण्डिता ।
प्रायसत् शिक्षितुं स्त्रीः प्रकाशप्रदा
गङ्गया ज्ञानवीचिभिराप्लाविता ।।९३।।
माता भारतभूर्हिमाद्रिमुकुटा श्यामा समुद्राम्बरा
'आजादो' मम नाम वासभवनं कारा करालालयः ।
इत्थं यः समुदाहरन् मुहुरपि क्रूरैः कशाताडितो
'वन्दे मातर' मुद्गिरन्नमरतां लेभे स सम्भाव्यते ।।९४।।
स्थापितोऽश्वोऽश्वमेधस्य यस्मिन् पुरा
तं सुघट्टं समासादिता सौख्यदा ।
साम्प्रतं नृत्यवाद्याद्युपेतस्त्वसौ
गीतगुञ्जायमानो दरीदृश्यते ।।९५।।

में रहती थीं, ब्रह्म जिज्ञासा से युक्त महान् साधिका थीं तथा विश्व-बन्धुत्व की संवाहिका थीं; को गङ्गा ने ज्ञान तरङ्गों से भिगोया ।।९१-९३।।

हिमगिरि के शुभ्रमुकुट को धारण करने वाली, सागर रूपी अम्बर वाली, स्नेहमयी भारत भूमि मेरी मां है, जेल मेरा घर है, आजाद मेरा नाम है- कहने वाले अंग्रेजों के कोड़ों के प्रहार को हस कर झेलने वाले निर्भीक चन्द्रशेखर को गङ्गा ने अनेकों आशीर्वादों से सराहा ।।९४।।

जहां पहले अश्वमेध का घोड़ा स्थापित था, उस घोड़ा घाट में सुखदात्री गंगा आईं। अब राजेन्द्र प्रसाद के नाम से प्रसिद्ध यह घाट समय-समय पर होने वाले

She was not an Indian, yet she was dedicated to the cause of India's freedom.She lived in *Śānti-kuñja* at *Kamachha.* She was curious to know the ultimate truth and carried the message of universal brotherhood.[91-93]

"This land of *Bhārata* which dons the crown of the *Himalaya* and wears the saree of oceans is my mother. The prison is my home and *Āzād* is my name:" the person who spoke so boldly and bore the agony of British torture, was *Chandraśekhara,* whom *Gaṅgā* had blessed profusely.[94]

*Gaṅgā,* the redeemer comes to *Ghoḍā-ghāt* the point where

दालभेशं[२६] नमन्तीक्षते शोभनां
वेधशालां सुयन्त्रैः सुसज्जीकृताम् ।
मानसिंहस्य नाम्ना प्रसिद्धिं गतं
पावयन्ती सुघट्टं प्रसन्ना धुनी ।।९६।।

वाराणस्या अधिष्ठात्रीं देवीं कमललोचनाम्।
दृष्ट्वा हृष्टा विशालाक्षीं सर्वलोकनमस्कृताम् ।।९७।।

यत्र लिङ्गं जरासन्धराज्ञा पुरा
स्थापितोऽभूदिदानीं विलुप्तं किल।
यत्र मीरोऽपि घट्टे समारब्धवान्
मङ्गले वासरे वृद्धहोलोत्सवः[२७] ।।९८।।

नृत्य गीत वाद्य आदि से गुञ्जायमान है। मान मन्दिर घाट में दालभेश्वर को प्रणाम करती हुई गङ्गा ने राजा मानसिंह के द्वारा स्थापित वेधशाला को यन्त्रों से सज्जित देखा। वाराणसी की अधिष्ठात्री कमल के समान नेत्र वाली सम्पूर्ण जगत् के द्वारा वन्दित विशालाक्षी देवी को देखकर गङ्गा प्रसन्न होती है ।जहाँ पर जरासन्ध राजा ने शिवलिङ्ग स्थापित किया था, जो अब लुप्त हो गया है; जहां से मीर रुस्तम ने बुढ़वा मंगल की शुरुआत की थी, उस मीरघाट को गङ्गा देख रहीं हैं।।९५–९८।।

the horse of *Aśwamedha* was placed. At present the same has become renowned as *Rājendra Prasāda-ghāt* and different musical concerts and dance programmes rejuvenate the place with their resonance. *Gaṅgā* runs past the *Mān Mandir-ghāt,* bows to *Dalbheśwara* and is aware of the observatory established by the king *Mān Singh.* She bows to *Viśālākṣī*, the goddess of *Vārāṇasī*. On Her way *Gaṅgā* comes across the place where king *Jarāsandha* had placed *Śiva liṅga* which stands lost at present. She looks at *Mīr-ghāt* where *Mīr Rustam* had started a fair named *Buḍhvā Maṅgal.*[95-98]

होलानन्तरमेव भौमदिवसे तीरे लहर्यां तथा
लक्षाणां पुरवासिनामनुपमं मेलापकं सुन्दरम् ।
वृद्धाङ्गारकमीरितं शिवशिवापाणिग्रहस्मारकं
दृष्ट्वा हृष्टमना सती सुरधुनी भूयस्तरङ्गायिता ।।९९।।
झङ्कारेण झणज्झणायिततरीं गानस्वनैः पूरितां
मन्दान्दोलनशालिनीं बहुविधैर्दीपैः समालङ्कृताम् ।
काशीनागरिकैस्तु भङ्गरसिकैर्हास-प्रहासप्रियैः
पूर्णामङ्कगतां विलोक्य बहुशोप्यानन्दिता स्वर्धुनी ।।१००।।
होलायां रतिभाविद्धहृदयान् शृङ्गारचेष्टायुतान्
ताम्बूलाशनरागरञ्जितरदान् काश्मीरकालङ्कृतान् ।
नाना-भावविलास-लास्यलसितान् भङ्गैस्तरङ्गायितान्
पौरान् साऽतिशयप्रसन्नहृदयान् मन्दस्मिता प्रेक्षते ।।१०१।।

होली के पश्चात् के मङ्गलवार को गङ्गा तट एवं उसकी लहरों पर लाखों नगरवासी मेले का आनन्द लेते हैं। बुढ़वामङ्गल नाम से प्रसिद्ध इस मेले को जातक कथाओं में वृद्ध अंगारक तथा कालिदास ने ऋतुमंगल कहा है। इस मेले को देखकर प्रसन्न गङ्गा जी भी तरंगित होती हैं। झूमती नावों पर गीत वाद्यों की झंकार तथा दीपमालिका की सजावट होती है। भांग के नशे में चूर होकर हास प्रहास करते हुए काशी के रसिक नागरिकों को अपनी गोद में नाव पर बैठे देखकर स्वर्धुनी भी आनन्दित होती हैं । होली में रतिभाव से युक्त शृंगार चेष्टाएं करने वाले, ताम्बूल सेवन से लाल होठों वाले, अबीर-गुलाल पुते, अनेक भाव-भङ्गिमाओं से युक्त एवं

The Tuesday that follows Holī, the citizens of *Kāśī* enjoy the fair in large numbers sitting either on the banks of *Gaṅgā* or on the boats floating on the waves. This *Buḍhavā Maṅgala* was named *Vṛdha-aṅgāraka* which reminds one of the marriage of *Śiva* and *Pārvatī* and *Kālidāsa* also had referred to it as *Ṛtu Maṅgala*. *Gaṅgā* seems to be delighted to watch this fair. The swaying boats decorated with rows of light hold enchanting musical soirees. *Gaṅgā* enjoys the pranks of the connoisseurs intoxicated with *Bhaṅga*. During Holī *Śrī Gaṅgā* smilingly watches the amorous passion- ridden gestures of the. colourful and euphoric crowd. She

दन्तानां गलितेऽपि सुन्दरतमां दन्तावलीं बिभ्रतः
केशानां पलितेऽपि शोभनतमैः श्यामैः कचैः सज्जितान् ।
भोग्या भावयतः समस्तयुवतीः व्यक्तानुभावांस्तथा
तान् वृद्धान् तरुणायितानपि धुनी दृष्ट्वा स्मितं बिभ्रति ।।१०२।।
सनातनं वृद्धमपीह गङ्गा तिर्यक्कटाक्षैरवलोकयन्ती।
अनेकवर्णैः समलङ्कृतेव व्यराजत प्राक्किल होलिकायाम् ।। १०३।।
किन्त्वद्य प्रकृतिं चराचरजगद्धात्रीं महामङ्गलां
स्वं चैवामृतजीवनां तनुमनः-प्राणेषु सञ्चारिणीम् ।
प्रत्यर्घ्यत्वमतिं विहाय नितरां भोक्तृत्वबुद्ध्या हतान्
सा चैतानसुरायितान् मनुजताहीनान् क्रुधा निन्दति ।।१०४।।
राजेश्वरी वैभवहृष्टचेता
वाराणसीविग्रहमीक्षमाणा ।

भांग के नशे में चूर काशीवासियों की मदमस्ती को श्रीगङ्गाजी मुस्कराती हुई देखती हैं।।९९-१०२।।

पहले होली के रंग में रंगी श्रीगङ्गा जी भी अपने सनातन बुढ़वा शिव जी को तिरछे नेत्रों से देखती हुई बहुत सुन्दर लगती थीं; किन्तु अब चराचर जगत् की जननी कल्याणकारी प्रकृति एवं अमृत जीवन देने वाली तन-मन और प्राणों में सञ्चार करने वाली अपने प्रति पूज्यभाव को त्याग कर भोगवाद से नष्ट चेतना वाले, असुरों के समान आचरण करने वाले मनुष्यों की क्रोधपूर्वक निन्दा करती हैं ।।१०३-१०४।।

इसके आगे गङ्गा राजेश्वरी के वैभव से आकृष्ट चित्तवाली, वाराणसी देवी की

smiles at the outburst of perversion in superannuated men who attempt at attracting beautiful young women despite their own physically demented state.[99-102]

Aeons ago *Gaṅgā* imbued in the colours of Holī seemed exquisite as She looked at Her eternal consort adoringly and bashfully. But now She is enraged to see the practice of debauchery in men who are caught by the whirlpool of materalism. They have become demoniac and have left the path of worship of both, i.e. the mother of the universe, the benevolent nature and the source of resuscitation, which is *Gaṅgā* Herself.[103-104]

Attracted by the wealth of *Rāja-rājeśwarī*, observing the image

गौरीं स्वसारं ललितां ललामाम्
आलोकते चारुगतिर्मनोज्ञा ।।१०५।।
काष्ठप्रकीर्णान् मदनप्रयोगान्
समीक्षते नूनमधीतशास्त्रा ।
तृतीयवर्गस्य जयादृते क्व
प्राप्यस्तुरीयोऽपुनरागमाख्यः ।।१०६।।
अतोऽनुभूतश्रुतिशास्त्रसारा
तीर्थेषु चूडामणिमागतैषा ।
श्रेष्ठं श्मशानं[२८] मणिकर्णिकाऽख्यम्
प्रसंशती वीचिवचोभिरित्थम् ।।१०७।।

**श्रीगङ्गा प्राह**

धन्ये हे ! मणिकर्णिके ! सुगतिदे ! तीर्थस्वरूपे ! शुभे !
भक्ताऽनुग्रहकारिणि ! त्रिभुवनख्याते! शिवप्रेयसि !

मूर्ति को देखती हुई, ललिता गौरी से मिलती हैं। यहीं (ललिताघाट में) काठ पर खुदे हुए काम क्रीड़ाओं से युक्त नेपाली खपड़ा मन्दिर का भी शास्त्र मर्मज्ञा श्रीगंगा समीक्षात्मक अवलोकन करती हैं; क्यों कि तृतीय पुरुषार्थ (काम) पर विजय प्राप्त किये बिना अपुनर्भव (मोक्ष) रूपी चतुर्थ पुरुषार्थ भला कैसे प्राप्त होगा ? अतएव वेद–शास्त्र के सारतत्त्व का अनुभव करने वाली गङ्गा वहां से मणिकर्णिका नाम के श्रेष्ठ महाश्मशान भूत तीर्थ में आती हैं और मानो अपनी लहरों रूपी वचनों से इस प्रकार कहती हैं – ।।१०५–१०७।।

श्री गङ्गा बोलीं – भक्तों पर कृपा करने वाली, तीनों लोकों में प्रसिद्ध, शिव को

of *Vārāṇasī Devi*, She meets *Lalitā Gaurī*. Here, at *Lalitā-ghāt* there stands the exquisite Nepalese temple named *Nepālī Khaprā* in which there lie engraved the erotic images and *Gaṅgā* seems to examine them critically, because without transending the third *Puruṣārtha*, i.e. *Kāma*, how can one expect to attain *Mokṣa*? So *Gaṅgā*, who has assimillated the crux of the *Vedas* reaches *Maṇikarṇikā* the *Mahāśmaśāna*, the crematorium and speaks out the words of veneration through the voice of Her waves:[105-107]

"You shower grace on your devotees and remain celebrated in

आद्यन्तहीनपरमात्मनि निर्विकल्पे
सम्भूतयो मुकुलिता विलसन्ति यावत् ।
अण्डाकृतिं समुपलभ्य हिरण्यगर्भः
स्वर्णाऽऽभयाऽप्रतिमया विचकाऽस्ति लोके ।।१२।।

सोऽयं विधातृकलशत्वमुपैति तावद्
यत्र स्थिता परमविन्दुस्वरूपिणी सा ।
उल्लासदीप्तितरला ललिताऽसुधारा
गङ्गेति पावनमनोहरनामधेया[९] ।।१३।।

विश्वास एव शिव इत्यभिधीयमानः
श्रद्धामयः परममङ्गलमूर्तिरीशः[१०] ।
प्रज्ञां बिभर्ति विमलां धवलां पवित्रां
गङ्गाख्यया सुविदितामृतधाररूपाम् ।।१४।।

अवस्था अप्रकेत सलिल है और उसका सोपाधिक होना प्रकेत–सलिल के रूप में बदलना है। आदि अन्त से रहित निर्विकल्प निराकार परमात्मा में जब सम्भूतियां ज्ञान इच्छा क्रिया के रूप में मुकुलित होती हैं तो वही चैतन्य सोपाधिक होकर अर्थात् अण्डाकृति को प्राप्त कर हिरण्यगर्भ कहलाता है और चैतन्य की स्वर्णिम आभा से संसार में प्रकाशित होता है। वही हिरण्यगर्भ ब्रह्म कमण्डलु है जहां परमविन्दुस्वरूपिणी चिति–गङ्गा उल्लास रूपी दीप्ति से तरल प्राणधारा के रूप में स्थित है।।११–१३।।

विश्वास ही शिव हैं; वे श्रद्धामय, मंगल स्वरूप और ईश्वर हैं, जो विमल–धवल पवित्र प्रज्ञा रूपी गङ्गा को अपने मस्तक में धारण करते हैं अर्थात् विश्वास में ही

*Apraketa-Salila* and its finite state is *Praketa*. The formless Primal cause who is beyond birth and death becomes finite touched by the tremors of desire to know and the waves of volition to act and is known as *Hiraṇya-garbha*. The same glows with eternal brilliance of consciousness and is the cosmos itself. *Gaṅgā* is that source of life which is contained in this *Brahma-kamaṇḍalu*.[11-13]

Faith is *Śiva* Himself. He is benevolent and holds *Gaṅgā* the incarnation of pure knowledge on his forehead. The locks of *Śiva*

एता नु वा शिवजटाः प्रथिता द्युलेखा
वन्द्या विभान्ति रुचिरा विपुला गभीराः ।
सा तासु विद्युदिव नूनमनुप्रविष्टा
गङ्गा प्रकाशसलिला ललितोर्मिदेहा ।।१५।।
व्योम्नि प्रकाशसलिलेन परिस्फुरन्ती
या दुग्धधार-धवला त्वरितप्रवाहा ।
सा व्योमकेश-कच-जूटवितानमध्ये
सङ्कीर्तिताऽवतरिता किल गाङ्गधारा ।।१६।।
यद् वा विशालवनरूपजटासमूहे
शश्वत्प्रवाहमयजीवनधाररूपा ।
संसार-वृक्ष-परिषेचनदत्तचित्ता
गङ्गा विभाति वरदा भवभीतिहन्त्री ।।१७।।
धातुः कमण्डलु-विनिर्गत-शुभ्रनीरा
सैषा यदा शिवशिरोरुहजालबद्धा ।

प्रज्ञा का उदय होता है। अथवा शिव की जटायें आकाश में फैली द्युलेखायें हैं, उनमें विद्युत् की तरह तरंगित चैतन्य किरणें ही गङ्गा है। आकाश में प्रकाश रूपी जल से स्फुरित होती हुई जो दुग्ध धार के समान धवल विद्युत् का त्वरित् प्रवाह है, वही व्योमकेश के जटाजूट में अवतरित गङ्गा की धारा है--ऐसा कहा जाता है। अथवा शिव की जटायें विशाल वन हैं, जिनमें शाश्वत् प्रवाहमय जीवन की धारा बहती है, जो संसार रूपी वृक्ष को सींचने में लगी वरदायिनी, जन्ममृत्यु के भय का नाश करने वाली गङ्गा के रूप में बहती है।।१४-१७।।

ब्रह्मा के कमण्डलु से निकली शुभ्रनीरा गङ्गा जब शिव की जटाओं में फंस गईं

are the rays of heaven (*Dyuloka*) and the waves of consciousness (*Chaitanya*) are the reflection of *Gaṅgā*. It is said that the dynamic currents shooting forth from the scintillating water of skies become *Gaṅgā* enmeshed in the locks of *Vyomakeśa*. The locks of *Śiva* are eternal forests through which the waves of eternal life flow, which water the tree of life, dissolve the cycle of mortality and assume the form of *Gaṅgā*.[14-17]

*Gaṅgā* with Her pure water sprouted out of the chalice of *Brahmā*

मायाविवर्तपतितेव मता तदानीं
सोपाधिकेति विबुधैश्चितिरप्रमेया ।।१८।।
सन्देह-जालविकलाः सुविशालतृष्णा-
ऽहंकारदृप्तहृदयाः सगरस्य पुत्राः ।
आविद्यकेन दुरितेन हताः समस्ताः
चैतन्यदीप्तिसलिलेन समुद्ध्रियन्ते ।।१९।।
अज्ञानविग्रहवतां सगरात्मजानां
गाढं तमः तिरयितुं यतते तपस्वी ।
सौरं भगं सततमीरयति प्रकृष्टं
तं वै भगीरथपदेन विदन्ति विज्ञाः ।।२०।।
यद्वा प्रकाशगतिवाहकशक्तितत्त्वं
नित्यं भिदन्नतति यत्र घनाऽन्धकारम् ।

तो विद्वानों ने जाना कि अप्रमेय चिति तत्त्व माया के विवर्त में फंस कर सोपाधिक हो गया। सन्देह के जाल में फंसे अत्यधिक तृष्णा वाले, अहंकार से भरे सगर पुत्र (जीव) अविद्या के पाप से मरते हैं और चैतन्य सलिल गङ्गा से उनका उद्धार होता है; अर्थात् अविद्या का नाश तत्त्वबोध से होता है। अज्ञान रूपी शरीर वाले सगर पुत्रों के गहन अज्ञानान्धकार को दूर करने के लिये जो सौर (परमात्मा-चैतन्य) के भग अर्थात् तेज को प्रेरित करता है, वह भगीरथ तत्त्व है।।१८-२०।।

अथवा प्रकाश की गति का वाहक वह तत्त्व जो नित्य घने अन्धकार को चीरता है; उसका अनुकरण ज्योतिर्मयी चिति करती है। वही गङ्गा का भगीरथरथका

and got stuck in the tresses of *Śiva*'s hair. The sages have called that state as a confluence of *Chiti-tattva* (pure consciousness) and *Māyā*. The sons of *Sagar* the symbol of ignorance get doomed for their disbelief, desire, egotism and *Avidyā* and again they are saved by the redeeming touch of *Gaṅgā*. Enlightenment (*Tattva-bodha*), in fact, destroys the mist of ignorance (*Avidyā*). The *Bhagīratha* element is that which sends the rays of wisdom to efface the dense veil of ignorance worn by the sons of *Sagar*. [18-20]

It seems that the enlightened consciousness follows the ele-

ज्योतिर्मयी तमनुधावति तत्त्वविद्भिः
ख्याता भगीरथरथं त्वनुगच्छतीति ।।२१।।
यद्वा हिमालयमनन्तमखण्डदेवं
यद् द्रावयत्प्रतिदिनं सुतरां चकास्ति ।
तेजो दिवाकरमयूखगतं प्रदीप्तं
विज्ञैर्भगीरथपदेन विभाव्यते तत् ।।२२।।
आनन्दमूलमखिलं भगशब्दवाच्यं
सम्प्रेरयत्यविरतं स भगीरथोऽसौ ।
श्रेयस्करं सृजति नूतनमार्गमिच्छन्
भूयादिहाऽमृतरसस्य नवाऽवतारः ।।२३।।
यद् वा पवित्रहिमशैलपयांस्यनेन
मार्गेण भारतभुवि प्रवहन्तु शश्वत् ।
इत्थं स्वपूर्वजसुयत्नमपूरयद् यः
तं वै भगीरथपदेन विदन्ति विज्ञाः ।।२४।।

अनुसरण करना है। अथवा हिमालय रूपी अनन्त और अखण्ड देव को जो पिघलाते हुए निरन्तर चमकता है, वह सूर्य की किरणों से निकला तेज भगीरथ पद वाच्य है। अथवा आनन्द का मूल भग कहलाता है , उसे जो प्रेरित करे वह भगीरथ है। अमृतरस के अवतार हेतु वह श्रेयस्कर मार्ग का सृजन करता है। अथवा पवित्र हिमालय के इस मार्ग से जलधारायें निकल कर भारतभूमि को सींच कर हरा-भरा बनायें-यह संकल्प ले कर जिसने अपने पूर्वजों के प्रयत्न को पूर्णता दी, वह

ment which absorbs the speed of light and rips open the thick darkness. It imitates the rhythm of *Gaṅgā* following the chariot of *Bhagīratha*.The *Bhagīratha* element is the energy of the Sun which melts the magnificent *Himalaya* and shines eternally.The core of *Ānand* is *Bhaga* and the catalyst which motivates it is *Bhagīratha*.It is that same element which to make the rush of the immortal stream descend down, creates a worthy pathway. That dynamism, which once had pledged to fulfil the efforts of its ancestors to irrigate the entire land of *Bhārata* with the water of

विष्णोः पदाद् विधिकमण्डलुवर्तिनी सा
शम्भोर्जटा-विपिन-गह्वरमाविशन्ती ।
या भूर्भुवः स्वरिति विष्टपमाश्रयन्ती
साऽऽम्नायते त्रिपथगेति बुधैर्महार्हा ।।२५।।
व्याप्ता च जाग्रति समस्तचराचरेषु
स्वप्नेऽनुसीव्यति तथैव सुषुप्तिकाले ।
ज्योतिर्मयी विजयते सुतरां तुरीया
साऽऽम्नायते त्रिपथगेति बुधैर्महार्हा ।।२६।।
वामे त्विडा तनुभृतामथ पिङ्गला वै
मध्येऽनयोर्लसति मेरुगता सुषुम्णा ।
यस्यां चितिर्वसति कुण्डलिनी तुरीया
साऽऽम्नायते त्रिपथगेति बुधैर्महार्हा[११] ।।२७।।

राजा भगीरथ के नाम से संसार में प्रसिद्ध है।।२१-२४।।

श्रीगङ्गा विष्णु के चरणों से निकल कर ब्रह्मा के कमण्डलु में आती है, तत्पश्चात् शिव के जटा रूपी वन एवं गुफाओं में प्रवेश करती है। भूलोक, अन्तरिक्ष तथा स्वर्ग लोकों में विचरण करने के कारण विद्वानों द्वारा त्रिपथगा कहलाती है। जो जाग्रत अवस्था में सभी चराचर प्राणियों में व्याप्त है, स्वप्न में तथा सुषुप्ति अवस्था में भी विद्यमान है, वह ज्योतिर्मयी तुरीय तत्त्व रूपा गङ्गा तीनों अवस्थाओं में विद्यमान होने के कारण त्रिपथगा कहलाती है। जो शरीरधारियों के बांयी ओर इड़ा, दाहिने पिङ्गला और मध्य में सुषुम्णा के अन्दर कुण्डलिनी के रूप से

the *Himalayas* stands celebrated as *Bhagīratha* the king.[21-24]

*Śrī Gaṅgā* comes out of the feet of *Viṣṇu* and enters the chalice of *Brahmā*. There after She enters the dense forests and caves of the mesh of *Śiva*'s hair. The wise sages have named Her *Tripathagā* as She courses through *Bhūloka*, *Antarikṣaloka* and *Swargaloka*. *Gaṅgā*, the *Turīya tattva*, is known as *Tripathagā* as She permeates the existence of every creature during their *Jāgrata* states. She dwells in them during *Swapna* and *Suṣupti*. The sages have called Her *Tripathagā* who dwells in the *Suṣumṇā* as

ॐकारनाददनदिते प्रणवाक्षरेऽर्ध-
मात्रास्थिता जयति मन्त्रमयी त्रयी या।
सा ध्यानयोगविषया विमला परा वाग्
आम्नायते त्रिपथगेति बुधैर्महार्हा ।।२८।।
सौन्दर्यराशिरतुला शिवसत्यरूपा
गङ्गा कलिन्दतनयाऽथ सरस्वती च ।
सम्मिश्रिता त्रितयभावमनुप्रपन्ना
साऽऽम्नायते त्रिपथगेति बुधैर्महार्हा ।।२९।।
अध्यात्मयोगविषया निहिता गुहायां
सच्चिद्घना सकलभूतमनुप्रविष्टा ।
दिष्ट्यैव गोमुखगुहोद्गतनिर्झरी सा
प्रत्यक्षगोचरतया कृतिनः पुनाति ।।३०।।
साऽनन्तविस्तृतियुता महनीयरूपा
साकारतां व्रजति सूक्ष्मतनुर्वरेण्या ।

विराजमान है, उसे विद्वानों ने त्रिपथगा कहा है। ॐ कारनाद ब्रह्म में, प्रणवाक्षर में, जो अर्धमात्र चन्द्रविन्दु के रूप से विद्यमान है; वह ध्यान योग की विषय परा वाणी त्रिपथगा कही जाती है। जो सत्य शिव और सुन्दर स्वरूप वाली है; गङ्गा,यमुना, सरस्वती के रूप से सम्मिलित हो कर त्रितयभाव में रहती है उसे विद्वान् त्रिपथगा कहते हैं।जो अध्यात्म योग की विषय है और बुद्धि रूपी गुफा में स्थित है, सच्चिदानन्द स्वरूप से प्राणियों में अनुस्यूत है, वही गोमुख से निकली निर्झरिणी के रूप में संसार के भय को दूर करने के लिये सौभाग्य से प्रकट हुई है। जो अनन्त

*Kuṇḍalinī* set between *Iḍā* and *Piṅgalā*. *Gaṅgā* is *Ardha-mātrā chandravindu* in *Oṁkāra*. She is the Prime Word and the subject of meditation (*Dhyāna yoga*). The sages have known Her as *Tripathagā* who is the incarnation of Truth, Beauty and Good interwoven like *Gaṅgā-Yamunā-Saraswati*. She resides in the essence of intellect and pervades every creature in the universe in the form of pure consciousness. It is that *Gaṅgā* who fortunately reveals Herself as a river from *Go mukha* to allay the meterial fears in the world. She is the infinite and subtle power who

अव्यक्ततां परिहरत्यनुकम्पमाना
संदृश्यते जगति गोमुखनिर्गता वा ।।३१।।
संशोभते सुवदने स्वरभेदपूर्णा
छन्दस्वती मुखरिताऽक्षरनादरूपा ।
गङ्गैव गोमुखविनिर्गतवैखरीवाक्
शब्दायते विविधवर्णविभूषिताङ्गा[१२] ।।३२।।
उन्मेषयन्नखिलजीवगतिं समन्ताद्
यः प्रत्यहं ह्युषसि नित्यमुपैति तावद् ।
आद्योदयो दिवि दिवाकरदीधितीनां
विज्ञायते जगति गोमुखसंज्ञया वा ।।३३।।

चिदानन्दा संविद् भवभयविनाशेऽतिचतुरा
निराकारा नित्या श्रुतिभिरनभिज्ञातविषया ।

विस्तार वाली महान् स्वरूप वाली, सूक्ष्म और श्रेष्ठ तत्त्वरूपा है; वह अपने अव्यक्तभाव को त्याग कर, दया करती हुई गोमुख से जलधारा के रूप में निकली है, जगत् में दृश्यमान है। जो अक्षरनादरूपा वेदवाणी उदात्त,अनुदात्त, स्वरित के भेदों से युक्त हो कर वैदिकों के मुख में विराजमान हैं, वही गङ्गा है। वही मुख रूपी इन्द्रिय से वैखरी के रूप में विभिन्न वर्णों से विभूषित होकर उच्चरित होती हुई शब्द करती है। जो सम्पूर्ण जीव-जगत् को उषःकाल में जगाती हुई क्रियाओं में लगाती है, वह गो=सूर्य की मुख=किरणों का समूह संसार में गोमुख नाम से जानी जाती है।।२५-३३।।

जो चिद् और आनन्दरूपी ज्ञान( संविद् )भवभय के नाश में अत्यन्त निपुण है,

renounces Her intangibility and becomes visible in the world due to Her mercy from *Go mukha*. *Gaṅgā* the Prime Word resides in the voice of *Vedic* priests as *Udātta*, *Anudātta* and *Swarita* and the same comes out as *Vaikharī*, and gets embellished with numerous letters. It is believed that *Go mukha* in one of its emanation is the mesh of the rays of the Sun which awakens the entire cosmos at the break of dawn.[25-33]

The *Vedas* even do not know the transcendental mystery

नराकारा भूत्वाऽवतरति कदाचिद् भुवि परा
तथा नीराकारा सरसरसधारा विजयते[१३] ।।३४।।

आनन्दं विदधाति या ऋतमयी या चिन्मयी शाश्वती
दिव्यालोकतरङ्गिणी तिरयति ध्वान्तं नितान्तं नृणाम् ।
यद्वारि प्रभवन्ति दातुमनिशं भुक्तिञ्च मुक्तिं परां
सा गङ्गा वितितीतरीतु सततं श्रेयांसि भूयांसि नः ।।३५।।

नित्य है और वेदों द्वारा भी जिसका विषय (रहस्य) ज्ञात नहीं है, वही निराकार परा संवित् कभी नराकार रूप में पृथ्वी पर अवतार लेती है और वही नीराकार हो कर सरस रसधारा (गङ्गा) के रूप में सुशोभित होती है। जो ऋत(सत्य)और चित्स्वरूपा है, जो शाश्वततत्त्व आनन्द प्रदान करती है, जो दिव्य चिन्मय आलोक की नदी मनुष्यों के अज्ञानरूपी अंधकार को दूर करती है, जिसका ज्ञानजल मनुष्य को परा मुक्ति और ऐहिक भुक्ति-दोनों प्रदान करने में समर्थ है,वह सुन्दर रस से युक्त गङ्गा हमारे अनेकों कल्याणों का विस्तार करे।।३४-३५।।

of *Gaṅgā*, the formless and the eternal, the symbol of *Chit* and *Ānanda* and the remover of the fear of rebirth. She appears as the different incarnations in the world and again it is the same spirit which flows in the form of water. She, the symbol of truth and infinite knowledge bestows *Ānanda*. She is the river of divine enlightenment, who despels the darkness of ignorance. Her water of wisdom is able to grant mankind liberation and total prosperity. Let that *Gaṅgā* be saturated with edifying water and bestow endless welfare on us.[34-35]



अहो! बत महत्पापं क्रियतेऽहर्निशं भुवि ।
प्राणप्रदायिनी गङ्गा दूष्यतेऽद्य नराधमैः।।

दशमः सर्गः

## प्रदूषण-वर्णनम्

भारते सर्वसौभाग्यसंवर्धकं
सुप्रसिद्धं त्रिलोक्यां गुणैरद्भुतैः ।
जीवनाऽऽधाररूपं मनस्तृप्तिदं
राजते गाङ्गवारि प्रकृष्टं परम् ।।१।।
गोमुखान्निर्गतं निर्मलं पावनं
पापहं तापहं शोकसंहारकम् ।
पुष्टिदं तुष्टिदं भुक्तिदं मुक्तिदं
राजते गाङ्गवारि प्रकृष्टं परम् ।।२।।
पर्वतात् प्रसुतं स्वच्छमत्यद्भुतं
शीतलं स्फूर्तिदं यत्सुधासोदरम् ।

भारत में सब प्रकार के सौभाग्य को बढ़ाने वाला, अपने अद्भुत गुणों से तीनों लोकों में प्रसिद्ध, जीवन का आधार भूत,मन को तृप्ति प्रदान करने वाला गङ्गा का उत्कृष्ट जल सुशोभित है। गोमुख से निकला,पाप-ताप-शोक को नष्ट करने वाला, पुष्टि- तुष्टि और मुक्ति देने वाला है। पर्वत से निकलने वाला स्वच्छ,अनुपम,

**Pollution**

The exquisite water of *Gaṅgā* is the source of every kind of prosperity in India. It embodies outstanding qualities and is celebrated in the three *lokas*. It is the origin of life and bestower of fullness of mind.This water originates from *Go-mukha* cave and dispels sin, suffering and sorrow. It nurtures life and provides liberation. Human beings have polluted the water of this

तज्जलं स्वार्थचिन्ताऽऽकुलैर्मानवैर्
दूषितं हा ! कृतं कीदृशो विस्मयः? ।।३।।
यत्सदा पीयते प्राणिभिर्निर्मलं
यद् विना जीवनं धार्यते वा कथम् ?
दूषितं तज्जलं शक्यते साम्प्रतं
नैव पातुं मुदा नैव हातुं सदा ।।४।।
सत्सुधाधारवच्शुभ्रमासीत् पुरा
प्राणसञ्चारकञ्चामयध्वंसकम् ।
पङ्किलं हन्त! जातं तदेवाऽधुना
पीयतां वा कथं हीयतां वा कथम्[१] ? ।।५।।
दिव्यलोको यदाचम्य मोदान्वितैः
प्राप्यते गाङ्गभक्तैः पवित्रैश्चिरम् ।

शीतल, स्फूर्तिदायक, अमृत का सहोदर इस जल को स्वार्थ में ही लगे हुए (समष्टि हित को भुला बैठे) मानवों ने दूषित कर दिया, यह कैसा विस्मय है? जिस निर्मल जल को सभी प्राणी सर्वदा पीते हैं, जिसके बिना जीवन धारण ही नहीं होता, वही जल आज दूषित हो गया है, उसे न तो प्रसन्नतापूर्वक पीया जा सकता है और जीवन के लिए आवश्यक होने के कारण छोड़ा भी नहीं जा सकता; जो पहले प्राण का सञ्चारक, रोग का संहारक, अमृत की धारा के समान सफेद था, वही अब कीचड़ से सना दुर्गन्धमय हो गया है, उसे कैसे पीया जाय कैसे छोड़ा जाय? ।।१-५।।

जिस जल के आचमन करने से गङ्गा के पवित्र भक्त स्वर्ग लोक को प्राप्त करते

peerless river which soothes and generates the zest for life. Selfish people are engaged in destroying this nectar-like life-giving river, isn't it astonishing? The water, which is drunk by every creature, without which life is not possible, lies polluted today. Neither can it be taken happily nor discarded as it is essentail for life. The river which was once the life-giver and destroyer of diseases and stood with gleaming purity, at present lies in a rancid form with putrid stench.[1-5]

Today it seems to be a terrible dilemma to swallow its water. By merely touching its water the great devotees are supposed to

फेनिलैः तद्धि निष्ठीवनैर्मिश्रितं
पीयतां वा कथं हीयतां वा कथम् ।।६।।
या च नीता भुवि स्वर्गलोकादहो!
पूर्वजोद्धारकामेन राजर्षिणा ।
नीयते सैव हा! स्वात्मनाशोद्यतैः
कुत्र मत्तैरिदानीं न विज्ञायते ।।७।।
स्तूयते या स्तवैः सूक्तिभिर्मङ्गलै-
रर्च्यते गन्धमाल्यैः प्रदीपैः शुभैः ।
तां तटेष्वागताः स्नानपानार्थिनो
हन्त ! थुत्कारयन्तस्तिरस्कुर्वते[२] ।।८।।
सङ्गता यत्र नद्यः प्रपाताः पुरा
सीकरैः संयुताः स्वच्छतोयाः शुभाः।

थे, वही आज साबुन के झाग और थूक -खखार से मिश्रित हो गया है, उसे कैसे पीया जाय कैसे छोड़ा जाय। जो अपने पूर्वजों के उद्धार की कामना से राजर्षि भगीरथ के द्वारा पृथ्वी में लाई गई, वही आज अपने नाश के इच्छुक पागल मनुष्यों द्वारा कहां ले जाई जा रही है-- पता नहीं। जो सूक्तियों, माङ्गलिक वचनों तथा स्तुतियों से; गन्ध- अक्षत,पुष्पमाला, और सुन्दर प्रदीपों से पूजी जाने योग्य है, उसी को तट पर नहाने वाले लोग थूकते समय थू-थू करते हुए तिरस्कृत कर रहे हैं। जिसमें पहले सुन्दर प्रपात और नदियां सीकरों से सुशोभित होती हुई अपने

reach heaven but in reality now it has become thoroughly polluted getting mixed with the discharge of the froth of detergents and spittle. Once the *Rājarṣi Bhagīratha* had brought Her down on the earth to absolve his predecessors. At present mindless humanbeings gripped by their passion for the self- destruction are driving Her towards devastation. She deserves to be worshipped with hymns, *gandha*, *akṣata*, garlands and lamps but She receives the disdain of the bathing millions as they spit into Her while washing themselves in Her water. Once She was joined by beautiful brooks and unsoiled rippling tributaries but at

मूत्र-विष्ठा-मलानां प्रणाल्यः सदा
सम्मिलन्तीह हा! तत्र रोगप्रदाः [३]।।९।।
काय-वाङ्-मानसानां मलध्वंसिनीं
स्फूर्तिमूर्जस्विता-दायिनीमद्भुताम् ।
योजयन्त्यर्थलुब्धाः कथं साम्प्रतं[४]
प्राणसंहारकैरुग्रपूतिद्रवैः ।।१०।।
जीवने गृह्यमाणाऽधुना भूयशः
'प्लास्टिकेति' प्रसिद्धा नवा निर्मितिः।
दूषणोत्पादिका याऽवसाने लयं
नो समीयात् पृथिव्यां शताब्दीमपि ।।११।।
यच्च 'सिन्थेटिके'ति समाख्यायते
नूतनाविष्कृतः तैलरूपोऽशुचिः ।
आत्मनाशाय कुर्वन्ति हा ! मानवाः
तस्य दैनन्दिनं कुप्रयोगं हठात् ।।१२।।

स्वच्छ जल से मिलती थीं, उसी में हाय! आज मूत्र-विष्ठा और कूड़े-कचरे से भरी हुई रोगप्रद नालियां आ कर मिल रही हैं। जो शरीर मन और वाणी के मल को धोती है, अद्भुत स्फूर्ति प्रदान करने वाली है, उसमें अर्थ लोलुप मनुष्य आज प्राणसंहारक तीव्र रासायनिक द्रवों को क्यों उड़ेल रहे हैं ?।।६-१०।।

आज की जीवन-चर्या में प्लास्टिक का नवीन प्रयोग भूयशः हो रहा है जो प्रदूषण का कारक है, क्यों कि उसका पृथ्वी में विलय शताब्दियों तक नहीं हो सकता। फलतः वह कूड़े-कचरे के रूप में प्रदूषण को बढ़ाता है। आज सिन्थेटिक पदार्थ का मानव दैनन्दिन प्रयोग धड़ल्ले से कर रहा है और आत्मनाश को

present She is yoked with filthy and infected sewers. Why is the greedy mass pouring effluents into this life-giving, invigorating water which wipes out the grime of the body, mind and words? [6-10]

The rampant use of plastic in modern life increases pollution because the former can not be destroyed easily. The unbridled use of synthetic chemicals by human beings is inviting

जीवितत्त्वं विनष्टं भवत्यम्भसां
येन तैलेन विध्वंसकेनाऽनिशम् ।
तद्धि गङ्गाजले क्षिप्यतेऽहर्निशं
सर्वथा प्राणवायोः समुच्छेदकम् ।।१३।।
प्राणवार्युनदीनां प्रणष्टोऽखिलो
हा! विषाक्तेन गन्धेन सम्मिश्रितः ।
जीवजाता जलीयाः कथं जीविताः
स्युः कथं मानवाः स्वस्थतामाप्नुयुः ।।१४।।
हा! जनानामतिक्रान्तवृद्ध्या न किं
भूतलं भारमग्नं दरीदृश्यते ।
आपगा दूषणं संवहन्त्यो न किं
सभ्यतायाः विनाशे रता आहताः ।।१५।।
भौतिकी- सम्पदापद्विषव्याकुला
दूषणग्राहपर्याकुला जर्जरा ।
वीक्ष्य हा नागरीसभ्यतां कृत्रिमां
भर्त्सयन्ती भृशं दुःखिता चिन्तिता ।।१६।।

आमन्त्रित कर रहा है। उस विध्वंसक पदार्थ से (सिन्थेटिक केमिकल्स से)जल का जीवितत्व नष्ट हो रहा है। इसको रातदिन कारखानों के कचरे के रूप में गङ्गा जल में फेंका जा रहा है। इस विषैले दुर्गन्धित द्रव से जल में रहने वाला आक्सीजन नष्ट हो रहा है;तब जल में रहने वाले जीवजन्तु कैसे जीवित रहेंगे और मनुष्य कैसे स्वस्थ रहेंगे? जनसंख्या की बेतहाशा वृद्धि से पृथ्वी भारमग्न हो गई है। प्रदूषणों को ढोती हुई नदियां सभ्यता के विनाश में लगी हैं। भौतिक सम्पदा के विष से व्याकुल, दूषण रूपी ग्राह से ग्रसित हो कर छटपटाती हुई जर्जर गङ्गा बनावटी

their doom. It depletes the oxygen content in water. How long can creatures live safely in such a contaminated water? How long can mankind sustain its health? The earth seems burdened by the ever increasing population. The polluted rivers seem to be ruining the civilization. Touched by the poison of the materialistic way of life the resourceful *Gaṅgā* seems to assail the fake urban life.[11-16]

उद्भिदान् पाययन्ती जलं रोधसि
स्तन्यदानोत्सुका बालवत्सेव या ।
छिन्नमूलान् च तान् पादपान्पुत्रकान्
वीक्ष्य तारस्वरेणाऽऽक्रुशत्याकुला ।।१७।।
फुल्लपुष्पच्छलेनैव येषां पुरा
स्निग्धहासं समादाय मोदान्विता ।
छिन्न-भिन्नाङ्गदेहान् विदीर्णान् तरून्
पीतपत्राश्रुयुक्तान् कथं पश्यति[६] ।।१८।।
पर्वतीयेऽञ्चले वन्यनाशेन हा[७]!
नश्यते शुभ्रकान्तिर्हिमानी भृशम् ।
तेन चोत्पाद्यते भूक्षरं नित्यशः
सर्वथाऽऽपत्करं घातकं दुर्भगम् ।।१९।।

नगर सभ्यता की निन्दा करती हुई बड़ी दुःखी और चिन्तित है।।११-१६।।

जो तटों पर पौधों, वृक्षों, लता- गुल्मादिकों को जल पिलाती हुई ऐसी लगती थी मानो स्तन्य (दूध)दान देने की उत्सुक बालवत्सा (छोटेवच्चे की माता)हो, वही अपने पुत्र तुल्य पेड़ों को जब कटा हुआ, उखड़ा हुआ देखती है तो व्याकुल हो कर ऊंचे स्वर से चिल्लाती हुई सी लगती है। जो पहले उन पेड़ों की हंसी को खिले हुए फूलों के रूप में बटोरती हुई प्रसन्न होती थी, वही आज लहरों के आंचल में उनके पीले पत्ते रूपी आंसुओं को देख कर हाय! कैसे जीवित है? पहाड़ों में वनों की अन्धाधुन्ध कटाई से बर्फ तेजी से नष्ट हो रही है। गर्मी पड़ने से बर्फ पिघल जाती है। उससे सदैव भूस्खलन होता रहता है जो बड़ा घातक है और अनेक प्राकृतिक आपत्तियों को देने वाला है।।१७-१९।।

She seems to be a mother grieving over the ruin of Her saplings whom She had nourished once feeding them with Her water. She, who had once happily gathered the smile of the trees like flowers in Her waves, today amasses their tears resembling yellow leaves. Alas! it is unbearable to Her.The mindless deforestation on the mountains destroys their coolness. The snow melts in excessive heat and it results in severe landslides, causing terrible natural calamities.[17-19]

सैकतानां चयं बिभ्रती संततं
मृत्तिकाभिर्यथा पूर्यतेऽनुक्षणम् ।
लोपयित्वा जले क्ष्मातले किं न सा
शुष्कतामाददानाऽनुमेया बुधैः ॥२०॥
बन्धकार्येण भ्रष्टास्तथा खण्डिता
धारणे मेदिनीमक्षमा भूधराः ।
तेन कम्पायमानाऽचला लक्ष्यते
भीषणामापदं संदधाना मुहुः ॥२१॥
याऽनवच्छिन्नधाराऽतिवेगान्विता
प्रावहत् पर्वतादासमुद्रं पुरा ।
सैव भिन्नाङ्गदेहा कृता साम्प्रतं
सिञ्चनार्थं प्रणाल्यो हि निष्कासिताः ॥२२॥
एकतः क्षीणकायाऽभवद् मन्थरा
भङ्गुरा दोषजातैरसावन्यतः ।

बालुओं के ढेर को निरन्तर बहाने वाली नदी जैसे प्रतिक्षण गाद से भर रही है, उससे गङ्गा का जल पृथ्वी के नीचे लुप्त हो जायगा और नदी सूख जायगी ; क्या यह अनुमान विद्वान् लोग नहीं कर रहे हैं? बांधों के निर्माण में गिराये गये और तोड़े गये पहाड़ पृथ्वी को धारण करने में असमर्थ हो गये हैं ; इससे बार-बार भू कम्प आते हैं जो भयङ्कर आपत्तियों को उपस्थित कर देते हैं। जो पहले अनवच्छिन्न धारा थी और बड़े वेग से युक्त होकर हिमालय से सागर तक बहती थी, उससे अब खेतों को सींचने और अनेक सुख सुविधाओं के लिए अनेकों नहरें निकाल दी गई हैं और उसे छिन्न-भिन्न कर दिया गया है। इस प्रकार एक ओर तो इसे क्षीणकाय

Wise men feel apprehensive that the river shall go underground. The erection of various dams has ruined the mountains and the earth has become prone to earthquakes. Once upon a time She was a forceful river with unbroken stream coming out of the *Himalaya*. At present She seems to have been mutilated as numerous canals have been cut out of Her to irrigate fields. On the one hand She has been made lean, Her pace slowed and the

**हा! कथं जीविता स्यादिदानीं कलौ**
**सभ्यतायाः शवं संवहन्ती चिरम् ।।२३।।**
**योजनानां शतैः कीर्तिता सत्यपि**
**स्निग्धया सत्वरं दीयते सद्गतिः।**
**प्रापिता दुस्तरं दुर्गतिं केन वा**
**पुण्यशीलेन मातः ! ततो रक्ष्यसे? ।।२४।।**

**उत्तराखण्डभूमौ प्रवेशाय या**
**श्रीहरिद्वारभूतोच्यते सा पुरी ।**
**दूषणद्वाररूपाऽधुना दृश्यते**
**पर्वतादागतानां सुरस्त्रोतसाम् ।।२५।।**

**बना कर मन्दमन्थर गति वाला बना दिया गया है (नदियों का वेग समाप्त होने से उनकी सर्पिलता जो प्रदूषण को पचाती है, जल को शुद्ध करती है, समाप्त हो गई है) और दूसरी ओर अनेक प्रदूषणों (कूड़े-कचरों, रसायनों ) को डाल कर इसे नष्ट कर दिया गया है। हाय! इस कलियुग में चिरकाल तक सभ्यता के शव को ढोती हुई यह कैसे जीवित रहेगी? जो सैकड़ों योजन (अनेकों कोश)दूर से स्मरण करने मात्र से शीघ्र ही सद्गति प्रदान करने वाली है, वह इस दुस्तर दुर्गति को प्राप्त करा दी गई है। हे माता! कौन ऐसा पुण्यशाली होगा जो इस विनाश से तुम्हारी रक्षा करेगा?।।२०-२४।।**

**हाय! जो पुरी उत्तराखण्ड के तीर्थों (बद्री-केदारधाम)के लिए द्वार भूता हरिद्वार थी, वह आज पर्वतों से आई हुई देवनदियों के लिये प्रदूषण की द्वार हो गई है**

incessant pouring down of effusions into Her has totally ruined Her. Alas! how is She to continue in this *Kaliyuga* bearing the present cultural degenaration. Once just a thought of Her redeemed people far and wide, now She Herself has been thrown into a state of abject misery. Where is the virtuous one who shall save Her from this utter disaster ?[20-24]

Alas, *Haridwāra*, the gateway to numerous *tīrthas* of *Uttarākhaṇḍa* has become the gateway to pollution for the heavenly rivers descending from *Himalaya.* On Her banks are

भूयशः स्थापितानामितोऽस्यास्तटे
वैद्युतानां तथैवौषधानां गृहात् ।
हन्त! 'मीथेन'- नामा कुवायुः सदा'
घातको दूषणाऽऽवर्धकः क्षिप्यते ।।२६।।
झर्झरीति स्वनं कुर्वतीभिः पुरा
स्वच्छतोयाभिरावर्धिता चादृता ।
पङ्किलाभिश्च सा सङ्गता साम्प्रतं
दूषिताभिः सरिद्भिर्न किं दूष्यते ? ।।२७।।
स्वं समुद्धर्तुमस्यां समायान्ति याः
प्राग् मलानां प्रणाल्योऽतितन्व्यः क्वचित् ।
वर्धमानाः प्रकामं नदा भीषणाः
स्वर्धुनीं भाययन्तः सदा सङ्गताः ।।२८।।

(अर्थात् हरिद्वार से हीं गङ्गा को बुरी तरह प्रदूषित करने का क्रम चल पड़ता है।) यहां उसके तट पर स्थापित विद्युत् उद्योग के कारखाने (भेल)तथा ओषधि निर्माण के कारखाने जो गन्दगी डालते हैं, उससे निकलने वाली मीथेन गैस बड़ी घातक और प्रदूषक है। पहले जो झर्झर नाद करती हुई स्वच्छ जल वाली धाराओं से बढ़ाई जाती थी, वही आज कूड़े से भरी दूषित नदियों से मिली हुई स्वयं क्या दूषित नहीं हो रही है? पहले कभी छोटी-मोटी गन्दी नालियां अपना उद्धार करने के लिए इसमें मिलती थीं, परन्तु अब तो फैक्ट्रियों के प्रदूषण से भरे बड़े-बड़े नाले स्वर्धुनी को डराते हुए उसमें सदैव मिलते रहते हैं।।२५-२८।।

situated factories like BHEL and pharmaceutical industries, which pour pollution into Her.The Methane gas ejected by them is fatal to health. She was the one who once cascaded down roaring and gurgling and joined up with pure streams but today isn't She anguished to find Herself filthy mixed with polluted streams? Earlier impure drains rarely poured into *Gaṅgā* and even if that happened at all, filth was chastened by Her touch, but at present the bigger gutters bearing effusions from the factories spew incessantly into *Swardhunī* and threaten Her existence.[25-28]

उग्रगन्धैर्जुगुप्साकरैर्वीचिभिर्
यत्र वीभत्सता नर्तनं कुर्वती ।
तां परित्रासयन्ती दरीदृश्यते
तत्पुरं वीक्ष्य शोकाकुलाऽहर्निशम् ।।२९।।
एकतश्चर्मणः क्षालनेनाऽऽहता
भ्रंशिता चापि रासायनैरन्यतः ।
हन्यते प्राणरूपाऽम्बुदेहाऽमृता
दूषणानां निकायैर्भृशं पूरिता[९] ।।३०।।

तारकं श्रावयन्ती शिवा मुक्तिदा
प्राप्य काशीं पुरा विश्वनाथप्रिया ।
हर्षिताऽऽसीदिदानीं शवैः सङ्कुला
दूषिताऽहर्निशं दुःखिता चिन्तिता[१०] ।।३१।।

जहां तीखी गन्ध वाली, घृणा पैदा करने वाली, लहरों से वीभत्सता क्रूर नृत्य करती है और श्रीगङ्गा को डराती रहती है, उस कानपुर शहर को देख कर स्वर्धुनी शोकाकुल हो जाती है; जहां एक तरफ चमड़े के प्रक्षालन से और दूसरी ओर केमिकल्स के मिलाने से प्राणरूप जल वाली अमृतमयी गङ्गा मारी जा रही है और प्रदूषणों के ढेर से पूर्ण हो रही है।।२९-३०।।

जो विश्वनाथ की प्रिया मुक्तिदात्री गङ्गा काशी में आकर पहले जीव को तारक मन्त्र सुनाती थी और हर्षित होती थी, वही इस समय शवों से पटी रह कर सदैव

*Gaṅgā* becomes dismayed to behold the state of Kanpur which frightens Her with its rancid smell emitting out of the tanneries. On the one hand *Gaṅgā* is being polluted by the tanneries and on the other the life-giving *Gaṅgā* is being ruined by getting contaminated by chemicals.[29-30]

Long ago this very *Gaṅgā*, the liberating force and the consort of *Viśwanātha*, who came to *Kāśī* and sang the *Tāraka*-

आत्मविद्यास्थली या पुराऽऽसीदहो!
उन्मुखा सैव भोग्यान् पदार्थानभि ।
हन्त! भोक्तृत्ववादप्रहारैर्हता
भाति चेतोविहीनेव वाराणसी[११] ।।३२।।

शस्यसम्पत्तिभिः सर्वशोभायुता
या विहारस्थली साऽधुना दुर्भगा ।
दोषजातैः तिरस्कुर्वती स्वर्धुनीं
दृश्यते पूरितोद्योगजातैर्भृशम्[१२] ।।३३।।

कोमलां गाङ्गधारामिदानीं ननु
त्रासयन्ती दरीदृश्यते भूयशः ।
पूरयन्ती सदा सर्वरासायनैर्
बङ्गभूमिर्मलानां निकायस्थली[१३] ।।३४।।

दुःखी और चिन्तित रहती है। जो वाराणसी पहले आत्मविद्या की केन्द्र थी, वही आज भोगवाद की ओर उन्मुख हो कर उपभोक्तावाद के प्रहार से हत हो चेतना विहीन सी लगती है।।३१-३२।।

जो विहार-प्रदेश शस्य -सम्पत्ति से हरा भरा रहता था, वह इस समय कल-कारखानों की भरमार से युक्त है और उनसे निकलने वाले प्रदूषणों से गङ्गा को गन्दा कर रहा है। कोमल गङ्गा की धारा को इस समय अनेक प्रकार से दुःखी कर रही है प्रदूषणों के ढेर की स्थली बनी बंगभूमि,जो सब प्रकार के रासायनिक द्रवों से

*mantra* rapturously remains plunged in grief as She lies strewn with cropses and caracasses at present. This *Vārāṇasī* which once had been the centre of *Ātmavidyā*, at present seems to have collapsed being gripped by the fever of consumerism.[31-32]

The ancient state of Bihār too which thrived with an abundance of harvest is now infected equally in this way. The pure stream of *Gaṅgā* is being weighed down by the accumulation of chemical pollution in *Baṅgabhūmi*. Once upon

स्वच्छ-पीयूष-पानीय-धारायुता
प्रस्थिता या हिमाद्रेः पवित्राङ्कतः ।
दूषिता सङ्गता सा पयोधिं न किं
पापपुञ्जप्रवाहा सती जर्जरा ।।३५।।
पुण्यदः सङ्गमः साम्प्रतं दृश्यते
दूषणस्याऽऽलयः सर्वरोगप्रदः ।
नारकीयां गतिं प्रापितो यः स्वयं
सोंऽहसां स्यात्किमुद्धारकः प्राणिनाम्? ।।३६।।
शन्तनोरङ्गने! क्वाऽस्ति ते साम्प्रतं
स प्रतापी सुतो नाम देवव्रतः?

गङ्गा को पाट रही है। जो हिमालय की पवित्र गोद से स्वच्छ अमृत धार को ले कर चली थी;क्या समुद्र तक आते -आते वह पाप पुञ्जों को ढोने वाली और जर्जर नहीं हो गई? जो गङ्गा -सागर संगम पुण्य प्रदान करने वाला था , वही अब प्रदूषण का घर और रोगप्रद हो गया है। जो स्वयं नारकीय गति को प्राप्त है , वह प्राणियों का पाप से उद्धार क्या करेगा?।।३३-३६।।

हे राजा शन्तनु की पत्नी गङ्गे ! तुम्हारा देवव्रत नाम का प्रतापी पुत्र कहां है, जो पुनः तुम्हारा इस पाप पुञ्ज से उद्धार करने के लिए भीष्म प्रतिज्ञा करे । (अर्थात् आज गङ्गा-प्रदूषण का निवारण छोटे-मोटे संकल्पों से नहीं भीष्म प्रतिज्ञा से ही

a time She had descended from the untainted *Himalaya* with Her unalloyed stream, but doesn't She seem wearied bearing the weight of sins of mankind as She nears the sea? *Gaṅgā-Sāgara saṅgam* which once upon a time was destined to be a liberator of sins; the bestower of *puṇya*, today has become the abode of pollution and infection. How will this *tīrtha* with its present hellish state sustain the creation? [33-36]

The turmoiled heart of the poet asks, 'O you the partner of king *Śāntanu*, where is your valiant son *Devabrata* who will take an unshakable vow (*Bhīṣma-pratijñyā*) to save you from this piled

योो हि कुर्वीत भीष्मां प्रतिज्ञां पुनः
त्वां समुद्धर्तुमस्मादघौघादहो! ।।३७।।

विज्ञानोन्नति-सूचकं नव-नवं यन्नाभिकीयोर्जसः
विश्वस्मिन् क्रियते परीक्षणमिदं वैज्ञानिकैर्यन्मुहुः ।
विस्फोटे तदसह्यदावदहने लोके पतङ्गायिते
जाते सर्ग-निसर्ग-विप्लवभरे कस्योन्नतिः काम्यते ।।३८।।

सर्वं मानसिकं हि कल्मषमिदं व्यक्तं नृणां भोगिनाम्
कृत्येषु प्रतिबिम्बितं विकुरुते यज्जीवनं प्राणिनाम् ।
तेनेयं प्रकृतिः प्रदूषणचयैः त्रस्ता दरीदृश्यते
गङ्गायाः कमनीयकान्तिभरितान्यङ्गानि शीर्णानि हा! ।।३९।।

सम्भव है)।।३७।।

वैज्ञानिक विज्ञान के उन्नति के सूचक नाभिकीय उर्जा के नये-नये परीक्षण विश्व स्तर पर कर रहे हैं; किन्तु उनके विस्फोट से उत्पन्न भीषण ज्वालाओं से होने वाली ऊष्मा में जब सम्पूर्ण सृष्टि ही पतङ्गों के समान जल जायेगी तो शक्तिमान् बनने का महत्वाङ्क्षी मानव उस आत्मघाती शक्ति से किसकी उन्नति करेगा। भोगी मनुष्यों का सम्पूर्ण मानसिक कल्मष उनके कार्यों में प्रतिबिम्बित है, जो उनके जीवन को विकृत कर रहा है। इसीलिए बाह्य प्रकृति और पर्यावरण भी प्रदूषणों से त्रस्त दिखाई दे रहे हैं और गङ्गा के कमनीय कान्ति युक्त अंग भी नष्ट हो रहे हैं।।३८-३९।।

up viciousness'? [37]

Scientists are busy in exploding the atoms and its heat threatens to reduce the very existence of the creation to ashes. The destruction of nature betrays the aim of progress. What becomes of this enormous chunk of power if it is self-destructive? The mental filth and degeneration of the materialistic people are evident in their actions. It is ruining their own lives. The entire nature and ecology look terrified and the soft and comely *Gaṅgā* also is getting ruined.[38-39]

बुद्धिर्नश्यति मानसं कलुषताऽऽक्रान्तं न किं दृश्यते ?
सुप्ताधीर्न हि चेतना मुकुलिता भ्रष्टो विवेको न किम् ?
अज्ञानेन विलुप्तबोधविभवा धीरा न सन्तीह किम् ?
सर्वञ्चैतदनर्थकं प्रकुरुते यद्यद्य को विस्मयः ?।।४०।।

बुद्धि नष्ट हो गई है, मन गन्दा हो गया है, धी सो गयी है, चेतना मुकुलित नहीं है, विवेक भ्रष्ट हो गया है, धीर पुरुषों के ज्ञान वैभव को अज्ञान ने लूट लिया है; तब ये सब मिल कर यदि अनर्थों को जन्म देते हैं तो आश्चर्य की क्या बात है?।।४०।।

There is inner pollution everywhere, conscience and the inner compunction do not have any impact on them. Ignorance seems to dominate the entire system and hence breeds disaster. [40]



निर्मलीकरणं भूयान्नूनमस्याः प्रयत्नतः ।
यथैयान्न जगद्धात्री धरां त्यक्त्वा त्रिविष्टपम् ॥

## एकादशः सर्गः

## निवारणम्

अमृततोयमयीं सुरनिम्नगां भुवि
समाऽऽनयनाय भगीरथः ।
यतितवानधुना किल दूषिता
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।१।।
सुकृतपुञ्ज-निकुञ्जनिवासिनी
विपुल-पातकपुञ्ज-विनाशिनी ।
सुभग-चञ्चल - वीचि-विलासिनी
विमल-वारिमयी क्रियतां पुनः ।।२।।
तरल-शीतल-तोय-तरङ्गिणी
मधुर-घर्घर-नाद-निनादिनी ।

जिस अमृतजलमयी देवनदी गङ्गा को पृथ्वी में लाने के लिए राजा भगीरथ ने प्रयास किया, वह आज दूषित हो गई है; उसे पुनः निर्मल जल वाली बनाना है। पुण्य पुञ्ज रूप निकुञ्ज (लता समूहों)में रहने वाली, विपुल पापों के समूहों को नष्ट करने वाली, सुन्दर चञ्चल लहरों के विलास वाली, तरल, शीतल जल तरंगों वाली,

**The healing touch**

*Bhagīratha*, the king earnestly endeavoured to bring *Devanadī* which bore nectar-like water down to this earth. Today that river has become polluted. Its purity has to be revived. One has to make *Gaṅgā* clean, who is the symbol of virtue. She is the eternal destroyer of evil. Embellished with Her beautiful waves

विकच-पुष्पसुगन्ध-सुवासिनी
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।३।।
कल-कलेति सुकेलिकलापिनी
छल-छलेति विवर्णविषादिनी ।
झर-झरस्वनगुञ्जित-हासिनी
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।४।।
सकलजीव-सुजीवनदायिनी
निखिल-पादपमूल-रसायनी ।
भरत-भूमि-महत्त्वविधायिनी
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।५।।
अथ चतुर्दशपापमपावनं
त्रिपथगा-शुचिरोधसि वर्ज्यताम्[१] ।
स्मरत पद्मपुराणवचांसि भो[२] !
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।६।।

मधुर घर्घर शब्द करने वाली, खिले हुए पुष्पों के सुगन्धों वाली, कल-कल ध्वनि से क्रीड़ा करने वाली,छल-छल से अपने दुःख को व्यक्त करने वाली, झर्झर ध्वनि से हँसने वाली देव नदी को फिर से निर्मल जल वाली बनाया जाय। सम्पूर्ण जीव जगत को जीवन देने वाली,सभी पेड़ों, जड़ी बूटियों में रस संचार करने वाली, भारत के महत्त्व को बढ़ाने वाली देवनदी गङ्गा को (उसके पुत्र) पुनः स्वच्छ बनायें।।१-५।।

श्रीगङ्गा के पवित्र तट पर चौदह कार्य नहीं करने चाहिए- शौच, कुल्ला, बाल झाड़ना, निर्माल्य डालना, मैल छुड़ाना, शरीर मलना, हँसीमजाक करना, दान लेना,

of cool water She murmurs softly while flowing. *Gaṅgā* emanates enchanting fragrance of flowers. The surge of Her waves is sometimes playful and sometimes Her ripples move sadly. She is the preserver of the life-giving precious medicinal plants. She is the pride of *Bhārata-bhūmi*.[1-5]

One must abstain from doing these following fourteen acts on the banks of *Gaṅgā* : defecation, rinsing the mouth, combing the hair, throwing the remains of an offering made to a deity, washing scum, washing the body, frolicking, taking alms, love

किमु विकासपथस्य विलासिनो!
ननु विनाशपथं रचयन्ति हा! ।
झटिति रीतिरियं परिवृत्यतां
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।७।।

सरसतामपहाय सुधामयीं
विरसता भुजगी परिगृह्यते ।
विषमयं सकलं न भवेज्जलं
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।८।।

नगरभूमिगताः खलु नालिकाः
मल-पुरीष-निमित्त-सुनिर्मिताः ।
सुरनदीं प्रति यान्तु न ता यथा
नवविधिः प्रखरैरुपयुज्यताम् ।।९।।

'सुलभ' इत्यधुना परिचाल्यते[३]
मलचयाय नवीनविधिर्यथा ।

रतिक्रिया, दूसरे तीर्थ के प्रति अनुराग, दूसरे तीर्थ का महिमागान, कपड़ा धोना, जलपीटना, तैरना – यह पुराणों का वचन है। इसे स्मरण करना चाहिए।।६।।

विकास पथ पर चलने वाले लोग क्यों विनाश पथ की रचना कर रहे हैं, शीघ्र ही इस रीति को बदलना होगा। अमृतमयी सरसता को छोड़ कर विरसता रूपी विषैली सांपिन को क्यों अपनाया जा रहा है? श्री गङ्गाका जल विषमय न हो पाये, अतएव उसे पुनः स्वच्छ बनाना है। नगर में अनेक सीवर-लाइनें भूमि के अन्दर विछाई गई हैं; उनका जल देव नदी में न गिरे, इसलिए प्रखरमति वाले तकनीकि वेत्ताओं को नवीन विधि का उपयोग करना चाहिये । मल को एकत्रित करने की नवीन विधि

making, praising and admiring other *tīrthas*, washing, beating the waves and swimming. This has been ordained by *Padma-purāṇa* and *Brahmāṇda-purāṇa*. It must not be forgotten.[6]

Why do the steps to progress pave the way to devastation? People seem to have chosen leaving aside Her boon in their folly.This attitude must be changed. Let not the water of *Gaṅgā* be polluted, it has to be cleaned. The sewers should not open into

विविधलाभकरी रचनात्मिका
कृतिरनुक्रियतां परिशोधिका ।।१०।।
सततदूषणकारिरसायनं
विविध-कुत्सित-तैलनिदोहनम् ।
अपि च 'सिन्थिटिके'त्यभिसंज्ञितं
रिपुदलं प्रकृतेर् विनिवार्यताम् ।।११।।
'अवजलं' सततं बहुपङ्किलं
वहति धावति देवनदीं प्रति ।
तदवरोधयितुं सुविचार्यतां
विमलवारिमयी क्रियतां पुनः ।।१२।।
अयि बुधा बहुशास्त्रविशारदा!
विरचयन्तु नवीनसुयन्त्रकम् ।
सकल-दूषणहेतुरवस्करो
निचयकुण्डगतः क्रियतां चिरम् ।।१३।।

'सुलभ' जैसे आज कल चलाई जा रही है, उसी प्रकार विभिन्न लाभ कारक रचनात्मक कार्यों को प्रारम्भ करना चाहिये , जो गङ्गा को परिशुद्ध करने में सहायक हों।।७-१०।।

विभिन्न प्रकार के कुत्सित पदार्थ से निकले कार्बनिक तत्त्वों से बने केमिकल्स, जो सिन्थेटिक कहलाते हैं, इन प्रकृति के शत्रुओं को दूर भगाना चाहिये। जो गन्दा जल देवनदी की ओर निरन्तर बह रहा है उसको रोकने का प्रयत्न होना चाहिये। बहुशास्त्रविशारद विद्वान् वैज्ञानिकों, यन्त्रविदों, तकनिकिवेत्ताओं, इञ्जीनियरों को ऐसा नवीन यन्त्र का निर्माण करना चाहिये , जिससे सभी कूड़े का ढेर नदी में गिरने के बजाय एक अलग कुण्ड में संचित हो और उसका कहीं अन्यत्र उपयोग हो ।।११-१३।।

*Devanadī* and the layout of the drains should be changed by insightful technocrats. More organizations like 'Sulabha International'. should evolve new methods to divert waste matter away from *Gaṅgā*.[7-10]

Synthetic objects born out of carbonic elements must not contaminate *Gaṅgā*. The flow of dirty water into the *Devanadī* ought to be stopped. Recycling of waste matter has to be

अहह! कर्तित-गुल्म-लता-तरुः
प्रतिदिनं क्रियतेऽद्य हिमालयः ।
वनविनष्टिरहो! अवरुध्यतां
सुखसमृद्धिहरी विपदास्पदम् ।।१४।।

हिमगिरिः प्रभवो बहुभास्वताम्
अपि महौषधिमूल-महीरुहाम् ।
यदमृतत्वमनुत्तममासृजत्
सुरसरित्पयसामतिदुर्लभम् ।।१५।।

खनिज-गन्धक-धातु-रसायनैर्
हिमगिरिप्रभवैश्च सुमिश्रितैः ।
सकलपोषकतत्त्वमयी ह्यसा-
वमृतधारयुताऽभिमता बुधैः ।।१६।।

अपि सुपात्रगतं बहुकालिकं
विकृतिमभ्युपगच्छति न क्वचित् ।
अनुपमं धवलं विमलं जलं
तदमृतं विबुधैरभिमन्यते [४]।।१७।।

हाय आज हिमालय से पेड़ों, लताओं आदि को अन्धाधुन्ध काटा जा रहा है। इस सुख समृद्धि का हरण करने वाले विपत्ति कारक वन विनाश को शीघ्र रोकिये। हिमालय अनेक चमकती औषधियों, जड़ी-बूटियों और वृक्षों की उत्पत्ति स्थली है, जहां से देव नदियों के जल में अमृतत्व बहता है। हिमालय में उत्पन्न खनिज-गन्धक-धातु तथा जीवनवर्धक रसायनों से मिश्रित होकर गङ्गा की धारा बहती है, उसमें सभी पोषकतत्त्वों का समावेश हो जाता है, इसलिए जानकार लोगों ने इसे

introduced by the expert engineers and technocrats.[11-13]

The mindless deforestation of *Himalaya* has to be checked immediately. *Himalaya* is the source of medicinal plants from which numerous rivers absorb their sustaining power. Here only different minerals and salts get mixed with the water of *Gaṅgā*. That is why the informed people call Her *Amṛta-dhār*. Her water

नगमही सततं सुविभूषिता
तरुलताहरिदाभरणैर्वृता ।
सकलदिक्षु लसन्तु मनोहरा
गिरिभुवि प्रसृता वनराजयः ।।१८।।
हिमनदाः तरला न भवन्तु ते
प्रखरतापयुतैः पवनैर्हताः ।
विविध-पादप-गुल्म-तृणादिभिर्
विलसतु प्रचुरं वनदेवता ।।१९।।
विविधबन्धयुता न विधीयतां
सतततीव्रगतिः क्रियतां धुनी ।
परिमिता विदधातु च नालिका
भुवि परिप्लवनाय विनिर्मिताः।।२०।।
मलसमूह-सुदोहदरूपिणः
समुपयोग-सुपुष्पफलान्विताः ।

अमृत धार कहा है। अच्छे बर्तन में बहुत दिनों तक रखे रहने पर भी यह खराब नहीं होता और अनुपम, धवल और निर्मल बना रहता है, इसी लिये अमृत है (अर्थात् मरा नहीं है)। पर्वत भूमि सदा वृक्षों, लताओं और घासों से हरी-भरी रहे। पर्वत शृङ्खलायें वनराजियों से सुशोभित हों । ग्लेशियर्स गर्म हवा के झोकों ने न पिघलें, वनदेवता वन्य वृक्षादिकों से सुसज्जित रहे।।१४-१९।।

गङ्गा को बांधों में न बांधा जाय, उसके जल को तीव्र प्रवाह के लिये छोड़ दिया जाय। उन नहरों की संख्या भी सीमित हो, जो भूमि को सींचने के लिए निकाली जांय। मल समूह खाद के रूप में उपयोग में लाया जाय; अतः गङ्गा के दोनों

remains fresh even after it is preserved for a long time. May the greenery of the mountains increase. Let the glaciers not melt being assailed by the gush of hot air.[14-19]

*Gaṅgā* should not be restrained by the erection of dams. Her water should gush forth freely. The number of canals which irrigate farms and fields should remain limited. Human waste should be utilized as natural compost. Trees should be planted on

सुरनदीतटवर्तिमहीरुहा
उभयतो विलसन्तु मनोहराः ।।२१।।
धवलधारधरा धरिणी सदा
सरस-शस्य-समृद्धिकरी शुभा ।
सुमन-सौरभ-वासित-विग्रहा
भवतु शान्तियुता सुखदा वरा[५]।।२२।।
भगीरथो निर्मितवान् यथाऽस्या
गभीरखातं पुनरप्यशेषम् ।
हिमाद्रितस्तत्तु तथैव कार्यं
पयोधिपर्यन्तमथापि नूनम् ।।२३।
नाव्यत्वमस्याः पुनरस्तु येन
व्यापारजातं प्रबभूव पूर्वम् ।
तथा पुनः खातगभीरतोया
तरीवहेयं लसताद् मनोज्ञा ।।२४।।

किनारों में वृक्ष लगाये जांय, वे उस खाद को ग्रहण कर पुष्प और फल से युक्त हों। पृथ्वी धवलधारमयी गङ्गा को धारण करे और सरस धन-धान्य से सम्पन्न हो, पुष्पों के सुवास से सुवासित हो कर शान्ति और सुख देने वाली हो।।२०-२२।।

जिस प्रकार भगीरथ ने हिमालय से सागर तक गङ्गा के लिए खात (नहर जैसा मार्ग) बनाया, उसी प्रकार आज भी गङ्गा के खात को हिमालय से सागर तक गहरा बनाने की आवश्यकता है। जिस प्रकार पहले इसमें नौका के सन्तरण की क्षमता थी और इसके जल मार्ग से जहाजों से व्यापार होते थे, उसी प्रकार आज भी गम्भीर

the banks of *Gaṅgā* and sustained by that natural compost the trees shall bear fruits and flowers. Let the entire earth holding *Gaṅgā* be blessed with prosperity.[20-22]

As *Bhagīratha* had dug the earth from *Himalaya* down to *Sāgara* for the free flow of *Gaṅgā* similarly today also the need for dredging is strongly felt. Her navigability should be reinstated.[23-24]

विश्रुता स्वर्धुनी शास्त्रे सर्वदा मकरासना ।
अधुनाऽपि पुनर्दृश्या भवेत्सा मकरालया ।।२५।।

मत्स्य-ग्राहयुता भवेत् सुरधुनी संशोभिता कच्छपैः
पूर्णा स्याज्जलशोधकैर् जलचरैः सा शिंशुमारैः सदा ।
स्मृत्वाऽस्या अधिदैवतं सुविमलं रूपं परं सौख्यदं
सर्वं नाशकरं प्रदूषणमिदं दूरेऽपसार्यं द्रुतम् ।।२६।।

धर्मस्येयममोघभीतिरधुना भस्मासुरैर्मृश्यताम्
मूकाऽन्धो बधिरो भवेद् विषमिदं पीत्वा हि वंशक्रमः ।
गङ्गां जीवनदायिनीं कथमिमे भोक्तृत्ववादैर्हता
भोगासक्तिमया नराः प्रतिदिनं नूनं तिरस्कुर्वते ।।२७।।

खात वाली हो कर यह नौका की वाहिका बने।।२३-२४।।

शास्त्रों में स्वर्धुनी को मकरासना बताया गया है। आज भी उसमें मकर तथा अन्य जलजन्तुओं को रहना चाहिये, जो उसको स्वच्छ बनायेंगे। स्वर्धुनी गङ्गा मछली, घड़ियाल, कछुओं, शिशुमारों आदि जलशोधक जन्तुओं से युक्त हो। उसका अधिदैवत स्वरूप (देवी रूप)जो निर्मल, सुखदायक है, का स्मरण करते हुए सर्वनाशी प्रदूषण को शीघ्र ही दूर करना चाहिए ( अर्थात् गङ्गा को नदी नहीं देवी समझ कर उसे पवित्र रखना चाहिये)।।२५-२६।।

धर्म के अमोघ भय से उन भस्मासुरों (अपना नाश स्वंय करने वालों ) को विचार करना चाहिये कि— विषमय जल को पीकर उनकी ही आगे की पीढ़ी गूंगी, बहरी, अंधी हो जायेगी। जो भोक्तृत्वाद से नष्ट चेतना वाले भोगासक्ति में निमग्न

The scriptures say that *Gaṅgā* is *Makarāsanā*. It indicates the presence of different kinds of aquatic creatures in Her. She should be revered as a goddess and not merely as a river alone. She should be made pollution free.[25-26]

Those *Bhasmāsuras* who are driven toward self-destruction should ponder over the great laws of nature. Drinking the polluted and poisonous water their own successors will become crippled and deformed. People immersed in materialism are

शक्तिस्तोयमयी दिवोऽवतरिता साक्षात्परा देवता सामान्या
जलवाहिनी सरिदियं नैव प्रकल्प्या क्वचित् ।
कल्याणाय सुकल्पितां त्रिभुवने पूज्यां बुधैर्वन्दितां
सेवन्तां स्वसुखाय कल्पलतिकां गङ्गां जगन्मातरम् ।।२८।।

प्रातिनिध्यं नदीनां सा कुरुते तोयरूपिणी ।
निर्मलायामतस्तस्यां सर्वासां स्वच्छता भवेत् ।।२९।।

सर्वासामापगानां प्रतिनिधिरतुला पुण्यतोया विशाला
स्वच्छीभूयाऽमृताऽङ्गा पुनरपि रुचिराऽपेतदोषा पवित्रा ।
सेव्या स्याज्जीवजातैर् विमलजलमयी भुक्ति-मुक्ति-प्रदात्री
गङ्गा कूले दुकूलायितसितलहरी भासताद् भारते नः ।।३०।।

होकर गङ्गा का नित्य तिरस्कार कर रहे हैं उनको उचित अनुचित का विचार करना चाहिए । यह देवी गङ्गां तो स्वर्ग से उतरी जलरूपिणी साक्षात् परा शक्ति रूपा है, इसे सामान्य जलवाहिनी नदी कभी नहीं समझना चाहिये । जो कल्याण करने वाली, तीनों लोकों में पूजनीय, विद्वानों द्वारा वन्दनीय है, उस जगन्माता,कल्प लता गङ्गा की अपने कल्याण के लिए सेवा करनी चाहिये। पुण्यतोया यह विशाल गङ्गा नदी सभी नदियों की प्रतिनिधि है। अमृतमय अंगों वाली यह स्वच्छ होकर, दोष रहित होकर, विमल जलवाली होकर जीव समूहों द्वारा सेव्य हो तथा भुक्ति और मुक्ति प्रदान करे और गङ्गा अपने तट पर सफेद लहरों के दुकूल (पट)से युक्त होकर हमारे भारतवर्ष में सर्वदा सुशोभित होती रहे।।२७-३०।।

misusing *Gaṅgā*. This *Devi Gaṅgā* is a celestial power in aquatic form who descends from *Swarga*. She should never be deemed as an ordinary river. She is the one who has been worshipped by great sages. People should serve Her in their own interest and for their own well being. *Gaṅgā* with Her holy water is the representative of every river. Let *Gaṅgā* who is Herself being served and worshipped by creatures, grant liberation to us. May She move with Her pure white waves and embellish *Bhārata* eternally.[27-30]

(1)

# Glossary

***Akṣata*** -- Unhusked and pounded rice washed with water and used as an article of worship in all religious and sacred ceremonies.

***Advaita*** -- Non-duality. The *Sanātanī* monistic view of the *Brahman*, the Supreme Reality.

***Anaṅga*** -- Mythological name of Kāmadeva. See *Kāmadeva*.

***Anudātta*** -- The subdued accent.

***Antarikṣa*** -- The cosmos.

***Apsarā*** -- A dancing girl at the court of *Indra*, the *Vedic* god.

***Apraketa*** -- Indiscriminate, unrecognizable (Ṛg. X 129.3).

***Amāvāsyā*** -- The new moon.

***Amṛtadhār*** -- *Gaṅgā* is contemplated as the stream of nectar.

***Arghā*** -- The lower part of *Śivaliṅga*. See *liṅga*.

***Artha*** -- Attainment of wordly prosperity, regarded as one of the four ends of human existence, the other three being-*Dharma*,*Kāma* and *Mokṣa*.

***Arthaśāstra*** -- A book treating practical life and political government.

***Ardhamātrā chandravindu***-- The inscrutable sound (which is ) yet to be comprehended.

***Alakanandā*** -- A river that runs from the *Himalayas* and falls into *Bhāgīrathī*.

***Alakāpuri*** -- The residence of *Kuber* which is situated on a peak of the *Himalayas*.

